अज्ञानान्धविनाशाय नभोमणितुलां वहन् ॥ ॥श्री गणेशाय नमः॥ "विश्वविजय पंचाङ्ग" सदाऽस्तु विदुषां मुदे

श्री महासरस्वत्यै नमः।



महोअर्णः सरस्वती प्रचेतयति केतुना। धियो विश्वा विराजति ॥

राजा शुक्र



मंत्री बुध

नवः प्राच्यंमॅर्गनिखिलनिगमखेऽपि तथा।
समानीतात्साराद् गणितमनवद्यं वहति यः॥




श्रीसनातनधर्म प्रतिनिधिसभया सम्मानितम्

सदासेव्यः प्राग्रौविविधगणितग्रंथेऽपि मतः।
सुरम्यं पंचाङ्गं भुवि जेजयते 'विश्वविजयः'॥

अ.भा.ज्योतिष-परिषद् के मुख्य अध्यक्ष



श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ज्योतिषाचार्य
सोलन (हिमाचल प्रदेश)

# श्रीविश्वविजय-पञ्चांगम

श्री विक्रम संवत् २०४५ शकः १९१० सन् १९८८-८९ भारतीय गणराज्य सम्वत् ३९-४०

सम्पादक-श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य,मुख्य अध्यक्ष-अ.भा.ज्योतिषपरिषद् (भारत सरकार से रजिस्टर्ड) ज्योतिष्मती-निकेतन,सोलन,हि.प्र.

मू. रु. १४.००
सजिल्द
रु. १६.००

गणितकर्ता-

**ज्योतिष्मती प्रकाशन** सहगलपुरा मथुरा (उ.प्र.) २८१००१

वर्ष-४४

## विषय - सूची





### प्रकाशकीय-निवेदन

**(श्री विश्व विजय पंचांग के स्नेही श्रद्धालु पाठकों विक्रेताओं एवं अपने स्नेही स्वजनों से)**

प्रिय बन्धुवर,

जगत जननी माँ भगवती की प्रेरणा से एवं पितृतुल्य श्रद्धेय श्री पं. हरदेव शर्मा जी त्रिवेदी के असीम स्नेह व शुभाशीर्वाद से, हमें आपके समक्ष 'श्री विश्व विजय पंचांग' सम्वत् २०४५ वि. नवीन प्रारुप एवं उत्कृष्ट, अनूठी साज सज्जा के साथ प्रस्तुत करते हुए अपार हर्ष हो रहा है गत वर्ष जैसा कि हमने आपको विश्वास दिलाया था कि आगामी वर्ष हम समय से पूर्व ही पंचांग प्रकाशित कर आपके स्नेह भागी बनेंगे किन्तु इस वर्ष कुछ विशिष्ट कारणों से पंचांग प्रकाशन में विलम्ब हो गया। पाठकों एवं पंचांग स्नेहियों से इसका हमें दुःख है। हम उन्हें विश्वास दिलाते है कि माँ जगदम्बा की कृपा से सं. २०४६ का पंचांग हम उन्हें समय से बहुत पूर्व ही पंचांग प्रकाशित कर देवेंगे। आशा है कि आप इस विलम्ब की ओर ध्यान न देकर अपना स्नेह बनाये रखेंगे।

गत वर्षों में हमने पंचांग के कागज मुद्रण-साज सज्जा में आमूल-चूल परिवर्तन कर पंचांग को नितान्त नवीन प्रारुप मे आपकी सेवा मे प्रस्तुत किया है, और आप लोगों ने अति विलम्ब के बावजूद भी जिस गर्मजोशी से पंचांग का स्वागत किया उसके लिए हम आपके हृदय से आभारी है। आपकी उस प्रेरणा से ही उत्साह प्राप्तकर हमने इस वर्ष पंचांग को और भी आकर्षक, उपयोगी, एवं त्रुटिहीन बनाने का प्रयत्न किया है। गत वर्ष तृतीय प्रयास होने के कारण मुद्रण मे सुधार किये थे इस वर्ष भी हमारा यही प्रयत्न रहा है कि हम पंचाग को सर्वांग सुन्दर रुप में आपके समक्ष प्रस्तुत कर सकें। हो सकता है फिर भी शीघ्रता के कारण कुछ त्रुटियाँ रह गई हों,विज्ञ, सुधी पाठकगण पत्र द्वारा उन त्रुटियों की ओर हमारा ध्यानाकर्षित करेंगे तो हमें हर्ष होगा ताकि भविष्य में हम उनमे आवश्यक सुधार कर पंचांग को पूर्व प्रतिष्ठा के अनुरुप बना सकें, अपने पाठकों के सुझावों की हमें हमेशा ही प्रतीक्षा रहती है। हमारी सद्भाव अभिलाषा है कि हम इस पंचाग प्रकाशन का स्तर राष्ट्रीय ही नही अपितु अन्तर्राष्ट्रीय स्तर कर सकें। इस इच्छा पूर्ति के लिए आप सभी विज्ञ पाठ्कों का सहयोग आवश्यक है। इस वर्ष पंचांग को पूर्वापेक्षा अधिक उपयोगी बनाने के ध्येय से कई नवीन उपयोगी लेखों एवं सामग्री का समावेश किया है। पंचांग की पृष्ठ संख्या अधिक है एवं कागज उत्तम स्तर का है। कागज मूल्य में काफी वृद्धि हो गई है, तथापि आपलोगों की सुविधा को ध्यान में रखते हुए मूल्य मे नाममात्र ही वृद्धि की है।

हम पंचांग पाठ्को श्रद्धालुओं, आदरणीय श्रद्धेय विद्धान पं. श्री हरदेव शर्मा जी त्रिवेदी के समक्ष नतमस्तक है, एवं सदा ही उनके मार्गदर्शन, स्नेह एवं सहयोग के आकांक्षी है। हम अनन्य मित्र श्री महेशनाथ समाधिया एवं श्री सत्यप्रकाश मंगला व श्री नरेन्द्र भटनागर एवं श्री पं. राजेन्द्र पाठक के अत्यधिक आभारी है, जिन्होंनें पंचांग प्रकाशन व्यवस्था में अत्यधिक सहयोग दिया है एवं सदैव ही हमारे मार्ग दर्शक रहे है। हम समस्त ज्योतिष्मती परिवार ज्योतिष्मती निकेतन के कार्यकर्ताओं एवं उन सभी सहयोगियों (जिनका नाम स्थानाभाव के कारण नहीं दे पा रहे है) को साभार धन्यवाद देते है जिनके सहयोग एवं कर्मठता से प्रकाशन किया गया है। हार्दिक शुभकामनाओं के साथ धन्यवाद सहित–

सहयोग–आकांक्षी

प्रकाशक

# भूतपूर्व प्रधान मंत्रियों की दृष्टि में

आपका यह प्रिय पंचांग ज्योतिर्विज्ञानाचार्यों, धर्माचार्यों एवं वरिष्ठ विद्वानों का ही कृपापात्र नहीं अपितु रंक से लेकर राजा तक के हृदय में अपना स्थान बना चुका है। (भू० पू० राष्ट्रपति डा० राजेन्द्र प्रसादजी—भू० पू० प्रधानमंत्री श्री जवाहरलाल नेहरू जी, श्री लालबहादुर जी शास्त्री, श्रीमती इन्दिरा गाँधी, श्री चौ० चरण सिंह एवं अनेक प्रान्तों के राज्यपालों तथा मुख्यमंत्रियों के उद्गार यथा समय पंचांग व पत्रिका में प्रकाशित होते रहे हैं। पं० जवाहरलाल जी नेहरू को पंचांग से विशेष प्रेम था और वे अपने को पंडित कहलाने में गर्व का अनुभव करते थे। इसका प्रमाण २१ वर्ष पूर्व सोलन में घटी एक घटना प्रत्यक्ष दर्शियों को अब भी स्मरण है। १६ जुलाई १९५९ को श्री पंडित नेहरू जी शिमला से लौटते समय कुछ देर नागरिकों का अभिनन्दन स्वीकार करने के लिये सोलन में रुके थे। श्री त्रिवेदी जी ने पुष्प माला के साथ संवत् २०१६ वि० का 'विश्वविजय पंचांग' भेंट किया तो बोले—"धन्यवाद, इस वर्ष अभीतक मैंने आपका यह पंचांग खरीदा भी नहीं था।" इसपर त्रिवेदी जी ने पूछा—"क्या आप भी पंचांग खरीदते हैं?" तत्काल उत्तर मिला—"क्या आप मुझे पंडित नहीं मानते।" उस समय श्री नेहरू के साथ श्रीमती इन्दिरा गाँधी और तत्कालीन उपराज्यपाल राजा बजरंग बहादुर सिंह जी भी थे। १[illegible] वर्ष पूर्व श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने अपने जन्म दिवस पर १९ नवम्बर १९६८ को प्रधानमंत्री निवास में श्री त्रिवेदी जी से संवत् २०२६ विक्रमी का 'श्री विश्वविजय पंचांग' अभिवादन पूर्वक सस्नेह ग्रहण किया—उस समय का एक स्मृतिचित्र यहाँ प्रस्तुत है।



## भारतीय गणतन्त्र के अष्टम नये राष्ट्रपति श्री रामास्वामी वेंकटरमण के लिए हार्दिक मंगल-कामना



नव राष्ट्रपत !

आप भारतीय गणराज्य के अष्टम अधिपति गणपति है । वेद उसे गणपति कहते है जो निधिपति होने के साथ-साथ प्रियपति भी हो । अत: आपको गणपतित्व की चिरप्रतिष्ठा के लिए जन-जन की प्रियता और राष्ट्र समृद्धि की वृद्धि के लिए सतत जागरूक रहना चाहिए । आशा है आपके अष्टम राष्ट्रपतित्व कार्यकाल मे भारत अष्ट (इष्ट) सिद्धि प्राप्त करेगा ।

महामहिम् ! भारत सदा तत्वदर्शी ऋषि-महात्माओं की छत्रछाया में ही सुखी, सम्पन्न और समृद्ध रहा है । आप तत्वदर्शी लोकप्रिय महामानव है । मनुष्यकृत प्रज्ञापराध एवं प्रकृति-प्रकोप-पीडित परिस्थितियों से घिरे हुए जिस कठिन काल मे आपने पदभार सम्भाला है उसमें सदा आपको अपने नाम (राम स्वामी) के अनुरूप मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान श्रीराम के आदर्श को जीवन में ढालकर राष्ट्र की रक्षा करनी होगी और राष्ट्रघाती शत्रुओं के लिए वेङकट (विकट) रूप भी धारण करना होगा । इस समय मूढ मानव की नासमझी ने परिस्थितियों के पुण्य-प्रवाह को छिन्न-भिन्न कर दिया है-इस कठिन काल मे भारतीय जनता का वही परिष्कृत नेता है जो परिस्थितियों के प्रवाह को उचित दिशा मे बहा दे। राष्ट्र का विश्वास है कि चतुर राजनीतिज्ञ ब्रह्मवर्चस्वी सूक्ष्मदर्शी श्री रामास्वामी वेंकटरमण इस महान् कार्य की पूर्ति करेंगे।

प्रभो! भारतीय गणतन्त्र के नये राष्ट्रपति को अपने उत्तर दायित्व की पूर्ति का बल दो। ओज दो।। साहस दो।।। यही हमारी मंगलमय प्रभु से प्रार्थना है श्रीविश्वविजय-पञ्चांग'-परिवार "अस्माकं सन्त्वाशिषः सत्या नः सन्त्वाशिषः।" इस वेदवाणी के द्वारा आपके शुभ शत-शारदीय जीवन के लिए मंगल कामना करता है।

मंगलाकांक्षी

**हरदेव शर्मा त्रिवेदी**

प्रधान सम्पादक सञ्चालक 'ज्योतिष्मती' और

'श्री विश्वविजय पंचांग' सोलन (हिमाचल प्रदेश)

## नव-निर्वाचित नये उपराष्ट्रपति डा. शंकरदयाल शर्मा का हार्दिक-अभिनन्दन



अभी गत अगस्त मास मे भारतीय गणतन्त्र के ९वें उपराष्ट्रपति पद के लिए महाराष्ट्र के राज्यपाल डा. शंकरदयाल शर्मा का निर्विरोध सर्वसम्मत चुनाव होना उनकी निष्पक्ष लोकप्रियता का प्रतीक है। वर्तमान चुनाव प्रणाली **भारतीय आर्षपरम्परा नहीं है**-इसमें ५१ प्रतिशत वोट पाने वाले को विजयी और ४९ प्रतिशत वोट पाने वाले को पराजित घोषित कर दिया जाता है। जिस प्रान्त या राष्ट्र की आधी प्रजा असन्तुष्ट हो वह सर्वप्रिय शासक नही कहा जा सकता। डा. शर्मा मध्य प्रदेश, पजाब, महाराष्ट्र में जहाँ भी जिस उच्च पद पर रहे वहाँ उन्होंने एक न्यायप्रिय सफल शासक के रूप मे लोकप्रियता प्राप्त की है। वे ६४ वर्षीय ब्रह्मवर्चस्व सम्पन्न, अनुभवी,दूरदर्शी कुशल राजनीतिज्ञ है। नवम उपराष्ट्रपति के रूप में वे भारत को नवनिधि प्राप्त कराने मे सफल होंगे। ९ का अंक भगवती सिद्धिदातृका रूप है।

हम 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग'-परिवार की ओर से इस शारदीय नवरात्र पुण्यपर्व मे महाशक्ति से प्रार्थना करते है कि वे डा. शर्मा को विश्व-कल्याण के लिए शत-शारदीय स्वस्थ जीवन शक्ति प्रदान करें। विश्व कल्याण के लिए भारतीय ऋषि द्वारा की गई निम्नाङ्कित मगल कामना से हम नये उपराष्ट्रपति का हार्दिक अभिनन्दन करते है।

**दुर्जनः सज्जनो भूयात्सज्जनः शान्तिमाप्नुयात् । शान्तोमुच्येतबन्धेभ्यो मुक्तश्चान्यान्विमोचयेत्॥**
**काले वर्षतु पर्जन्यः पृथिवी शस्य शालिनी। राष्ट्रोऽयं क्षोभरहितो साधकाःसन्तु निर्भयाः॥**
**शिवमस्तु सर्व जगतां हित निरता भवन्तु भूतगणाः।दोषाः प्रयान्तु शान्तिः, सर्वत्रजनाः सुखिनो भवन्तु॥**

**हरदेव शर्मा त्रिवेदी**

प्रधान सम्पादक सञ्चालक 'श्रीविश्वविजय पंचाग एवं ज्योतिष्मती'

ज्योतिष्मती निकेतन, सोलन (हिमाचल प्रदेश)

* "श्री विश्वविजय पंचांग" के अभिनव प्रशंसक *



"जनमानस–हृदय–सम्राट, भारत के युवा–कर्णधार सर्वकल्याणकारी, लोकप्रिय, प्रधानमन्त्री 'राजीव लोचन' श्री राजीव गाँधी"



"देवतात्मा हिमाचल प्रदेश के यशस्वी वर्तमान मुख्य मंत्री "श्री १०५ राज[illegible] जी"



श्री विश्वविजय पंचांग के प्रधान सम्पादक संस्थापक श्री हरदेवशर्मा त्रिवेदी जी अपनी आदर्श अर्धांगिनी गृहलक्ष्मी श्रीमती गोविन्दी देवी जी के साथ

ईश्वर से कामना

चि० सुपुत्र श्री सुधाकर शर्मा एवं श्रीमती सुमन शर्मा अपने इन पूज्य माता पिता तथा श्री सतीश कुमार गुप्ता एवं श्रीमती विजय लक्ष्मी परम श्रद्धेय पित्र तुल्य श्री त्रिवेदी [illegible] आयु की कामना करते है –

भारतीय गणतन्त्र के अष्टम नये राष्ट्रपति श्री रामास्वामी वेंकटरमण के लिए हार्दिक

नव-निर्वाचित नये उपराष्ट्रपति डा. शंकरदयाल शर्मा का

हार्दिक-अभिनन्दन

## प्राक्कथन

"आनन्द सुन्दर पुरन्दर मुक्तमाल्यं मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य ।
पदाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु मञ्जीर शिञ्जित मनोहरमम्बिकाया" ॥

पंचांग प्रेमी पाठकों को यह जानकर प्रसन्नता होगी कि अब उनके इस जगत-प्रसिद्ध "श्री विश्वविजय-पंचाग" का प्रकाशन किसी अन्य अर्थलोलुप प्रकाशक के हाथ में न रह कर श्री ब्रजेश्वरी की कृपा से विगत सं. २०४१ वि. की श्रीराधाष्टमी के पुण्यपर्व पर मोक्षदा मथुरा पुरी में स्थापित 'ज्योतिष्मती-प्रकाशन' से हो रहा है। गत तीन वर्ष में ज्योतिष्मती त्रैमासिक-पत्रिका के १२ अंक भी इसी संस्थान से प्रकाशित हो चुके हैं। अनेक वर्षों से पाठकों की यह शिकायत थी कि पंचाग का मुद्रण कागज और वितरण व्यवस्थास्तर प्रति वर्ष गिरता जा रहा है। कागज घटिया स्तर का होने के कारण पंचाग का स्थायित्व भी वर्षों तक नहीं रह पाता था।

अब गत तीन वर्षों से यह पंचाग विगत वर्षों की अपेक्षा कागज मुद्रण एवं सफाई की दृष्टि से अधिक सुन्दर रूप में प्रकाशित हो रहा है, गणित-फलित-तन्त्र-मन्त्र-यन्त्र सम्बन्धी परिश्रम साध्य सामग्री भी बढ़ाई गई है। इस श्रमसाध्य कार्य में व्यय अधिक हुआ किन्तु पंचाग प्रेमी पाठकों की संतुष्टि एवं सुविधा को ध्यान में रखकर ही संस्था ने यह भार उठाया है। कागज का भाव गत वर्ष की अपेक्षा वृद्धिंगत है, फिर भी इस वृहत्काय पंचाग के मूल्य में नाम मात्र वृद्धि की गई है। आशा है सहृदय पाठक-बंधु इसे उचित समझ सहर्ष स्वीकार करेंगे।

आज से ४५ वर्ष पूर्व सं. २००० वि. में जब उत्तर भारत में कोई भी श्रमसाध्य सर्वाङ्गपूर्ण, शुद्ध, दृक्पक्षीय पंचांग नहीं था, उस कठिन काल में मुझ जैसे एक सर्वथा निराश्रित साधनहीन, निर्बल-व्यक्ति के हृदय में किसी अव्यक्त महाशक्ति की अन्तःप्रेरणा से शुद्ध चित्रापक्षीय पंचागनिर्माण का सत्संकल्प उत्पन्न हुआ। कुराली (पंजाब) में १४ वर्षों तक "श्रीमार्तण्ड पंचाग" के सहायक के रूप में कार्यभार संभालने के कारण मुझे अनुभव तो था ही कि किसी नये पंचाग को चलाने में कितनी विषम समस्याएँ और कठिनाइयाँ आती है, अतः विचलित न हो कर स्थिर चित से सं. २००१ से ही दिल्ली के अक्षांश रेखांश पर एक सर्वाङ्ग शुद्ध दृक्पक्षीय "पंचाग" प्रकाशन का निश्चय कर लिया और नाम रखा "श्रीविश्वविजय पंचाग"। आरम्भ में ४ वर्ष तक इस पंचाँग का मुद्रण प्रकाशन लाहौर से हुआ। पंजाब विभाजन के बाद सं. २००५ वि. से इस पंचाग का मुद्रण प्रकाशन दिल्ली से होता रहा। बीच में कुछ वर्ष अजमेर से भी हुआ। प्रारम्भ के १२ वर्षों मे पर्याप्त कठिनाइयाँ आई पर माँ जगज्जननी की कृपा से पंचाग निरन्तर प्रकाशित होकर लोकप्रिय होता गया। मुझ जैसे साधनहीन निर्बल-प्राणी के प्रयास से यह पंचाँग इतना उच्च स्थान प्राप्त कर लेगा इसकी मुझे कल्पना भी नहीं थी। आज असंख्य पाठक इसको पाने के लिए लालायित रहते हैं।

मथुरा में नयी व्यवस्था के कारण सं. २०४२ वि. का पंचाग बहुत विलम्ब से प्रकाशित हो सका था, और गत वर्ष सं. २०४४ का पंचाग मेरी भयंकर रुग्णावस्था के कारण ३ मास विलम्ब से निकल पाया, फिर भी पंचाग प्रेमी पाठकों, प्रशंसकों ने प्रतीक्षारत रहकर प्रसन्नतापूर्वक स्वीकार किया। यह सब ब्रजमण्डलाधीश्वरी की अहैतुकी कृपा का ही फल है। जिस प्रकार आज से दो वर्ष पूर्व विगत सं. २०४३ का यह पंचाग वर्षारम्भ से ३ मास पूर्व मकर संक्रान्ति पर प्रकाशित हो गया था, उसी प्रकार सं. २०४५ का यह पंचाग भी मकर संक्रान्ति से पूर्व ग्राहकों तक पहुँचाने का विचार था, परन्तु महामाया की कृपा से ...

## श्री 'मेवाड़ विजय-पंचाग'

-- --- निर्माण का भार मुझ अशक्त प्राणी के मस्तक पर आ पड़ा। आर्यकुल-कमलदिवाकर वीराग्रगण्य महाराणा प्रताप की पुण्यभूमि मेवाड मेरी जन्मभूमि है, इस मातृभूमि के महामहिम महाराणा राजस्थान के महाराजप्रमुख स्वर्गीय सर भूपाल सिंह जी से मेरा विशेष स्नेह रहा, इसी प्रकार उनके उत्तराधिकारी सुपुत्र विश्व हिन्दू परिषद् के अध्यक्ष स्व. महाराणा भगवत सिंह जी से भी स्नेह संपर्क बना रहा--उन्हीं स्व. महाराणा श्री भगवत सिंह जी के प्रियपुत्र विद्याविनय सम्पन्न श्री अरविन्द सिंह जी ने उदयपुर में गत वैशाख मास में भेंट होने पर साग्रह अनुरोध किया कि--"उत्तर भारत पंजाब हिमाचल की सेवा में आपने जीवन लगा दिया, अब कुछ समय मातृभूमि की सेवा में लगाइये, अगले नये वर्ष सं. २०४५ वि. से मेवाड के गौरव और आपकी ख्याति के अनुरूप उदयपुर के अक्षांश रेखांश पर "श्री मेवाड़ विजय पंचांग" का प्रकाशन महाराणा मेवाड पब्लिकेशन ट्रस्ट से अवश्य होना चाहिए।" अभी मरणासन्न स्थिति की रोगशय्या से उठे निर्बल वृद्ध शरीर में अब यह गुरुतर भार उठाने की शक्ति कहाँ से मिलेगी? यह प्रश्न उठतेही तत्काल अन्तःस्तल से यह उत्तर मिला--"तू करने वाला है कौन ? जिस आद्या शक्ति एवं जगन्नियन्ता भगवान श्रीएकलिंगेश्वर के प्रतिनिधि के रूप में आदेश मिला है उसे स्वीकार कर ले, "कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं समर्थ तो स्वयं महाशक्ति हैं।" अतः "श्रीमेवाड विजय पंचाग" की स्वीकृति मैंने दे दी। जैसे-तैसे पंचाग-निर्माण का कार्य पूर्ण होने पर उसे सुन्दर रूप में मुद्रित कराने का भार भी स्वयं वहन करना पड़ा। मुद्रणालय (प्रेस) भी पंचाग के लिये एकदम नया था। अतः दो मास वहीं बैठकर चि. डा. भवानी शंकर त्रिवेदी के सहयोग से श्री गीताजयंती पर (१ दिसम्बर १९८७) "श्रीमेवाड़ विजय पंचाँग" का मुद्रण कार्य पूर्ण करवाया। नये पंचाग कार्य में व्यस्त रहने के कारण इस "श्रीविश्वविजय पंचाग" के प्रकाशन में दो मास का अकल्पित विलम्ब हो गया, इसकामुझे खेद है। यदि माँ की कृपा रही तो आगामी वर्ष सं. २०४६ वि. का पंचाग वर्षारम्भ से ४-५ मास पूर्व प्रकाशित हो सकेगा। पाठक विश्वास रखें।

## स्नेहाशीर्वाद

इस पंचाग के गणित कार्य में स्व. पं. बंशीधर जी के सुपुत्र चि० दामोदर प्रसाद शर्मा ने सहयोग दिया उनको और मुद्रण प्रकाशन कार्य में चि. श्री सतीश कुमार, सुनील कुमार एवं अ० सौ० श्रीमती विजय लक्ष्मी गुप्ता ने जो अथक निष्ठापूर्वक परिश्रम किया उनको मेरा स्नेहाशीर्वाद है।

"देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद, प्रसीद मातर्जगतोऽखिलस्य ।
प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं त्वमीश्वरी देवि चराचरस्य" ॥

"शिवमस्तु सर्वजगतः"

ज्योतिष्मती निकेतन
सोलन (हि.प्र.)

मातृचरणचञ्चरीकः
हरदेव शर्मा त्रिवेदी

# आरम्भिका

या विद्या शिवकेशवादि जननी या वै जगन्मोहिनी
या पञ्चप्रणवद्विरेफनलिनी या चित्कलामालिनी ।
या ब्रह्मादि पिपीलिकान्ततनुषुप्रोन्ता जगत्साक्षिणी
सा पायात्परदेवता भगवती श्रीराजराजेश्वरी ॥

ज्योतिश्शास्त्र प्रत्यक्ष फल दायक है। इसमें सन्देह नहीं, किंतु इस शास्त्र पर सूक्ष्म अध्ययन और अनुशीलन की आवश्यकता है। इस शास्त्र का सृष्टि के आदि काल में भारतीय महर्षियों ने ही आविष्कार किया। भारतीय लोगों की असावधानता और उपेक्षा वृत्ति से यह विज्ञान विदेशियों के हाथ लगा, उन्होंने इसको अपनाकर अद्भुत नाम एवं यश प्राप्त किया। अनेकों मुसलमान और अंग्रेजों ने ज्योतिष सम्बन्धी ग्रन्थ लिखे और आज का समस्त पश्चिमी संसार इस विद्या के प्रभाव से लोगों को आश्चर्यचकित कर रहा है। ग्रीनवीच की संसार प्रसिद्ध प्रयोगशाला कौन नहीं जानता ? वहां की जनता एवं सरकार अब भी प्रतिवर्ष करोड़ों रु० व्यय कर इस शास्त्र के अनुसंधान में लगी हुई है। पर, इसी शास्त्र के उद्गम स्थान भारत की दशा बड़ी शोचनीय है। यहां इस विज्ञान को कोई किसी प्रकार की सहायता तो पहुंचाता नहीं, पर आक्षेप या कुठाराघात करने पर सब प्रस्तुत हो जाते हैं। इन सब कारणों से व्यथित होकर यथाशक्ति इस वैज्ञानिक शास्त्र के द्वारा भारतीय संस्कृति के समुत्थान की शुभकामना से ही हम गत ४४ वर्षों से 'श्रीविश्वविजय- पंचांग' के माध्यम से जनता जनार्दन की सेवा कर रहे हैं।

## केतकी चित्रापक्षीय पंचांगों की सब ओर से संपुष्टि

उत्तर - भारत में केतकी चित्रापक्षीय पंचांग का जो कार्य हमने ४ २ वर्ष पूर्व प्रारम्भ किया था उसके प्रचार में उत्तरोत्तर वृद्धि होती जा रही है। प्रायः सभी प्राचीन पंचांगकारों ने सूर्यसिद्धान्त, ग्रहलाघव, मकरन्द और ब्रह्मपक्षीय ग्रहों के स्थान में चित्रापक्षीय (ज्योतिर्गणित केतकी आदि से) शुद्ध दृक्तुल्य ग्रह ग्रहणोदयास्तादि लगाने प्रारम्भ कर दिये हैं। विद्वान् सहयोगियों ने अनुभव किया है कि इस समय जब सूर्य परम मंदफल और चन्द्रमा के संस्कार फलों में कई कलाओं का अन्तर प्रत्यक्ष सिद्ध है तब सूर्य चन्द्रमा से निष्पन्न तिथिमान में भी १० - १५ घटी तक का अन्तर स्वाभाविक है। केतकी गणित के आधार पर दिये हुए 'श्रीविश्वविजय - पंचांग' के तिथ्यादि धर्मशास्त्रीय निर्णय व्रतोपवासादि के लिए उपयोगी हैं, इसमें अब किसी प्रकार की शंका नहीं है।

भारत - सरकार के 'राष्ट्रीय पंचांग' और 'केलेण्डर - रिफार्म कमेटी की रिपोर्ट' में भी यही तिथि स्वीकार की गई है और इसके आधार पर राष्ट्रीय पंचांगों और राजकीय केलेण्डरों में पर्व त्यौहार एवं छुट्टियां लगाई जाती हैं। विगत सं० २०१९ के चैत्र मास में कुम्भ महापर्व पर भगवती भागीरथी के तट पर हरिद्वार में श्रीसनातन धर्म प्रतिनिधि सभा, पंजाब के आमन्त्रण पर उत्तर - भारतीय ज्योतिर्विदों का सम्मेलन हुआ था, उसमें सर्वसम्मति से निर्णय हुआ कि अगले वर्ष सं० २०२० वि० से उत्तर - भारत के सभी पचांगकार अपने - अपने पचांगों में तिथि नक्षत्र योग के घट्यादि का मान भी नवीन दृक्पक्ष (केतकी ज्योतिर्गणित वैजयन्ती आदि) से ही लगावेंगे। तदनुसार पंजाब, राजस्थान, उत्तरप्रदेश के प्रसिद्धपंचांगों में विगत वर्ष सं० २०२० से तिथ्यादि भी नवीन सूक्ष्म गणित से लगानी प्रारम्भ कर दी, यह उत्तर - भारत में पंचांग एकीकरण के लिए परम हर्ष का विषय है।

इससे कुछ वर्ष पहले वैष्णव - सम्प्रदाय के धर्माचार्य श्री १०८ गो० गोकुलनाथ जी महाराज, जगद्गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी योगेश्वरानन्दजी तीर्थ, पुरीमठ, श्री १०८ जगद्गुरुशङ्कराचार्य सेकेश्वर करवीर मठ, जगद्गुरु श्री १०८ अनन्ताचार्य महाराज काञ्ची काम- कोटि मठ आदि के शङ्कराचार्यचरणों ने भी सूक्ष्म तिथि से ही धर्मनिर्णय महाराज करने के आज्ञा पत्र निकाले हैं। वल्लभ- सम्प्रदाय की प्रधानपीठ श्रीनाथद्वारा के तिलकायत गोस्वामी श्री १०८ गोविन्दलालजी महाराज की आज्ञानुसार गत २८ वर्षों से 'श्रीनाथपचांग का भी केतकी चित्रापक्ष से ही निर्माण हो रहा है और नवलगढ़ के 'सरस्वती पचांग' में भी अब तिथ्यादि मान, सूक्ष्म केतकी गणित से ही छपने लगा है। जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य और जैन- धर्म के आचार्यों के भी सूक्ष्म गणित प्रत्यक्ष पचांग दृग्गणितानुसार प्रकाशित होने लगे हैं।

कुछ सज्जन तिथिमान को अदृश्य या अप्रत्यक्ष कहकर उसे आधुनिक काल के लिए अप्रत्यक्ष स्थूल गणित मकरन्द ग्रहलाघव सूर्यसिद्धान्त ब्रह्मपक्षादि से बनाने का आग्रह करते हैं—यह वर्तमान काल के लिए उपयुक्त नहीं। इस विषय में तैत्तिरीय संहिता, सिद्धान्त - कामधेनु, विष्णुधर्मोत्तरपुराण, नारदीय- पुराण आदि प्राचीन आर्ष ग्रन्थों के अनेक प्रमाण गत वर्षों के पंचांग की आरम्भिका में हम प्रकाशित कर चुके हैं। स्थानाभाव के कारण यहाँ केवल दो आप्तवचन दे रहे हैं-

यस्मिन् पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम् ।
दृष्यते तेन पक्षेण कर्यात्तिथ्यादि निर्णयम् ॥ (वशिष्ठः)
तेभ्यः स्याद् ग्रहणादि दृक्समभियं प्रोक्ता मया सा तिथिः ।
ग्राह्या मंगलधर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा ॥ (ति० चि०)

भारत सरकार के मौसम - विभाग और अखिल - भारतीय - ज्योतिषपरिषद् के संयुक्त तत्वावधान में दि० १९ - २० नवम्बर १९६८ को विज्ञानभवन, नई दिल्ली में विशाल पचांग गोष्ठी का आयोजन किया गया —उसमें समस्त भारत के नवीन प्राचीन पद्धति के शताधिक प्रसिद्ध विद्वान् पंचांगकार सम्मिलित हुए थे। दो दिन के विचार विमर्श के अनन्तर भारी बहुमत से दृक्पक्षीय (चित्रापक्षीय अयनांश) पचांग गणना को ही शास्त्र सम्मत प्रमाणित किया गया।

इस वर्ष पचांग के अन्त में दैनिक चन्द्र का उदय—अस्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम घण्टा- मिनटों में (दिल्ली, बम्बई, मद्रास और कलकत्ता के दिये गये हैं। आगामी वर्ष के पंचांग में अन्य कई उपयोगी विषय बढ़ाये जायेंगे।

ज्योतिष्मती निकेतन
जम्मू (बिहार)

विदुषामनुचरः-
हरदेव शर्मा त्रिवेदी

## पंचांग देखने की विधि

१—इस पंचांग (श्रीविश्वविजय) का सभी गणित दिल्ली के अक्षांश २८।३८ रेखांश ७७।१२ पर किया गया है। तिथि नक्षत्र के घटी पल दिल्ली के स्पष्ट सूर्योदय से समाप्ति काल के हैं। तिथि नक्षत्र योग करण के घण्टा मिनट भा. स्टे. टा. से समाप्ति काल के हैं, जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम से होंगे।

२—सूर्योदय सूर्यास्त भारतीय समयानुसार दिल्ली के हैं। सूर्योदय सूर्यास्त किरण वक्री भवन संस्कार रहित है। प्रत्यक्ष देखने के लिए सूर्योदय में दो मिनट घटावें और सूर्यास्त में दो मिनट बढ़ावें।

३—इस पंचांग में करण सूर्योदय कालान दिये गये हैं। अग्रिम करण उससे आगे वर्तमान तिथि के अर्धभाग तक जानें।

४—सूर्य चन्द्रादि ग्रहों का राश्यादि संचार एवं भद्रा पंचक, ग्रहों के उदय अस्त वक्र - मार्ग आदि भारतीय स्टें. टा. में हैं . जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम में होंगे। यह इस पंचांग की विशेषता है।

५—महीनों में अष्टमी पूर्णिमा एवं अमावश्या के ग्रह स्पष्टों के राश्यादि स्टे. टा. प्रातः घं० ५ मि० ३० के हैं। नीचे उस दिन की गति और वक्री मार्गी उदय - अस्त व ग्रहों के नक्षत्रचरण दिये हैं। ग्रह स्पष्टों के साथ कुंडली भी उपरोक्त समय की हैं।

६—तिथ्यादि तथा चन्द्रमा भद्रा ग्रहाचार आदि में २४ - २५ - २६ आदि अंक लिखें हैं उनका अर्थ यह है कि २४ को रात्रि के बारह बजे, २५ को रात्रि के १ बजे, २६ को रात्रि के २ बजे समझें। इसी प्रकार आगे के अंकों में भी २४ घटाकर अर्द्ध रात्रि बाद के अगली तारीख में समझेंगे।

७—इस पंचांग का गणित आचार्यों ऋषियों द्वारा ग्राह्य और भारत सरकार द्वारा स्वीकृत सूक्ष्म दृश्य पद्धति से किया है। जहां सायन गणना की गई है वहां अयनांश चित्रा पक्षीय शुद्ध मानकर ग्रहण किये गये हैं। यहां निरयन पद्धति को सर्वत्र मान्य की है।

८—दैनिक लग्न सारिणी में समय का उल्लेख स्टैण्डर्ड टाइम के अनुसार दिल्ली का है। और लग्न का समाप्ति काल लिखा गया है।

९—लस्टर में AA X.+. आदि चिन्ह दिये हैं, उनका मतलब यह है कि मैटर उस लाईन में नहीं आ सका जो चिन्ह जहां लगाया वैसा ही चिन्ह कहीं दूसरी लाइन में लगाकर शेष मैटर लिखा है - नीचे लिखी संकेतावली को पंचांग देखने में काम लेने से संपूर्ण विषय समझ में आजावेंगे।

## पंचांग में लिखे शब्दों की संकेतावली (अकारादि क्रम से)

अ.=अश्विनी (नक्षत्र) अतिगंड (योग)
अग्नि (पंचक) अक्टूबर अगस्त अप्रैल(मास)
अनु.=अनुराधा (नक्षत्र)
आ.=आर्द्रा न. आयुष्मान् यो. आषा. अश्विन
उ. षा.=उत्तराषाढ़ (नक्षत्र)
उ. भा.=उत्तरा भाद्रपद (नक्षत्र)
ऐं.=ऐन्द्र (योग)
क.=कर्क, कन्या (राशि) कला

अं.=अंश, अंग्रेजी (मास तारीख)
उ.=उदय उपरान्त
उ.फा.=उत्तरा फाल्गुनी (नक्षत्र)
ब्र.=ब्रह्म (योग)
वृ.=वृद्धि (योग)
बु.=बुध (वार) बुध ग्रह

का.=कार्तिक (मास)
क्रां. सा.=क्रान्ति साम्य (महापात)
कृ.=कृत्तिका (नक्षत्र) कृष्ण पक्ष
कु.=कुंभ (राशि)
गु.=गुरु (वार) गुरु ग्रह
गु. दा.=गुरु दान से
गो.=गोधूलि (लग्न)
गं.=गंड (योग)
घ.=घटी
घ.=घन्टा
चि.=चित्रा (नक्षत्र)
चै.=चैत्र (मास)
चौ.=चौर (पंचक)
चं.=चन्द्र (सोमवार) चन्द्र ग्रह
ज.=जयन्ती, जनवरी (मास)
जू.=जून (मास)
जु.=जुलाई (मास)
ज्ये.=ज्येष्ठ (मास) ज्येष्ठा (नक्षत्र)
ता.=तारीख
तु.=तुला (राशि)
दि. ल.=दिन में लग्न
ध.=धनु (राशि) धनिष्ठा (नक्षत्र)
धूलिमु.=धूलिमुख (अन्यगोधूलि) लग्न
ध्रु.=ध्रुव (योग)
धृ.=धृति (योग)
निं.=निंबार्क (संप्रदाय)
नृ.=नृप (पंचक)
प.=परिघ (योग) पल
प्र.=प्रवेश
प्रा.=प्रारम्भ
प्री.=प्रीति (योग)
पु.=पुष्य (नक्षत्र)
पुन.=पुनर्वसु (नक्षत्र)
पू.फा.=पूर्वाफाल्गुनी (नक्षत्र)
पू.षा.=पूर्वाषाढ़ा (नक्षत्र)
पू.भा.=पूर्वाभाद्रपद (नक्षत्र)
फाल्गु.=फाल्गुन

भ.=भरणी (नक्षत्र) भद्रा
भाद्र.=भाद्रपद (मास)
म.=मघा (नक्षत्र) मकर (राशि) मई मास
मा.=मार्गशीर्ष, माघ मार्च (मास)
मि=मिनट, मिथुन राशि (लग्न) मिति
मी.=मीन (राशि)
मु.=मुहूर्त
मू.=मूल (नक्षत्र)
मे.=मेष (राशि) लग्न
मृ=मृगशिर (नक्षत्र) मृत्यु (पंचक)
र.=रवि (वार) रवि (ग्रह)
रा.=राहू. (ग्रह) राष्ट्रीय, राशि
रे=रेवती (नक्षत्र)
रो.=रोहिणी (नक्षत्र) रोग (पंचक)
ल.=लग्न
व.=वज्र, वरियान् यो. वणिज क. वक्र गति
व्र.=व्रत
व्य.=व्यतिपात (योग)
वृ.=वृद्धि (योग) वृष, वृश्चिक (राशि)
व्या.=व्याघात (योग)
वि.=विशाखा (नक्षत्र) विष्कंभ (योग)विकला
वि.मु.=विवाह मुहूर्त
वै.=वैष्णव संप्र. वैधृति यो. वैशाख मास
श.=शनिवार, शनिग्रह, शतभिषा नक्षत्र
शि.=शिव योग
शु.=शुक्रवार, शुक्रग्रह, शुभ, शुक्ल (योग) शुक्ल (पक्ष)
श्रा.=श्रावण (मास)
सा.=साध्य (योग)
स्वा.=स्वाती (नक्षत्र)
स्मा.=स्मार्त (संप्रदाय)
सि.=सिद्धि (योग) सितम्बर (मास)
सि.=सिंह (राशि)
सु.=सुकर्मा (योग)
सौ.=सौभाग्य (योग)
ह.=हस्त (नक्षत्र) हर्षण (योग)
हि.=हिन्दी (मास - तारीख)

## श्री विश्वविजय पंचांग-निर्माता को राज्य सरकार एवं सार्वजनिक संस्थाओं से अनेक गौरवपूर्ण उच्चस्तरीय सम्मानोपाधियां

'श्री विश्वविजय पंचांग' और 'ज्योतिष्मती' के प्रधान संपादक संचालक पूज्य पितृव्यपाद पं. श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी को अर्द्धशताब्दी से अधिक उनकी अनवरत साहित्य-साधना से संतुष्ट होकर राजस्थान सरकार ने विगत ४ अगस्त १९८२ को संस्कृत-दिवस समारोह पर जयपुर में तत्कालीन महामहिम राज्यपाल श्री ओ.पी. मेहरा ने अभिवादन कर आपको पुरस्कार प्रशस्ति पत्र पुष्पमाला के साथ शाल भेंट कर सम्मानित किया। तदनन्तर गत २४ मार्च १९८५ को महाराणा-मेवाड-फाउण्डेशन उदयपुर ने राजमहल में आपको ५००१) रु., उत्तरीय (शाल) और रजत मण्डित प्रशस्ति पत्र प्रदान कर हारित ऋषि पुरस्कार से सम्मानित किया। इससे पूर्व भी पितृव्य-पाद को उनकी लम्बी निःस्वार्थ साधना एवं विद्वता से प्रभावित होकर भारत-धर्म-महामण्डल, काशी (वाराणसी), सनातन धर्म-दिग्विजयमण्डल, अखिल भारतीय संस्कृत-प्रचारक मण्डल, अखिल भारतीय निम्बार्काचार्य पीठ निम्बार्क तीर्थ (सलेमाबाद) आदि अनेक धार्मिक पीठों से पंडितभूषण, ज्योतिष्मार्तण्ड, ज्योतिर्विज्ञानाचार्य, दैवज्ञ-शिरोमणि, समाजशिरोमणि आदि अनेक मानद उपाधियों एवं अभिनन्दन पत्र प्राप्त हो चुके हैं। गत कुछ वर्षों से आपने नागरिक अभिनन्दन एवं उपाधि ग्रहण करना तथा सभा सम्मेलनों में उपस्थित होना बन्द कर दिया है। फिर भी सार्वजनिक संस्थाएं आपके दिव्यगुणों से परिचित हैं। वे बिना आपकी स्वीकृति के भी अभिनन्दन करते रहते हैं।

गत दिसम्बर से अप्रैल ८७ तक आप जयपुर (मुख्य मंत्री निवास में) अस्वस्थ थे। उस समय पश्चिम बंगाल की विश्व-उन्नयन-संसद ने आपको "डाक्टर आफ एस्ट्रोलोजी" की सर्वोच्च मानद उपाधि से सम्मानित किया। इसकी सूचना हिन्दी अंग्रेजी के कई पत्र-पत्रिकाओं में छप चुकी है।

अभी गत १४ अगस्त १९८७ को इण्डियन कौंसिल ऑफ एस्ट्रोलोजीकल साइन्सेज मद्रास की दिल्ली शाखा ने भारतीय विद्या भवन नई दिल्ली में केन्द्रीय मंत्री श्री अर्जुन सिंह जी द्वारा एक बहुमूल्य शाल, एक प्लेक और सुन्दर थैली में श्री फल पुरस्कार भेंट करके सम्मानित किया।

**-डा० भवानी शंकर त्रिवेदी**



## 'श्रीविश्वविजय–पंचांग' के प्रशंसक महापुरुष

'श्रीविश्वविजय–पंचांग' पर भारत के प्रायः सभी गणमान्य विद्वानों, नेताओं, उच्च राज्याधिकारियों, धर्माचार्यों और पत्र–पत्रिकाओं ने अपना अभिमत व्यक्त करके इसकी मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। उन अनेक सम्मान्य महापुरुषों में से कुछ विशिष्ट महानुभावों के शुभ नाम मात्र यहां प्रकाशित कर रहे हैं।

महामहिम भू.पू. राष्ट्रपति श्री राजेन्द्र प्रसाद जी। उ.प्र. के भू.पू. मुख्यमंत्री और राजस्थान के भू.पू. राज्यपाल स्व. श्री सम्पूर्णानन्द जी। उ.प्र. के भू.पू. मुख्यमंत्री एवं केन्द्रीय भूतपूर्व रेलवेमंत्री वयोवृद्ध राष्ट्रनेता श्री कमलापति त्रिपाठी, भारत के भू.पू. प्रधानमंत्री स्व. श्री चौधरी चरण सिंह जी। रा. स्व. सं. के भू.पू. सरसंघचालक स्व. श्री मा.स. गोलवलकरजी। भू.पू. अजमेर मेवाड़-राज के मुख्यमंत्री और राजस्थान के भू.पू. वित्त व शिक्षा मंत्री स्व. श्री हरिभाऊजी उपाध्याय। भारत सरकार के भू.पू. राज्यमंत्री और संसद के सचेतक, मध्य प्रदेश के भू.पू. राज्यपाल स्व. श्री सत्यनारायण सिंह, लोकसभा के भू.पू. अध्यक्ष स्व. श्री अनन्तशयनम् आयंगर। राजस्थान के दिवंगत भू.पू. मुख्यमंत्री श्री हीरालाल जी शास्त्री, श्री जयनारायण जी व्यास, एवं राजस्थान के वर्तमान यशस्वी मुख्यमंत्री श्री हरिदेव जी जोशी, राजस्थान के पूर्व शिक्षा स्वास्थ्य वाणिज्य मंत्री एवं वर्तमान उद्योग पर्यटन विद्युत आदि के वरिष्ठ मंत्री श्री हीरालाल जी देवपुरा। उदासीन सम्प्रदाय आचार्य विश्व भर में वेद मन्दिरों के प्रतिष्ठापक १०८ वर्षीय वयोवृद्ध विद्वान् सर्वतंत्रस्वतंत्र महामण्डलेश्वर श्री १०८ स्वामी गंगेश्वरानन्द जी महाराज, अनन्त श्री विभूषित जगद्गुरु श्री निम्बार्काचार्य पीठाधीश्वर "श्री जी" श्री राधा सर्वेश्वर शरण देवाचार्य जी महाराज, ब्रह्मलीन द्वारिका शारदा पीठाधीश्वर, जगद्गुरु शंकराचार्य, अनन्त श्री विभूषित अभिनव सच्चिदानन्द तीर्थ महाराज, परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री १०८ स्वामी स्व. अखण्डानंद जी सरस्वती महाराज ब्रह्मलीन ज्योतिष्पीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी कृष्णबोधाश्रमजी महाराज, श्री पीताम्बरापीठ दतिया के महान् सन्त योगिराज राष्ट्रकुलगुरु अनन्तश्रीविभूषित परमशाक्त मणिपुरवासी श्री स्वामी जी महाराज श्री भुवनेश्वरी पीठाधीश गोंडल के मणिद्वीप वासी श्री १०८ आचार्य श्री चरण तीर्थजी महाराज स्व. महामहोपाध्याय प. श्री गिरिधर शर्माजी चतुर्वेदी। कविकुलगुरु महामहोपाध्याय स्व. श्री पं. नारायण शास्त्री खिस्ते वाराणसी। स्व. श्री पंडित गणपतिदेवजी शास्त्री पचांगकर्त्ता काशी। स्व. त्यागमूर्ति श्री १०८ गो. गणेशदत्त जी महाराज रामभक्त स्व. श्री पंडित कपीन्द्र जी महाराज स्व. श्री पद्मभूषण श्री डा. सूर्यनारायण जी व्यास ज्योतिषाचार्य। स्व. श्री हनुमान प्रसाद जी पोद्दार आद्य संपादक 'कल्याण'। स्व. पं. सीतारामजी झा ज्योतिषाचार्य वाराणसी आदि।

## स्नेही सन्मित्रों के पत्र

गत अर्धशताब्दी की लम्बी अवधि में देश-विदेश के अनेक महापुरुषों (अनुभवी तन्त्र-मन्त्रमर्मज्ञों, दैवज्ञों, वैद्यों एव प्रमुख राजपुरुषों) से मेरा स्नेह-सम्पर्क रहा है। कुछ वयोवृद्ध-विश्वविख्यात-सिद्धहस्त-सफल चिकित्सकों, तान्त्रिकों एवं ज्योतिर्विदों का आत्मीय-स्नेह प्राप्त करने का सौभाग्य भी इस जन को प्राप्त हुआ है। समय-समय पर उन महापुरुषों के आत्मीय स्नेहपूर्ण पत्र मुझे प्राप्त होते रहे है – जो साहित्य की अमूल्य निधि थी। उनमें से अनेक अनुसन्धानोपयोगी पत्र मेरी उपेक्षावृति से नष्ट हो गये (कुछ दीमक, कीड़े, चूहों ने खा लिए) इसका मुझे भारी संताप है। जो कुछ बचे हैं उनमें से कुछ उपयोगी पत्र प्रतिवर्ष पचांग में प्रकाशित करना गत नौ वर्षों से प्रारम्भ किया है। उसी क्रम में दो पत्र यहाँ प्रकाशित किये जा रहे हैं।

(१)

अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त ज्योतिर्विज्ञानाचार्य बन्धुवर स्व. पद्मभूषण डॉ. सूर्य नारायण व्यास का ४१ वर्ष पुराना एक महत्वपूर्ण पत्र मैनें गतवर्ष सं. २०४४ वि. के 'श्री विश्वविजय पंचांग' में पृष्ठ ४ पर छापा था। उससे एक दिन बाद २७-१-१९४६ का पत्र यहां प्रकाशित किया जा रहा है। इसमें वायुयान से दुर्घटनाग्रस्त हो कर मरने वाले पांच प्रसिद्ध पुरुषों का जन्म-लग्न और मृत्यु समय की ग्रहस्थिति बताती है. इससे फलित ज्योतिष में अनुसंधान करने वालों को पर्याप्त सहायता मिलेगी।

– सम्पादक

## पं. सूर्यनारायण व्यास

भारती भवन, उज्जैन C.I.
२७-१-४६

प्रियवर,

कल मैने पत्र भेजा है, मिलेगा ही, सुभाष बाबू की पत्रिका में जो इष्ट है वह संदिग्ध ही है !किन्तु, लग्न वृष ही निश्चित है। मुझे अन्य प्रामाणिक स्थल से पुनः प्राप्त हुआ, इसलिये भ्रमित होने की आवश्यकता नहीं है। इसके अतिरिक्त कुछ और कुण्डलियां मिलान के लिये उपलब्ध हुई हैं, इनमें भी विमान से अपघात हो जाने वाले व्यक्तियों की ही हैं। इसलिये मिलान करने में सहायक सिद्ध होंगी।

श्री सुभाष बोस — जन्म २३-१-१८९७ | ड्यूक ऑफ कैण्ट — जन्म २०-१२-१९०२ | ड्यूक ऑफ कैण्ट — मरण दिन २५-८-४२

यु. प्रताप सिंह सांगली — जन्म २६-११-१९१६ | यु. प्रताप सिंह सांगली — मरण दिवस २२-८-१९४२ | पन्त वैद्य — जन्म १५-७-१९०८ | पन्त वैद्य — मरण दिवस २१-७-१९३४

मधुसूदन दात्ते — जन्म २२-५-१९१७ | मधुसूदन दात्ते — मरण दिवस २३-२-१९४३ | सुभाष अपघात दिन — २०-८-१९४५ ई.

एक बात इन सभी कुण्डलियों में देखने योग्य है कि अपघात दिन उसी लग्न में (जो जन्म लग्न है) अपघात योग अवश्य आ जाते है, सभी विमान से गिरे हैं और प्रायः वातप्रधान ग्रह अथवा राशियां अष्टम से सम्बन्धित है, पर यह स्थूलमान है। इनमें ग्रहों के अंशात्मक बल पर ध्यान देना भी आवश्यक है। 'सेन' (शंभूनाथ) महाशय की सूचित कुण्डली भी मुझे दिखाई दी थी यह मेष की है ओर सग्रह की वृष की है। दोनो में निकटता लग्न की है। इसके अतिरिक्त जो घटना संभावित हुई है वह वृष से निकट आ जाती है, संभव है ग्रहों की अबलतावश वह मरणासन्नता तक ही सीमित रह गई हो। लग्नेश एवं अष्टमेश की स्थिति देखते हुए दीर्घायु तो रहते है, मैं भी उनका अल्पायुष्य नहीं मानता। शनि आपत्ति और साहसपूर्ण घटना का कारण हो सकता है। जो उन्होंने प्रच्छन्न प्रवृत्तियों का अनुकरण किया था, वह तो शनि-मंगल के कारण ही हो सकता था वृष लग्न से ही यह संभावित है। मेष लग्न से गुरु की स्थिति को देखते हुए यह संभव नहीं। पंचम गुरु से (मेष से) वे केवल बौद्धिक विचारक प्राणी ही होते हैं। वृष के मंगल और शनि से ही सैनिक मनोवृति और क्रान्तिकारक बन सकते हैं। अवश्य ही यदि ५/०८ इष्ट हो और ११ लग्न हो तो भी वृष के अनुरुप बहुत सी घटना घटित हो जाती हैं। लग्न ११ में दशम शनि सप्तमेश रवि व्ययस्थ, षष्ठेश-अष्टम, ४ में मंगल, सप्तम गुरु, लग्नस्थ शुक्र में उनकी मनोरचना के अनुरूप हो जाते हैं। यह तो वृष लग्न का दशम स्थानीय लग्न (११) होने से अनेक बातों में समान हो जाना स्वाभाविक है इससे भी वृष की पुष्टि होती है। इससे वृश्चिक के बृहस्पति आने पर उनका प्रकट हो जाना संभव है। कोई विस्मय नहीं कि ६ के गुरु में भी (वृष लग्न से) कुछ पता लग जावे ? और वृश्चिक में तो प्रकाश में आ जाना चाहिये। गुरु में मंगलान्तर में उन्होंने (वृषलग्नानुरूप) लग्नगत मंगल के कारण ही महान् सैनिक संघटन और आक्रमण प्रवृति की है और अब राह्वन्तर में (सूर्य सहयोगी राहु है) प्रच्छन्न हो जाना भी स्वाभाविक है। आगे शनि दशा में उनका प्रकट हो जाना और दशमेश शनि सप्तम होने के कारण महत्ता एवं समादरणीय नेतृस्थान प्राप्त कर लेना साहजिक दिखाई देता है। शनि में परिणीतावस्था भी आ सकती है। पर शनि उनको ऊपर उठाकर जन मान्यता में अधिक आदरणीय स्थान प्राप्त करा सकेगा। शनि आशा और विश्वास का स्थान है अस्तु ! पंचांग शीघ्र भेजना।

भवदीय

सू.ना. व्यास

(२)

'ज्योतिष नाड़ी' आदि ग्रन्थों के निर्माता, फलित ज्योतिर्विज्ञान के मूर्द्धन्य वयोवृद्ध विद्वान् स्व. श्री हंसराजजी कपिल ने इस निजी पत्र में, आज से २२ वर्ष पूर्व देश की जिस दुर्दशा का वर्णन किया है, उसमें पत्र-लेखक की भारत-भक्ति और अन्तःकरण की पीड़ा परिलक्षित हो रही है। गुरुमुख से ज्योतिष का अध्ययन किये बिना ही नवार्ण मंत्र की आराधना से भगवती ने किस प्रकार उन्हें संकेत आदेश दे कर पंचांग रचना एवं ग्रन्थ निर्माण की शक्ति प्रदान की और बिना किसी परीक्षा पास किये ही अद्भुत भविष्यवाणी करने की शक्ति प्राप्त हुई। इन पंक्तियों के लेखक को अधिकारी पात्र समझकर अपना गुप्त रहस्यमय जीवनवृत मित्रता के नाते इस पत्र में लिख दिया है। श्रद्धेय श्री कपिल जी की भांति मैंने भी कोई परीक्षा पास नहीं की। गुरूजनों एवं महामाया की कृपा से ही मेरे जैसे एक अनाथ अकिंन्चन प्राणी को इस स्थिति में पहुंचाकर अभी ८० वर्षीयावस्था तक नवजीवन प्रदान किया। यह दयामयी मां की अहैतु की कृपा है। श्री कपिल जी के इस पत्र से ज्योतिर्विदों को कुछ ग्रहण करना चाहिये।

— सम्पादक

ह्रीं

हरियाणा (होशियारपुर)

दिनांक २४-१०-६५

श्री परमादरणीय प्रिय त्रिवेदी जी आशीः!

पहले समय में वेदों का नाम था, अध्ययनाध्यापन भी था, पुराणों पर श्रद्धा थी। श्रवण-श्रावण भी था। दार्शनिक विद्वान् भी भारतीय गौरव के रक्षक दिखाई देते थे। कहीं-कहीं नक्षत्रों के समान दैवज्ञ भी ज्योतिष द्वारा व मन्त्र शास्त्र द्वारा चमत्कार दिखाते थे। आशा थी भारतीय राज्य में अपने नरेशों द्वारा ज्योतिष का पुनुरूद्धार होगा। अंग्रेज तो 'चीरो' जैसे वाराणसी से [illegible] एक भी ज्योतिषी प्रत्यक्षीकरण में सफल नहीं। क्या यह दोष दैवज्ञों का है ? जाति-व्यवस्था, वर्ण-व्यवस्था, आश्रम-व्यवस्था विध्वंस कर जघन्य जातियों को अनधिकारी और अयोग्य

होने पर निःशुल्क अध्ययन भूमिवजीफे और उन्नतोन्नत अधिकार नियत कर दिये जाते हैं। ब्राह्मण तो शतशः वर्षों से सहस्त्रशः कष्ट सहन कर वेद-पुराण, स्मृतियें, दर्शन, वेदांग, ज्योतिष की रक्षा करने वाले "इय-मुदर दरी दुरन्तपूरा" विपत्ति में फंसा दिये गये। उन्हें जो राजाओं से विद्वता से, वीरता से और विजयी होने से भूमिया मिली हुई थी वे भी जब्त कर ली गई। विदेशों में वैज्ञानिकों को प्रोत्साहन के लिये सहायता कोष योग्यतानुसार नीयत हैं। यहा उदरपुर्ति के लिये भारतभर में कीर्तिशाली कुलों के स्वाभिमानी दैवज्ञ असहायी दासता के प्रवाह में बहे जा रहे हैं। जिन विद्वानों को आज उदरम्भरी होना भी कठिन है उन्हें किञ्चितमात्र भी सहायता न देकर उपहास करने वाले वे स्वयं उपहास योग्य नहीं ? कथंचित् प्रोत्साहित तो करने देखें, आज सहस्त्रों दैवज्ञ भुक्षा से पंगु किये जा रहे हैं। वे ये चमत्कार समष्टि और व्यष्टि सम्बन्धी दिखा सकेंगे जो कोटिशः मुद्रा खर्च कर पूना आदि में यन्त्र लगा रखें हैं, वे निरर्थक सिद्ध हो सकेंगे। विशेष खेद तो इस बात का है कि सिकन्दर के राज्य से पतनोन्मुखी नामावशेष ज्योतिष शास्त्र के उद्धार के लिये आपको विधि ने सपरिकर किया तो अपि व्याधियों ने इतस्ततः अनुसरण आरम्भ कर दिया। तो भी चिन्ता नहीं, जगदम्बा सहयोग देगी, परीक्षा भी होती है "विधिरपि विभेति तस्मान्निरतिशयं साहसोयस्य" (नलचम्पू)

श्री त्रिवेदी जी, यद्यपि "आत्मादेयः शिरोदेयं न देय मनु (मन्त्र) पुस्तकें" आगम शास्त्र का आदेश है, तथापि आप योग्य हैं। हमारे घर की इष्टदेव दुर्गा है और मन्त्र नवार्ण। पूज्य पितृवाद २० वर्ष की आयु से अन्तिम ७३ वर्ष की आयु तक असाधारण उपासक रहे। बृहज्जातक और नीलकंठी के मर्मज्ञ थे, फलित में अमोघ शक्ति के कारण विधिमाता माने जाते थे। मैं २४ वर्ष की आयु से इसी मन्त्र का आराधक बना। पूज्यपाद पिताजी पूर्णरूपेण ज्योतिष में विश्वास नहीं रखते थे। तपोबल से चमत्कारी रहे। प्रथमावस्था में मैंने परिकर्माष्टक तक लीलावती और पंचताराधिकार तक ग्रह लाघव पढ़ा था तो भी मुझे ज्योतिष का अधिकारी न समझ कर पढ़ाते नहीं थे। मैंने स्वयं बृहज्जातक और नीलकंठी की पात्यांशी दशा तक जगदम्बा की कृपा से संकेतो द्वारा अध्ययन कर पिताजी से प्रार्थना करी कि – 'मुझे नीलकंठी आती है' तो पिताजी के आदेश पर सन्मुख लग्न चन्द्र और हीनांशी पात्यांशी स्पष्ट कर दी तो योग्य समझा। २३ वर्ष की आयु से ३६ वर्ष की आयु तक इतस्ततः अध्यापक रहा। २९ वर्ष में ज्योतिष का श्री गणेश किया एवं गुरुमुख से एक अक्षर भी पढ़ने का सौभाग्य नहीं मिला। सन् १९१८ में पीकोटि पर से सूर्य ग्रहण स्पष्ट कर एक मास प्रथम स्कूल के मास्टरों को बताया, जबकि किसी भी पंचांगकार ने नहीं लिखा था, तबसे प्रसिद्धि पायी। ३० वर्ष की आयु में नवार्ण सहित सावरी मंत्र मिला। "मायाचरिनाथ के साथ ऋद्धि सिद्धि तुम्हारे साथ, भरो भरो भंडार काया सुखी फुरो मंत्रो ज्वालामुखी" नवार्ण से सम्पुटित किया।

इसके आराधन समय में स्त्री सहानुभूति रखती थी, तब ध्यानावस्थित मुझे रात्रि को जगदम्बा ने कुछ-कुछ समय बाद पांच छः मंत्र बतलाये और अनेकों चमत्कार दिखाये, जिनमें मुख्य विलक्षण मंत्र के केवल बीज और मंत्र का पता 'निरुक्तिलोचन – जिनेन्द्रमाला' भी साथ ही बतलाया। वे हैं आपके इसी अंक के ७४ पृष्ठ पर "व्यापार व धन की वृद्धि का मंत्र" "ॐ नमो ह्रीं" इत्यादि "मम गृहे धनं पूरय चिन्तां दूरय स्वाहा" मेरे एक शिष्य को दिल्ली दरीबा बाजार के जैनी के घर डेस्क पर पड़ी हुई ३०-३२ पृष्ठ की 'निरुक्ति लोचन,जिनेन्द्र माला' अकस्मात् मिल गई, उस पर से "मम गृहे" आदि की प्रतिलिपि कर मुझे दे गया। तबसे इस मंत्र की भी कुछ मालाएं करता हूं। मेरे मंत्र में "नमः" पाठ नहीं। यह है मंत्र। मेरा दुर्गा पर अटल विश्वास व श्रद्धा है। जो मेरा मानसिक शास्त्रीय संकल्प होता है वह स्वयं अपनी इच्छा से सहयोग देती है, मेरे कहने पर नहीं। संवत् १९७५ कार्तिक में इन्फ्लुएंजा ज्वर से पीड़ित हुए मुझे जगदम्बा ने पंचांग बनाना सिखाया। तब मैंने संवत् ७६-७७ वि. में 'मकरन्द' से तिथ्यादि और 'दैवज्ञ-दिनोद' से ग्रहादि स्पष्ट कर पंचांग छपवाये। सं. १९७८ से कागदों की कठिनता, प्रेसों में सरकारी कारोबार की विशेषता से पंचांग न छपने से बन्द कर दिया। उक्त मंत्र की कृपा से स्वतः प्रमाण 'अर्घ-काण्ड' सौ श्लोकों में लिखा। स्वयं मैंनें व्यापारिक सट्टा से १३-१४ हजार रुपया कमाया। एक पैसा भी घाटा नहीं पाया, अब सर्वथा त्याग दिया। शेष फिर कभी

हंसराज कपिल

गत वि. ७ अप्रैल १९८७ को प. बंगाल की विश्व उन्नयन संसद ने अपने १४ वें चयन एवं दीक्षांत समारोह में श्रीविश्वविजय पंचांग के संस्थापक प्रधान संपादक श्री पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी को ज्योतिर्विज्ञान की सर्वोच्च मानद उपाधि 'डाक्टर ऑफ एस्ट्रालाजी' से सम्मानित किया।

# Vishwa Unnyayan Samsad

(WORLD DEVELOPMENT PARLIAMENT)



## SAMSAD INTELLECTUAL RECOGNITION

This is to certify that

*Pandit Hardev Sharma Trivedi*

has been conferred with the degree/title

*Doctor of Astrology*

in the Fourteenth Informal Samsad Convocation held on the APRIL 7, 1987 in New Delhi, Republic of India. He/She has also been conferred with the Whole-life membership of the Vishwa Unnyayan Samsad, Pitambar Bhavan, West Bengal, India in this Convocation.

Dated : The April 7, 1987
Pitambar Bhavan,
West Bengal, India

Director-General

THE FOURTEENTH INFORMAL SAMSAD CONVOCATION
VUS : ISC : ND : XIV : 36 : 070487

श्री विश्वविजय पंचाग के लिए अंग्रेजी के विद्वान और पत्र क्या कहते है। सम्पादक

RANGE OF WEATHER FORECAST :

# ASTROLOGY vs. METEOROLOGY

**THE STATESMAN-3 NOVEMBER 1987**

Let me quote form the well Known Vishva VIJAYA Panchanga of Hardeo Shastri Trivedi published in November 1986 (at any rate given to the press) for the ensuing Vikram year 2044 of Gregorian 1987.

"In the ArdraPravesh horoscope the moon is in a nirjala (waterless) rasi and therefore there will be less rainfall this year, Agriculral produce will also be less."

Under "vayumandal" **Trivedi** is so specific, after a forewarning that unless a synthesis is done of the Brauma (earthly terrestrial), the antariksha (clouds etc.) and the divya planetary phenomena locally and regionally, forecasts based merely on planetary configurations connot be 100% correct.

Yet his forecasts on the basis of planetary configurations were:

(a) All quadrants being occupied by malefics, rain will not be timely.

(b) The Minister of Agriculture will have to face the problems of drought and floods.

(c) Mars, affected by other malefics, will create dry spells till August 12.

(d) Sun being behind Mars till August 24 (Bhadraped Krishna Amavasya) is not indicative of good rain but drought.

(e) North and Western parts will have drought while the eastern part floods.

Can any scientist show me a similar well-argued, scientific forecast based on terrestrial phenomena? Instead, someone showed me an analysis of a super-computer in the USA to show a vague forewarning.

**Astrologers' Foresight and Meteorologits' Hindsight :**

THE STATESMAN-4 November 1987

I claim to be no astro-meteorologist with sound research and long observation though I have learnt it quite well by now. But it is some of the standard "panchanga makers of the country that deserve more attention in 1987, the year of the mansoon disaster. To show how the panchanga-makers predict so specially fortnight, the directions of rain, even hailstorm and incidentally market fluctuations let me quote from **the Vishva Vijay Panchanga of Hardeo Shastri Trivedi, an 80 year old low-profile astrologer steeped in the classicism of India.**

July 26 to August 9 Forecast: There will be rain everywhere. Setting of Mercurry and Venus will cause rain in U.P., Punjab, Himachal, Rajasthan, MP., Maharashtra accompanied by strong winds. In eastern parts flood situation will be dangerous.

**Fulfilment :** It was only in this period that there was some relief including north and western India and the floods in eastern India, particularly in Assam, hit the headlines.

**August 10 to 24 forecast :** There will be good rain in the hilly regions and eastern parts. In the south-east also there will be some rains. In the middle of the fortnight there will be more wind than rains. Mars being ahead of the sun there will be less rains.

**Fulfilment :** It had rained as predicted in all these areas.

**August 25 to Sept. 7 :** The four planet-combination in Leo (Sinha) in this fortnight indicates excessive rains in some parts and drought in some parts. Rising of Mercury on Sept. 4 will cause rains in Himachal, Delhi, UP, Rajasthan with strong winds.

**Fulfilment :** Delhi best rain (132 mm was on August 26) and then September 6. Elsewhere it rained well, very well with 23 sub-divisions be coming normal by August 26 though it declined in September to 14 as normal and eight as marginally deficient.

**October 8 to 22 forecast: Wall Street Collapse :** Sun, Venus, Mercury sandwiched between Saturn on the one hand and Mars and Ketu on the other indicates a jolt to world markets. There will be clouds in the hilly reg ions and drizzle. The rising of Mars will cause hailstorm in Northern India there will be rains in Punjab, Haryana and Up.

**Fulfilment :** Here I have deliberetely quoted a non-mansoon forecast to draw the attention of open-minded intellectuals to the slump in Wall Street in this fortnight predicted nearly one year ago by this great astrologer. There were panicky conditions in the markets of Hongkong and Australia besides London and other places.

Kashmir and Himachal had devastating hailstorm in this fortnight besides very good rains which the meteorologists reported later, of course.

**K.N. Rao**

## वर्ष १९८८-८९ की सम्भावनाएँ मार्च ८८ से मार्च ८९ तक

**श्री के. एन. राव**

**इस लेख के विद्वान् लेखक श्रीराव दिल्ली में आई. ए. एस. उच्च पदाधिकारी, दैवज्ञगुण सम्पन्न सत्यनिष्ठ सदाचारी भगवद्भक्त राष्ट्रहितैषी महामानव है। इस पंचांग और ज्योतिष्मती से आपका विशेष स्नेह सदा से रहा है। आपके तथ्यपूर्ण इस अंग्रेजी लेख का शुद्ध हिन्दी रूपान्तर किया गया है, यह पंचांग पाठकों के लाभार्थ यहाँ प्रस्तुत है।**

**सम्पादक**

ज्योतिष फलादेश के विचार से दो भागों में विभक्त है, प्रथम भाग होरा जो कि व्यक्ति विशेष के भविष्य हेतु है, तथा संहिता जो कि समष्टिगत राष्ट्र तथा विश्व के भविष्यकथन के लिए है। दोनों में अनुभवी दैवज्ञ उचित ईश प्रार्थना तथा उचित प्रयास द्वारा व्यक्ति के दुर्भाग्यजनित प्रभावों के निवारण को दृष्टिगत नहीं करते तथा जीवन के विषय में लचकीला विचार रखने की सलाह नहीं देते। यद्यपि घटित होने वाली घटनायें पूर्वनिर्दिष्ट होती है किन्तु दैवज्ञ के लिए सदा उन घटनाओं का सटीक फलकथन सम्भव नहीं होता।

**भारत की राष्ट्रीय कुण्डली :** सन् १९९५ के बाद भारत समृद्धि की ओर अग्रसर होगा, जनसंख्या कम होगी, वैभव बढ़ेगा, वर्तमान से अधिक अस्त्रास्त्र-सज्जित सेना होगी तथा प्राचीन संस्कृति तथा विरासत में मिली परम्परा तथा अध्यात्म पर आधारित राष्ट्राभिमान जागृत होगा। उपनिवेशवाद के अवशिष्ट मकडजाल मिट जाएँगे तथा नकलची भूरे साहब अजायबघर (संग्रहालय) की पुरावस्तु हो जाएँगे। यह प्रश्न स्वाभाविक है कि अब तथा १९९५ के बीच क्या घटित होगा। एक संभावना विनाशक युद्ध की है, जिसमें उत्तरी भारत के अनेक महानगर नष्ट हो जाएंगे या परित्रस्त होंगे। आर्थिक संकट आगामी तीन वर्षों तक पीडित करेगा तथा रोग जिसकी भारतीयों में प्रतिरोधक क्षमता नहीं है, विशाल परिमाण में लोगों को कालकवलित करेगा, अनावृष्टि, नगरीय-दंगे, अपराध तथा डकैतियाँ तथा सम्पत्ति एवं जानों की असुरक्षा की भावना व्याप्त होगी। [illegible] करेगा। इस पृष्ठभूमि में वर्ष १९८८ का अवलोकन करें।

वर्ष १९८८ का आरम्भ न केवल सूर्यग्रहण (१८ मार्च १९८८) अपितु पूर्व में चन्द्रग्रहण (३ मार्च) के प्रभाव लिए हुए है। एक पक्ष के भीतर दो ग्रहण हुए हैं जिससे महत्वपूर्ण राजनैतिक तथा प्रशासनिक परिवर्तनों का संकेत मिलता है, तथा आर्थिक संकट और गहरायेगा जिसका अभी हम अनुमान नहीं लगा सकते।

नये वर्ष की कुण्डली में दूसरा अशुभ योग दशम भाव में शनि मंगल युति है। शनि जनता का प्रतीक है तथा इस मामले में पर-राष्ट्र सम्बन्धों का भी द्योतक है। मंगल सेना, विद्रोह, दाहकत्व तथा भूमि का प्रतीक है तथा इस मामले में धर्म तथा राष्ट्रीय आय का भी द्योतक है। अतः निष्कर्ष इस प्रकार है –

अनेक विभाजनकारी आन्दोलन उदाहरणार्थ – गोरखालैन्ड, झारखण्ड तथा उत्तराखण्ड आदि पर सतर्क दृष्टि रखने की आवश्यकता है। इसी प्रकार श्रीलंका में भारत का उलझाव भारी अपव्यय का कारण बनेगा। कृषि पर निर्भर वर्गों द्वारा विद्रोह, औद्योगिक क्षेत्र में हड़ताल, भारी मुद्रा स्फीति जिसके कारण कर वसूली के दमनात्मक तरीके प्रयोग किये जाएँगे। भारत तथा पाकिस्तान में अन्तर्राष्ट्रीय आतंकवाद की समस्या का सामना करना पड़ेगा। अंताराष्ट्रीय आतंकवाद तथा आंतरिक कानून व्यवस्था की समस्या अन्य घटनाओं के अतिरिक्त इस बात की ओर इंगित करती है कि धार्मिक नेता तथा राजनैतिक व प्रशासनिक व्यक्तियों की हत्या के प्रयास होंगे। आगामी वर्ष में अन्तर्राष्ट्रिय बाजारों से क्रय किये गये अस्त्रों से संबंधित राजनैतिक विवाद चलते रहेंगे। परन्तु यदि आप अपनी दृष्टि राजनीति से हटा कर राष्ट्र पर लायें तो यह स्पष्ट है कि हमने स्वतंत्रता के बाद हिमालय सी बड़ी भूल की है। हमने अराजनैतिक, विशुद्ध सामाजिक नेतृत्व जो कि राष्ट्रजीवन को अनुशासित कर सकता, पनपने नहीं दिया। राजनैतिक विवादजन्य पागलपन में हम किसी राजनैतिक मामले के पक्ष या विपक्ष में फँसकर रह जाते है। यदि १९८८ में हम सामाजिक आर्थिक मुद्दों पर ध्यान केन्द्रित न कर सके तथा राजनीति के पंक तथा राजनीतिज्ञों की आकांक्षाओं से मुक्त न हो सके तो हमें भारी कीमत चुकानी पड़ेगी। कृपया स्वयं अपना निष्कर्ष निकालें।

**आशा की किरणें**–आगामी वर्ष की कुण्डली में तीन विशिष्टतायें हैं।

(१) इस वर्ष के बाद भारत में मूल्यवान् धातुओं तथा खानों की खोज होगी, जिससे लड़खड़ाती अर्थव्यवस्था को सहारा तथा स्थिरता मिलेगी।

(२) किन्हीं भारतीयों द्वारा आयुर्विज्ञान में बड़े अनुसंधान को अन्तर्राष्ट्रीय गौरव प्राप्त होगा।

(३) जनसंपर्क माध्यमों को कुछ आदर्श व गौरव प्राप्त होगा।

**सिनेमा व फिल्में** – आदर्श व अध्यात्म की ओर उन्मुख होंगी तथा सस्ती अपराध फिल्मों की प्रवृत्ति कम होगी।

**दूरदर्शन** – कलात्मक कार्यक्रम प्रस्तुत करेगा जिनमें आदर्श व अध्यात्म की झलक होगी।

**समाचारपत्र व पत्रिकायें** – समाचारों की सत्यता पर जोर देंगी। आप को ज्ञात है, वर्तमान में प्रत्येक समाचार पत्र के अपने आग्रह है तथा प्रतिवद्ध है तथा जो उनके अनुकूल नहीं होते उनकी छवि विकृत करने का प्रयास होता है।

**शिक्षा** – जहाँ एक ओर विद्यार्थी विद्रोह का भय है, वहीं दूसरी ओर तकनीकी शिक्षा की ओर अधिक ध्यान दिया जावेगा व अधिक धनराशि दी जावेगी।

पाठकों को चेतावनी देना चाहता हूँ कि यह वर्ष सारे विश्व के लिए अमंगलकारी है, तथा प्रत्येक देश अनेक कारणों से पीड़ित होंगे।

(क) इस वर्ष चार ग्रहण है, जिनमें दो मार्च ८८ में होंगे।

(ख) धनुः युद्ध राशि में शनि मंगल युति होगी।

(ग) वर्षारम्भ से कुछ पहले गुरु शुक्र युद्ध।

(घ) बुध दोहरी पीड़ाग्रस्त है, राहु से युत है [illegible] सोचनीय होगी क्योंकि बुध व्यापार का कारक ग्रह है। मंगल मई के दूसरे सप्ताह में इस योग में सम्मिलित होकर जून के अन्त तक वहीं रहेगा।

(ङ) मंगल वर्षांत तक मीन में रहेगा तथा एक ग्रहण बिन्दु पर से संक्रमण करेगा तथा दूसरे पर उसकी दृष्टि पड़ेगी। यह अन्य बातों के अतिरिक्त भूकम्प द्वारा विश्व में भारी विनाश का सूचक है तथा भारत भी पीड़ित होगा।

**संपूर्ण विश्व के संदर्भ में** – सम्भावित घटनायें, भूकम्प, युद्ध, आतंकवाद, विस्फोट, खान दुर्घटनायें तथा चेरनोबिल जैसी शोकपूर्ण (विशेषकर चीन के संदर्भ में) दुर्घटना है।

**संयुक्त राज्य अमेरिका** – राष्ट्रपति का चुनाव विवाद उत्पन्न करेगा तथा हिंसा व अमंगलकारी परिणामों का जनक हो सकता है। हिन्दुस्तान टाइम्स् में गत ६ सितम्बर के लेख में लेखक ने अमेरिका में आर्थिक संकट की ओर संकेत किया था। अन्तर्राष्ट्रीय परिप्रेक्ष्य में अमेरिका की छवि सुधरेगी तथा वह नैतिक चरित्र में शुचिता लाने में सफलता पावेगा किन्तु, वहाँ के लोग एड्स महामारी व वालस्ट्रीट के पराभव से चिन्तित रहेंगे।

एक अवसर पर अमेरिका किसी युद्ध में हस्तक्षेप करने का लोभ करेगा या वास्तव में ही संलिप्त होगा। अमेरिका में यात्रा, अन्तरिक्ष कार्यक्रमों, समाचारपत्रों तथा पत्रिकाओं के लिए यह वर्ष बुरा होगा।

**सोवियत रूस** – यह विचित्र प्रतीत होगा किन्तु ज्योतिष की दृष्टि में जो दिखाई देता है वह यह है कि रूस धर्म के प्रति सार्वजनिकतौर पर गम्भीर रूप से आकृष्ट होगा, तथा क्रान्ति पूर्व के दिनों के रहस्यवाद को भी पुनर्जीवित कर सकता है। कृषि के क्षेत्र में भारी सफलताएँ मिलेंगी, तथा इस देश की शान्ति संवर्धक छवि लाभान्वित करेगी। परन्तु, कहीं पर भयानक षड्यन्त्र के कारण इसकी सद्इच्छापूर्ण योजनाओं में बाधा पड़ेगी।

**चीन** – सार्वजनिक और राजनैतिक जीवन में यह देश सर्वाधिक पीड़ित होगा, तथा भूकम्पजन्य विनाश के कारण इस देश की योजनाओं का फल इसे मिलने में बाधा आयेगी।

**ईरान और ईराक** – दोनों देशों को विदेशी अस्त्र प्राप्त होते रहेंगे तथा वह युद्धरत रहेंगे। शांति की सम्भावना नहीं है।

**इजराइल और लेबनान** – इस क्षेत्र में युद्धाग्नि और भड़केगी तथा उन देशों को भारी असुविधा होगी जो व्यापारिक कार्यों के लिए इस क्षेत्र से होकर जाने वाले मार्गों का उपयोग करते है। पुनः भारत की नववर्ष की कुण्डली के विषय में कुछ तकनीकी परिभाषाओं का जानना आवश्यक है, जिनके बिना विषय स्पष्ट न होगा:–

**चार युग्म** – कुण्डली में स्थित होने वाले नौ ग्रहों में से आठ ग्रह चार भागों में युग्म ग्रह है, तथा उनमें से तीन आसन्न भावस्थ है जिससे प्रकट होता है कि संघर्ष की भावना, असमंजस, आत्मविवेचना तथा दुर्जेय समस्यायें होंगी। यह युग्म निम्न है:–

**मंगल और शनि** – दशम भाव में है, जोकि ऊर्जा संकट, ईंधन की मूल्य वृद्धि, रसोई गैस की महंगाई तथा नगर में रहने वालों के हिस्से की बिजली को कृषि के लिए आवंटन का सूचक है।

**गुरु और शुक्र** – द्वितीय भाव में है, जिससे संकेत मिलता है कि सरकार सभी संभव स्रोतों से रुपये का शोषण करेगी। यह प्रयास यद्यपि प्रशंसनीय हो सकता है किन्तु इस वर्ष गुरु की अतिचारी गति के कारण स्रोतों के दोहन की योजना में त्रुटि के कारण विवाद व असंतोष उत्पन्न होगा।

**सूर्य और चन्द्र** – प्रथम भाव में है तथा दशमस्थ मंगल से दृष्ट है, जो कि व्याकुल सरकार द्वारा बलपूर्वक कठिन कानून व्यवस्था की स्थिति को नियंत्रित करने का सूचक है।

**बुध और राहू** – द्वादशभावस्थ होकर शनि से दृष्ट है जिससे कृषि उपज में समस्याएँ, कीट रोगों द्वारा कृषि हानि, अप्रत्याशित भारी वर्षा तथा कई क्षेत्रों में दक्षिण पश्चिमी मानसून की कमी के कारण फसलें क्षतिग्रस्त होंगी।

द्वितीयेश मंगल दशमेश से परस्पर परिवर्तन योग करता है तथा चतुर्थ व पंचम भाव को देख रहा है जिससे सरकार [illegible] अर्थाभाव रहेगा तथाकृषि क्षेत्र से अर्थदोहन की संभावना है।



शेष २६। पर

## सं. २०४५ वि. के सर्वार्थ सिद्धि, अमृत सिद्धि तथा रविपुष्य गुरु पुष्य योग

तारीखों पर से स्टैण्डर्ड टाईम के अनुसार लिखे हैं। इस समय में शुभ कार्यारम्भ करना सिद्धिदायक होता है।

### सर्वार्थसिद्धि योग

| ता. | मास | घं.मि. | से | ता. | मास | घं.मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २० | मार्च | सूर्योदय | '' | २० | मार्च | २४।३० | '' |
| २२ | '' | '' | '' | २२ | '' | २३।३२ | '' |
| २३ | '' | '' | '' | २४ | '' | सूर्योदय | '' |
| २५ | '' | २७।४६ | '' | २६ | '' | '' | '' |
| २७ | '' | ६।२४ | '' | २८ | '' | ९।२३ | '' |
| २९ | '' | सूर्योदय | '' | २९ | '' | १२।३० | '' |
| ६ | अप्रैल | '' | '' | ६ | अप्रैल | २६।४९ | '' |
| १० | '' | '' | '' | १० | '' | २३।५६ | '' |
| ११ | '' | '' | '' | ११ | '' | २२।२० | '' |
| १५ | '' | १४।२० | '' | १६ | '' | सूर्योदय | '' |
| १७ | '' | सूर्योदय | '' | १७ | '' | १०।५३ | '' |
| १९ | '' | '' | '' | १९ | '' | ९।१४ | '' |
| २० | '' | '' | '' | २१ | '' | सूर्योदय | '' |
| २२ | '' | ११।५२ | '' | २३ | '' | '' | '' |
| २४ | '' | सूर्योदय | '' | २४ | '' | १६।५४ | '' |
| ४ | मई | '' | '' | ४ | मई | ८।५३ | '' |
| १२ | '' | २२।२६ | '' | १४ | '' | सूर्योदय | '' |
| १६ | '' | १८।३५ | '' | १७ | '' | '' | '' |
| १८ | '' | सूर्योदय | '' | १८ | '' | १९।१६ | '' |
| १९ | '' | २०।३३ | '' | २० | '' | २२।३० | '' |
| ३० | '' | १७।०९ | '' | ३१ | '' | सूर्योदय | '' |
| ४ | जून | ११।१६ | '' | ५ | जून | '' | '' |
| ९ | '' | सूर्योदय | '' | १० | '' | २६।५२ | '' |
| १३ | '' | '' | '' | १४ | '' | सूर्योदय | '' |
| १६ | '' | '' | '' | १७ | '' | ६।३७ | '' |
| २२ | '' | २०।५३ | '' | २३ | '' | सूर्योदय | '' |
| २५ | '' | सूर्योदय | '– | २५ | '' | २६।१४ | '' |
| २७ | '' | '' | '' | २७ | '' | २६।०१ | '' |
| १ | जुला. | १९।०१ | '' | २ | जुला. | १९।४७ | '' |
| ५ | '' | ११।०५ | '' | ६ | '' | सूर्योदय | '' |
| ७ | '' | सूर्योदय | '' | ८ | '' | ८।२३ | '' |
| ११ | '' | '' | '' | १२ | '' | सूर्योदय | '' |
| १४ | जुला. | सूर्योदय | '' | १५ | जुला. | सूर्योदय | '' |
| २० | '' | '' | '' | २१ | '' | '' | '' |
| २३ | '' | '' | '' | २३ | '' | ११।०० | '' |
| २५ | '' | '' | '' | २५ | '' | ११।४५ | '' |
| २९ | '' | '' | '' | २९ | '' | २६।११ | '' |
| २ | अग. | '' | '' | २ | अग. | १६।३३ | '' |
| ४ | '' | '' | '' | ४ | '' | १४।०८ | '' |
| ६ | '' | १३।५९ | '' | ७ | '' | सूर्योदय | '' |
| ८ | '' | सूर्योदय | '' | ८ | '' | १६।०४ | '' |
| ११ | '' | '' | '' | ११ | '' | २२।३७ | '' |
| १७ | '' | '' | '' | १७ | '' | १३।५० | '' |
| २६ | '' | '' | '' | २६ | '' | १२।५८ | '' |
| २८ | '' | २८।१५ | '' | २९ | '' | सूर्योदय | '' |
| ३० | '' | २३।२६ | '' | ३१ | '' | '' | '' |
| ३ | सित. | सूर्योदय | '' | ३ | सितं. | २०।४३ | '' |
| ११ | '' | १३।४६ | '' | १२ | '' | सूर्योदय | '' |
| १८ | '' | २७।५४ | '' | १९ | '' | '' | '' |
| २५ | '' | १५।१८ | '' | २६ | '' | '' | '' |
| २७ | '' | ९।४६ | '' | २८ | '' | '' | '' |
| ७ | अक्टू. | १६।५१ | '' | ८ | अक्टू. | '' | '' |
| ९ | '' | सूर्योदय | '' | १० | '' | '' | '' |
| १६ | '' | ९।४३ | '' | १७ | '' | '' | '' |
| २३ | '' | सूर्योदय | '' | २३ | '' | २३।११ | '' |
| २५ | '' | '' | '' | २५ | '' | १८।१९ | '' |
| २६ | '' | १६।१६ | '' | २७ | '' | सूर्योदय | '' |
| ३१ | '' | १५।४८ | '' | १ | नवं. | '' | '' |
| १ | नवं | १७।५९ | '' | २ | नवं. | '' | '' |
| ४ | '' | सूर्योदय | '' | ४ | नवं. | २७।०१ | '' |
| ६ | '' | '' | '' | ७ | '' | सूर्योदय | '' |
| १३ | '' | '' | '' | १३ | '' | १५।२२ | '' |
| २० | '' | '' | '' | २० | '' | ७।५८ | '' |
| २२ | '' | २६।२७ | '' | २४ | '' | सूर्योदय | '' |
| २७ | '' | २४।४२ | '' | २८ | '' | २६।२६ | '' |
| २९ | '' | सूर्योदय | '' | २९ | '' | २८।५३ | '' |
| २ | दिसं. | '' | '' | २ | दिसं. | १०।५१ | '' |
| ४ | '' | '' | '' | ४ | '' | १६।४५ | '' |
| ७ | '' | २१।५५ | '' | ८ | '' | २२।२६ | '' |
| ११ | दिसं. | २११६ | '' | १२ | '' | सूर्योदय | '' |
| १२ | '' | २०।१८ | '' | १३ | '' | '' | '' |
| १८ | '' | १३।५६ | '' | १९ | '' | '' | '' |
| २५ | दिसं. | ९।५१ | '' | २६ | दिसं. | ११।२० | '' |
| २७ | '' | सूर्योदय | '' | २७ | '' | १३।२६ | '' |
| ४ | जन. | '' | '' | ५ | जन. ८९ | ७।४६ | '' |
| ८ | '' | '' | '' | ८ | '' | २८।१३ | '' |
| ९ | '' | '' | '' | ९ | '' | २६।२८ | '' |
| १३ | '' | १९।३५ | '' | १४ | '' | सूर्योदय | '' |
| १५ | '' | सूर्योदय | '' | १५ | '' | १७।१५ | '' |
| १७ | '' | '' | '' | १७ | '' | १६।०१ | '' |
| १८ | '' | '' | '' | १९ | '' | सूर्योदय | '' |
| २० | '' | १६।४७ | '' | २१ | '' | '' | '' |
| २२ | '' | सूर्योदय | '' | २२ | '' | १९।२९ | '' |
| १ | फर | '' | '' | १ | फर. | १७।२८ | '' |
| ५ | '' | '' | '' | ५ | '' | १४।३० | '' |
| ६ | '' | '' | '' | ६ | '' | १२।२२ | '' |
| ९ | '' | २६।४२ | '' | ११ | '' | सूर्योदय | '' |
| १३ | '' | २१।२६ | '' | १४ | '' | '' | '' |
| १५ | '' | सूर्योदय | '' | १५ | '' | २१।५१ | '' |
| १६ | '' | २२।५१ | '' | १७ | '' | २४।१९ | '' |
| २५ | '' | १९।१२ | '' | २६ | '' | सूर्योदय | '' |
| २७ | '' | २४।१४ | '' | २८ | '' | '' | '' |
| ४ | मार्च | २५।११ | '' | ५ | मार्च | '' | '' |
| ९ | '' | १२।३१ | '' | ११ | '' | '' | '' |
| १३ | '' | सूर्योदय | '' | १४ | '' | '' | '' |
| १६ | '' | '' | '' | १७ | '' | '' | '' |
| २२ | '' | १९।२५ | '' | २३ | '' | '' | '' |
| २५ | '' | सूर्योदय | '' | २५ | '' | २८।०९ | '' |
| २७ | '' | ६।३५ | '' | २८ | '' | सूर्योदय | '' |
| १ | अप्रैल | १०।४३ | '' | २ | अप्रैल | '' | '' |
| ४ | '' | २६।४० | '' | ५ | '' | '' | '' |
| ६ | '' | सूर्योदय | '' | ७ | '' | १७।२८ | '' |

### अमृत सिद्धि योग

| ता. | मास | घं.मि. | से | ता. | मास | घं.मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६ | अप्रैल | सूर्योदय | '' | ६ | अप्रैल | २६।४९ | '' |
| १५ | '' | १४।२० | '' | १६ | '' | सूर्योदय | '' |
| ४ | मई | सूर्योदय | '' | ४ | मई | ८।५३ | '' |
| १३ | '' | '' | '' | १३ | '' | २१।०५ | '' |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | '' | [illegible] | [illegible] | सूर्योदय | '' |
| ११ | जुला. | ९।१३ | '' | १२ | जुला. | सूर्योदय | '' |
| १४ | '' | १३।५० | '' | १५ | '' | '' | '' |
| ६ | अग. | १३।५९ | '' | ७ | अग. | '' | '' |
| ८ | '' | सूर्योदय | '' | ८ | '' | १६।१४ | '' |
| ११ | '' | '' | '' | ११ | '' | २२।३७ | '' |
| ३० | '' | २३।२६ | '' | ३१ | '' | सूर्योदय | '' |
| ३ | सितं. | सूर्योदय | '' | ३ | सित. | २०।४३ | '' |
| २७ | '' | ९।४६ | '' | २८ | '' | सूर्योदय | '' |
| ९ | अक्टू. | २३।०२ | '' | १० | अक्टू. | '' | '' |
| २५ | '' | सूर्योदय | '' | २५ | '' | १८।१९ | '' |
| ६ | नवं. | '' | '' | ७ | नवं. | सूर्योदय | '' |
| ४ | दिसं. | '' | '' | ४ | दिसं. | १६।४५ | '' |
| ७ | '' | २१।५५ | '' | ८ | '' | सूर्योदय | '' |
| ४ | जन. ८९ | सूर्योदय | '' | ५ | जन. | '' | |
| १ | फर. | '' | '' | १ | फर. | १७।२८ | '' |
| १० | '' | '' | '' | १० | '' | २४।४३ | '' |
| १० | मार्च | '' | '' | १० | मार्च | ९।४६ | '' |
| १३ | '' | २७।३१ | '' | १४ | '' | सूर्योदय | '' |
| १६ | '' | २९।५८ | '' | १७ | '' | '' | '' |

### रवि पुष्य एवं गुरुपुष्य योग

| ता. | मास | घं.मि. | से | ता. | मास | घं.मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २७ | मार्च | ६।२४ | '' | २८ | मार्च | सूर्योदय | '' |
| २४ | अप्रैल | सूर्योदय | '' | २४ | अप्रैल | १६।५४ | '' |
| १४ | जुला. | १३।५० | '' | १५ | जुला. | सूर्योदय | '' |
| ११ | अग. | सूर्योदय | '' | ११ | अग. | २२।३७ | '' |
| २७ | नवं. | २४।४२ | '' | २८ | नवं. | सूर्योदय | '' |
| २५ | दिस | ९।५१ | '' | २६ | दिस. | '' | '' |
| २२ | जन. ८९ | सूर्योदय | '' | २२ | जन. | १९।२९ | '' |
| १७ | मार्च | ५।५८ | '' | १७ | मार्च | सूर्योदय | '' |

**नोट** – रविपुष्य योग के समय में तंत्र-मंत्र की सिद्धि एवं जड़ी-बूटी ग्रहण करना उत्तम है। गुरुपुष्य योग में व्यापारिक कार्य एवं धनलाभ के काम करना विशेष रूप से सिद्धि प्रद होता है। सभी योगों के घंटे-मिनिट भा. स्टं टाईम में दिये हैं। सूर्योदय जहां लिखा है वहां सूर्योदय के घं.मि. पंचांग से लेवें।

श्रीगणशाम्बागुरुभ्यो नमः ।

अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने ।
समस्तजगदाधार मूर्त्तये ब्रह्मणे नमः ॥१॥
विचार्य सम्यग्गशित सुनिश्चित नवैः प्रकारैश्च तथा पुरातनैः,
विद्वद्वर; श्रीहरदेव शर्मा सुधाकरश्चैव तथा विपश्चित् ।
पचांगरत्न प्रसरन्मयूखं श्रीकेतकीदृग्गणितेन युक्तम्,
लोकोपकाराय कृतप्रयत्न प्रचक्रत् मोहविनाशदक्षम् ॥२॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृह कुर्याद् ध्वजारोपराणम्
स्नान मगलमाचरेद् द्विजवरैः सार्ध सुपूजोत्सवम् ।
देवानां गुरुयोषितां च शिशवोऽलकारवस्त्रादिभिः,
सम्पूज्यो गणकः फल च श्रृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम् ॥३॥
तैलाभ्यंगं स्नानमादौ च कृत्वा पीयूषोत्थं पारिभद्रस्य पत्रम्,
भक्षेत्सौख्यं मानवो व्याधिनाशं विद्यायुः श्री लभ्यतो वर्षमूले ॥४॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः सपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः ॥५॥
मरीचिहिंगुलवणमजमोदा सशर्करैः । तितिड़ीजीरकञ्चैव भक्षयेद्रोगशान्तये ॥६॥

चैत्र शुक्ल १ को नूतन सम्वत्सर प्रारभ होता है । इस दिन प्रत्येक घर पर ध्वज (अपने - अपने सम्प्रदायानुसार जो ध्वज हो वह) लगायें । तोरणादि से गृह सुशोभित करें । मंगलस्नान कर देवता, ब्राह्मण, गुरु की पूजा कर, स्त्रियां शिशु आदि वस्त्र आभूषण आदि परिधान कर उत्सव मनावे । ज्योतिषीजी का सत्कार कर उनसे नूतन सवत्सर का फल श्रवण करें । प्रातःकाल में कटुनिम्ब के कोमल पत्र और पुष्प लावें, उसमें कालीमिर्च, हींग, नमक (सेंधा), अजवायन, जीरा और खांड मिलाकर, चूर्ण बनावें, कुछ इमली भी मिलावें और वह भक्षण करें । इस प्रयोग से वर्ष भर में रक्त बिकार नहीं होता और अनेक रोगों की शान्ति होती है ।

पचांगस्थं गणेशं द्विजगणकयुतं पूजयित्वार्थिवृन्दम्,
सन्तोष्यानकदानैः परमसुखयुतो भोजयित्वान्नमिष्ठम् ॥
श्रृण्वन गीतानि बाद्यानि च विविधकथास्तद्दिन संक्रमेच्च,
क्रीडन् स्त्रीभिश्च सार्धनिशि रहसि नरो यावदब्दं सुखी स्यात् ॥७॥

पचांगस्थ गणेश ब्राह्मण और ज्योतिषीजी की पूजा कर याचकों को यथाशक्ति दानादि से प्रसन्न करें । मिष्ठान्न आदि भोजन करावें । गीत (गायन) वाद्य कथाश्रवण आदि कर यह सम्पूर्ण दिन आनन्द से व्यतीत करें । गृहस्थियों को बिलासयुक्त आनन्द पूर्वक वर्षारम्भ दिन व्यतीत करने से सम्पूर्ण वर्ष आनन्दमय जाता है ।

**अथ युगानां व्यवस्था**—चतुर्युगसहस्राणि ब्रह्मणो दिनमुच्यते, तेषु चतुर्दश मनवो भवन्ति । तन्नामानि १ स्वायम्भुवः, २ स्वा[illegible] चाक्षुषः, ७ वैवस्वतः, ८ सावर्णिः, ९ दक्षसावर्णिः, १० ब्रह्मसावर्णिः, ११ धर्मसावर्णिः, १२ रुद्रसावर्णिः, १३ देवसावर्णिः, १४ इन्द्रसावर्णिः,। तत्रैकैकस्य मनोरेकसप्ततिमहायुगानि भवन्ति । महायुगप्रमाणं—विंशतिसहस्राधिक त्रिचत्वारिंशल्लक्षमिताब्दाः, एवं चाक्षुषपर्यन्त षण्मनवो गताः, वर्तमान वैवस्वतमनुः सप्तमः । तत्र सप्तविंशतिमहायुगानि गतानि । वर्तमानमष्टाविंशतितमं महायुगम् ।

चार युग एक हजार बार निकल जाने पर ब्रह्माजी का एक दिन होता है, इन्हीं दिनों के मान से ब्रह्मा की आयु १०० वर्ष की होती है । इस समय ब्रह्मा की आयु के ५० वर्षव्यतीत होकर ५१वे वर्ष के प्रथम दिन का उदय होकर १३ घटी ४२ पल ३ विपल ४३ प्रतिपल व्यतीत हो चुके हैं । ब्रह्माजी के एक दिन में उपर्युक्त १४ मनु होते हैं और १ मनु में ७१ महायुग होते हैं । एक महायुग के सौर मानुष वर्ष ४३ लक्ष २० हजार हैं, इस प्रकार चाक्षुष पर्यन्त ६ मनु निकल चुके और ७वाँ मनु वैवस्वत मन्वन्तर चालू है । इस मनु में २७ महायुग निकलकर २८वां महायुग चल रहा है ।

कृतयुगप्रमाणं—१७२८०००, त्रेतायुगप्र० १२९६०००, द्वापरयुगप्र० ८६४०००, कलियुगप्रमाणम् ४३२०००, तन्मध्ये गतकलिः ५०८८ शेषकलिः ४२६९१२ कलियुगमध्ये षट् शककर्तारः । आदौ इन्द्रप्रस्थे युधिष्ठिर शकः ३०४४ । द्वितीयोज्जयिन्यां विक्रमस्तस्य शकः १३५ । तृतीयः प्रतिष्ठाननगरे शालिवाहनस्य शकः १८००० । चतुर्थो वैतरिण्यां विजयाभिनन्दनस्तस्य शकः १०००० । पंचमो गौड़देशे धारातीर्थे नागार्जुनस्तस्य शकः ४००००० चतुर्लक्षवर्षाणि । षष्ठः करवीरपत्तने कर्णाटके कल्क्यवतारस्तस्य शकः ८२१ वर्षाणि ।

अथ सत्ययुगादीनां व्यवस्था । सत्ययुग—कार्तिक शुक्ल नवमी बुधवार को प्रथम प्रहर श्रवणनक्षत्र वृद्धियोग में सत्युग का आरम्भ हुआ । इसकी आयु १७२८००० वर्ष की थी । इसमें श्री विष्णु के मत्स्य, कच्छप, वराह और नृसिंह ये ४ अवतार हुए । श्रीमत्स्यावतार ने वेदों के चोर शंखासुर को मारकर ब्रह्मा को वेद लाकर दिये । भगवान् कच्छप ने पृथ्वी की रक्षार्थ मंदराचल को पीठ पर धारण कर एवं देव - दैत्यों द्वारा समुद्र मन्थन कराकर चौदह रत्न प्रकट किये । श्रीवराहावतार ने हिरण्याक्ष का वध करके रसातल में गई हुई पृथ्वी का उद्धार किया । श्री नृसिंहावतार ने हिरण्यकशिपु का वध करके भक्त प्रह्लाद की रक्षा की । इस युग में धर्म अपने चारों पादों में स्थिर था । गौएं कामधेनु के समान होती थी । प्रायः स्वर्ण के पात्र और सिक्कों के स्थान में रत्नों का परस्पर व्यवहार था, इच्छित वर्षा होती थी, पृथ्वी सम्पूर्ण सस्य और रत्नों से परिपूर्णथी, ब्राह्मण चारों वेदों के ज्ञाता तथा सत्यभाषी, परद्रव्य, परस्त्री पराङ्मुख और त्यागी होते थे, शाप देने और वर प्रदान करने में भी समर्थ थे । स्त्रियां पद्मिनी और पतिव्रता होती थी । शासक-- वर्ग (राज्यवंश) न्यायपरायण थे और प्रजा को औरस पुत्रवत् समझते हुए राज्य करते थे । वैश्य लोग सत्यवक्ता, धर्मात्मा, [illegible] रहते थे । इस युग में पुष्कर प्रधान तीर्थ था, प्रह्लाद आदि दैत्यवंशी राजाओं की तीनों की तीनों लोकों में पहुँच थी ।

त्रेतायुग—वैशाख शुक्ला तृतीया चन्द्रवार के द्वितीय प्रहर रोहिणी नक्षत्र शोभन योग में त्रेतायुग आरम्भ हुआ। इसकी आयु १२९६००० वर्ष थी, इसमें भगवान के श्रीवामन, श्रीपरशुराम और श्रीरामचन्द्रजी ये तीन अवतार हुए। श्रीवामन ने राजा बली से तीन पैर पृथ्वी दान लेकर समग्र पृथ्वी को तीन पैर में नाप बली को पाताल का राज्य दिया। श्रीभगवान् परशुराम ने कर्तव्यविमुख एवं अत्याचारी दुष्ट राजाओं का नाश करके २१ बार रामराज्य स्थापित कर सम्पूर्ण पृथ्वी का दान कर दिया था। श्रीरामचन्द्र जी ने महाभिमानी रावण का वध करके देवताओं और ऋषियों को निर्भय किया। इस युग में धर्म तीन पाद ही रह गया था। गौएँ त्रिकाल दूध देने वाली होती थीं। प्रायः चांदी के पात्र और स्वर्ण के सिक्के का व्यवहार था, वर्षा समय पर होती थी। पृथ्वी सस्य और स्वर्ण से भरपूर थी। ब्राह्मण तीन वेदों के वक्ता और किंचिन्न्यून तपोनिष्ठ, परस्त्री परद्रव्य से पराङ्मुख होते थे, वे शाप देने में समर्थ थे, स्त्रियां चित्रिणी पतिव्रता होती थीं। इस युग में हरिश्चन्द्र, इक्ष्वाकु आदि सूर्यवंशी धर्मात्मा क्षत्रियों का राज्य था। विचित्र विमानों द्वारा वे इन्द्रलोक पर्यन्त भी जाते थे। वैश्य लोग सत्यवादी और सत्य की तुला में तौलते थे। शूद्र स्वधर्मानुसार सेवा में तत्पर रहते थे। इस युग में तीर्थ नैमिषारण्य प्रधान था।

द्वापर—माघ कृष्णा ३० शुक्रवार तृतीय प्रहर धनिष्ठा नक्षत्र वरियान योग में द्वापर युग का प्रारम्भ हुआ। इसकी आयु ८६४००० वर्ष थी। इसमें भगवान् श्रीकृष्ण और श्रीबलराम ये दो अवतार हुए। भगवान् श्रीकृष्ण और श्री बलराम ये दो अवतार हुए। भगवान् श्रीकृष्ण ने दैत्यराज कंसादि दुष्टों का बध किया तथा संसारार्णवमग्न जीवों के उद्धारार्थ अर्जुन को लक्ष्य करके गीता - ज्ञान का उपदेश दिया। श्री बलरामजी ने दुष्टों का नाश करके धर्म का उद्धार किया। इस युग में धर्म द्विपाद ही रह गया। गौएँ दो समय घटपूर्ण दुग्ध देती थीं। प्रायः ताम्र पित्तल के पात्र और स्वर्ण तथा रौप्यमयी मुद्राओं का व्यवहार होने लगा। वर्षा समय पर हो जाती थी, पृथ्वी सस्य और रौप्यमयी थी। ब्राह्मण लोग दो वेदों के पारंगत और विशेषतया सत्यवक्ता तथा तप यज्ञ देवपूजन आदि करने वाले किंचित्, लोभयुक्त वाक्यसिद्धि वाले अर्थात् वर और शाप देने में समर्थ थे। स्त्रियाँ शंखिनी जाति की सुशीला धर्मयुक्ता होती थीं। इस युग में पांडु युधिष्ठिरादि धर्मपरायण चन्द्रवंशी राजा हुए, जिनका सुमेरु - पर्यन्त गमन था। प्रायः चारों वर्ण अपने वर्णाश्रम धर्म पर स्थिर थे, परस्त्री, परद्रव्य से लोग डरते थे। इस युग में तीर्थ कुरुक्षेत्र था।

कलियुग—भाद्रपद कृष्ण १३ रविवार अर्धरात्रि के समय अश्लेषा नक्षत्र व्यतिपात योग में कलियुग प्रारम्भ हुआ। इसकी आयु ४३२००० वर्ष की है। इसमें भगवान् के अवतार श्रीबुद्ध, श्रीकल्कि (निष्कलंक) हैं। जिनमें अहिंसा धर्म के उद्धारक श्री बुद्धावतार तो हो चुके, और कल्कि - अवतार अब कलियुग के ८२१ वर्ष शेष रहेंगे तब सम्भल ग्राम में विष्णुयश ब्राह्मण के घर होगा। इस अवतार द्वारा दुष्टों का नाश होकर पृथ्वी पर लुप्त धर्म की स्थापना के साथ - साथ न्यायपरायण क्षत्रिय राज्य भी स्थापित होगा। इस युग में एक पाद ही धर्म रह जायेगा। गौएं दूध कम देंगी। मृणमय पात्र और ताम्रमय मुद्रा प्रायः चलेगी। अतिवृष्टि और अनावृष्टि से देशों में भय का संचार होगा। ब्राह्मण लोग वेदज्ञान से रहित तथा स्नान सन्ध्या तपश्चर्या से भी हीन होंगे। क्षत्रिय लोग अपने धर्म कर्म को तिलांजलि दे देंगे। वैश्य लोग व्यापार में असत्य व्यवहार विशेष रूप से उपयोग में लाने लगेंगे। शूद्र लोग पाखंडी होकर बहुधा उच्चवर्ण वालों के उपदेष्टा होंगे। प्रजा में वर्णसंकरत्व बढ़ जायेगा। धूर्तों की पूजा होगी, अनेक कुकर्मों की वृद्धि होगी। स्त्रियां अधिकतर हस्तिनी होंगी, व्यभिचारिणी स्त्री अपने को सती कहेंगी। पतिव्रता क्वचित् देखने में आवेंगी, पुरुष स्त्रियों के वश में होकर चलेंगे, स्त्रियों के छोटी आयु में गर्भ होने लगेगा, पिता कन्या - विक्रय करेंगे, गौ - ब्राह्मण की हत्या से भय न करेंगे। पुत्र का माता - पिता के साथ द्रव्य के कारण प्रेम रहेगा। राज्यव्यवस्था में धर्म का स्थान शून्य के बराबर होगा। धर्म - कर्म और तीर्थ पर लोगों की श्रद्धा कम होगी। इस युग में प्रधान तीर्थ गंगा होगी।

अथ कलिरूपं चोक्तं चिरन्तनैः—पिशाचवदनः क्रूरः कलिश्च कलहप्रियः। धृत्वा वामकरे शिश्नं दक्षे जिह्वां च नृत्यति। अथ कलिमहात्म्यम्—धर्मः प्रव्रजितस्तपः प्रचलितं सत्यं च दूरगतं, पृथ्वी मन्दफला नराः कपटिनश्चित्तं च शाठ्योर्जितम्। राजानोऽर्थपराःखरक्षणपराः पुत्राः पितुर्द्वेषिणः। साधुः सीदति दुर्जनः प्रभवति प्राप्ते कलौ दुर्युगे॥ निर्बीजा पृथिवी निरोषधिरसा नीचा महत्वं गताः, भूपाला निजधर्मकर्म रहिता विप्राः कुमार्गेगताः। भार्याभर्तृविरोधिनी पररता पुत्रापितुर्द्वेषिणः, हा! कष्टं खलु वर्तते कलियुगे धन्या मृता ये नराः॥ न देवे देवत्वं कपटपटवस्तापसजनाः, जनो मिथ्यावादी विरलतरवृष्टिर्जलधरः। प्रसन्ना नीचास्तु अवनिपतयो दुष्टमतयो, जनाः शिष्टा नष्टा अहह! कलिकालो विलसति॥ कलौ गंगाया स्थितिः—पृथिवी गंगया हीना भविष्यत्यन्तिमे कलौ, तदेव विष्णुस्त्यजति मेदिनीं नरपुंगव! भगीरथ प्रति गंगावाक्यं च—यावद्धरण्यां तुलसीप्रपूज्यते गुरुर्नभस्थो दिवि कल्पपादपः। यावत्समुद्रे बडवानलश्च वसामि तावत्तव चक्रखाते। इति। कलौ दशसहस्राणीतिवाक्यमन्तिमकलौ ज्ञेयम्।

# * अथ संव्वत्सर वर्ष राजादि फलम् *

ॐ नमो भगवतेसव्वत्सराय। अयातः कालजिज्ञासा-कल्पादितः १९७२९४९०८९वत्सरा व्यतीता।सृष्ट्यादितश्च १९५५८८५०८९ वत्सरा गताः। ध्रुवं परितः संचक्रम्य माधना मुनीनां वत्सराः ६२ व्यतीता। श्रीकृष्ण जन्मतो गत हायनानि ५२२४, कलियुगस्य गताब्दाः५०८९, मोग्याब्दाः ४२६९११ श्रीमन्नृपतिचक्र चूडामणीना विक्रमादित्याना राज्यसिंहासना दतीता ब्दा २०४५ श्री मन्नृपति मुकुटमणि यवन जाति निर्बीजक शालि वाहन राज्यात् गत-हायनानि १९१०, बार्हस्पस्त मानेन वर्षनाम आश्विन। प्रभवादि षष्ठ्यब्दानां मध्ये वृष नाम संवत्सर ।ईसवीय सन् १९८८-८९,हिजरीसन् १४०८-१४०९ महावीर निर्वाण जैन संव्वत्सर २५१४-२५१५, भारतीय गणराज्य संवत् ३९-४० प्रवर्तते।

**वृष नाम संवत्सरस्तस्य फलम् –**

**वृषाब्दे निखिलाः क्ष्मेशाः युद्धयन्ते वृषभा इव ।**
**विप्राः प्रसक्ता विप्रेन्द्राः यजन्ते सततं सुरान् ॥**

वृषभ नाम के संम्वत्सर मे राजाओं में परस्पर युद्ध की भावना अधिक होगी। शासक मंत्रिमंडलों में भारी परिवर्तन होगा। ब्राम्हण जन धार्मिक कृत्यों में संलग्न होंगे और जनता में धार्मिक भावना की वृद्धि होगी।

**अन्यच्च** – मंगल स्वामी है। वर्षा समयानुकूल अच्छी होगी किन्तु राजाओं को अनेक संकटों का सामना करना पड़ेगा। कहीं छत्र भंग भी होगा। ज्येष्ठ मास मे अन्नादि के भाव मंदे रहे किन्तु आगे लाभ हो। आषाढ में धान्यादि तेज होंगे जिससे व्यापारियों को लाभ के चास मिलेंगे। श्रावण मे घनघोर घटायें आवेंगी आश्विन में तेल, घी तेज रहेंगे। पश्चिमी प्रान्तों मे कहीं दुर्भिक्ष भय व्यापेगा कार्तिक मे प्रजा में रोगपीडा की वृद्धि होगी तथा मार्गशीर्ष नेष्ट रहकर पौषादि ३ मास में सभी वस्तुएं मध्यम तेज होंगी।

अथास्मिन् वर्षे राजा शुक्रः, मंत्री बुधः, सस्येशः शनिः, धान्येशो गुरुः, मेघेशो भौमः रसेशो रविः, नीरसेशः शुक्रः, फलेशो भौम, घनेशो भृगु, दुर्गेशो भौमः, एते दशाधिकारिणः। अथैषां फलानि –

**राजा शुक्रस्तस्य फलम् –**

**शुक्रस्य राज्ये बहुसस्य संकुला सुतीव्रवेगाः सरितोऽम्बुराशिभिः ॥**
**फलन्ति वृक्षा बहुगोप्रसूतिर्वसुन्धरा पार्थिव सौख्यसंयुताः ॥ १ ॥**

**राजा शुक्र का फल** – अन्नादि के उत्पादन मे वृद्धि होगी। तृणादि की पैदावार भी श्रेष्ठ होगी। वृक्षों के फल फूल अधिक लगेंगे और सभी जीव जन्तु सानन्द सुखी रहेंगे। यहां शुक्र शनि से दृष्ट नीचांश में होने से शुभ फल बहुत कम होंगे।

**मंत्री बुधस्तस्यफलम् –**

**शशि सुते शुभ मंत्रीं समागते स्वपतिना रमते मदन क्रियाम् ॥**
**बहुधनं बहुवारि समन्वितं यवम मूर चणान्न महार्घता ॥ २ ॥**

**मंत्री बुध का फल** – स्त्रियां अपने पतियों के साथ बड़े आनन्द पूर्वक भोगविलास में व्यस्त रहेंगी। पृथ्वी पर बादल वर्षा अच्छी होने से धन धान्य की वृद्धि होवे। व्यापारादि मे घटाबढी चलेगी। जौ, गेहूँ, चना, मसूर मे तेजी रहे तथा किराना की वस्तुओं मे मंदी होगी। बुध गहूग्रस्त नीचाभिलाषी होने से शुभ फल मे बाधक है।

**सस्येशः शनिस्तस्यफलम् –**

**रविसुते यदि धान्यपतौ [illegible] ॥**
**गदभयं नृपचान्य हरं सदा दुरितवाद विवादयुता नराः ॥ ३ ॥**

**सस्येश शनि का फल** – राजा प्रजा में संघर्ष व रोग पीड़ा में वृद्धि होगी। जनता राष्ट्रनेताओं से शोषित पीड़ित रहे तथा पारस्परिक विग्रह हो। धान्य तृण आदि की उत्पत्ति कम होगी। दुष्ट जनों का प्रभाव बढ़ेगा। जनता व्यर्थ के वादविवाद में लिप्त रहे।

**धान्येशोगुरुस्तस्य फलम् –**

**गुरौ धान्यपतौ याते यव गोधूम शालयः ॥**
**पच्यन्ते सर्वदेशेषु यज्वानो ब्राह्मणादयः ॥ ४ ॥**

**धान्येशगुरु का फल** – चावल, जौ, गेहूँ, मूंग, उड़द, कंगुनी तथा कोदों आदि अन्न की पैदावार अधिक होने से मन्दे हों। देश में विप्रगण यजन याजन और मांगलिक कार्य में संलग्न रहेंगे। कृषि विकास एवं भूमिसुधार कार्य में शासन और जनता के सहयोग से प्रगति हो ॥ ४ ॥

**मेघेशो भौमस्तस्यफलम् –**

**अवनिजे जलदस्य पतौ भुवि श्रुति विचार विहीन धरामराः ॥**
**क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रशमं बहुतापदम् ॥ ५ ॥**

**मेघेश मंगल का फल** – विप्रगण धार्मिक कर्म तथा वेद विचार से हीन होंगे। जनता अनेक समस्याओं से युक्त रहे तथा तापमान में बढ़ोतरी हो। कहीं वर्षा कम तो कहीं अधिक होगी। प्रजा में धार्मिक भावना कम तथा क्रोध कलह की वृद्धि हो। अपव्यय से आर्थिक स्थिति खराब हो एवं कृषि में बाधा पड़ेगी॥५॥

**रसेशः सूर्यस्तस्य फलम् –**

**रसपतौ तरणौ धरणी तदा विरसभागरताल्प पयोधराः ॥**
**बसनतैल घृतप्रिय मानवाः सुखरसं न भुनक्ति महीपतिः ॥ ६ ॥**

**रसेश सूर्य का फल** – वर्षा की कमी रहेगी। रस, कस, दूध, घृत तैलादि के लिये मनुष्य लालायित रहेंगे। वस्त्रादि की प्राप्ति में कमी आवे। सरसों, गुड़, खांड, में तेजी रहे। सर्वोच्च नेतावर्ग में जनतांत्रिक भावना का अभाव हो। जनता में अशान्ति बढ़े। अराजकता और रोगोपद्रव से जनता त्रस्त हो ॥ ६ ॥

**नीरसेशः शुक्रस्तस्य फलम् –**

**कर्पूरागरु गन्धानां हेममौक्तिक वाससाम् ॥**
**अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशो भृगुर्यदि ॥ ७ ॥**

**नीरसेश शुक्र का फल** – सोना, वस्त्र, मोती, कपूर, अगर, तगर, अन्य गन्ध-युक्त पदार्थ मंदे होंगे। मशीनरी के [illegible]-पुर्जे व लोहादि धातु तेज होंगी।

**फलेशो भौमस्तस्य फलम् –**

**फलपतिर्यदि भूतनयो भवेन्नबहुपुष्प फलान्वित मेदिनी ॥**
**गदभयान्वित देशजनास्तदा नृपतयो बहुविग्रहकारकाः ॥ ८ ॥**

**फलेश मंगल का फल** – वृक्ष लता पौधों में फल फूल की कमी रहे। प्रजा में रोग, भय बढ़े व द्वेष भावना से अशांति बने। राजविग्रह हो। अन्नादि के उत्पादन में कमी होने से जन मानस दुखित होगा। कहीं कहीं उत्पात होंगे।

**धनेशः शुक्रस्तस्य फलम् –**

दविणपा भृगुजो द्रविणैर्युता समघना सकला ननु मानवाः ॥
समसुखा क्रयविक्रय जीविना नृपनयो जनपालन तत्पराः ॥ ९ ॥

**धनेश शुक्र का फल** – [illegible] व्यापारियों को क्रय-विक्रय में धन लाभ ठीक हो। शासन कार्य सुचारु रूप से चले तथा सुख व आनन्द का साम्राज्य होगा। राजा प्रजा में शुभ भावों का उदय हो। शुक्र के निर्बल होने से शुभ फल न्यून होगा।

**दुर्गेशो भौमस्तस्य फलम् –**

अवनिजो गढनायकतां गतो विविध दुःख वियोग समन्वितः ॥
जनपदेषु जनाः क्रय विक्रये भवविशेषतया न फलं क्वचित् ॥ १० ॥

**दुर्गेश मंगल का फल** – मनुष्य अनेक प्रकार के दुःख और वियोग से व्यथित होंगे माल सामान और नकदी लेन देन में बहुत जोखिम और लाभ भी नहीं के बराबर रहे। जन विग्रह अधिक होवें। विशेषतः पूर्व के देशों में राजप्रजा में विग्रह संघर्ष और अराजकता बढे। पृथ्वी पर जल और धन धान्य की कमी हो॥१०॥

**विशेष** – राजा (वर्ष का राष्ट्रपति) मन्त्री (वर्ष का प्रधानमंत्री) सस्येश (वर्षा ऋतु की फसलों का स्वामी) धान्येश (शरद् ऋतु की फसलों का स्वामी) मेघेश (मेघ का स्वामी) रसेश (रस पदार्थों का स्वामी) नीरसेश (धातु वस्त्रादि का स्वामी) फलेश (सम्पूर्ण फलों का स्वामी) धनेश (धन एवं कोष का स्वामी) दुर्गेश (रक्षामंत्री एवं सेनापति)।

यद्यपि इन दशाधिकारियों का फल तो सर्वत्र होता है तथापि राजा के विशेष फल का प्रभाव काश्मीर और अफगानिस्तान में, मन्त्री का फल मालवा प्रान्त में, सस्येश का फल विदर्भ और पौण्ड्र देश में, धान्येश का फल नर्मदा के तटवर्ती क्षेत्र तथा मध्यप्रदेश में मेघेश का फल मगध देश में, रसेश का फल कोंकण तथा गोवा में, नीरसेश का फल उज्जैन, इन्दौर मालवा आदि में, धनेश एवं दुर्गेश का फल सर्वत्र होता है।

इस वर्ष नव मेघों में 'वरुण' नाम का मेघ है। फल – वर्षा समयानुकूल अच्छी होगी। जिससे सभी वस्तुओं में मंदी का वातावरण रहेगा। जनता में धार्मिक भावना बढेगी। पूजन यज्ञादि मांगलिक कार्य अधिक होंगे।

**रोहिणी निवास** – इस वर्ष रोहिणी का निवास समुद्र में है। फल – **अतीव वर्षणं भवेत् समस्त धान्यवर्द्धनम्।** वर्षा श्रेष्ठ होगी जिससे धान्यादि का उत्पादन बढेगा। कृषि कार्यों में प्रगति होगी। समय का निवास माली के घर में है। वर्षा उत्तम होगी। घास, फूल, फल, शाक, सब्जी, का उत्पादन बढेगा। सभी वस्तुओं का भाव मंदा होगा। समय का वाहन दर्दुर है। वर्षा अच्छी होगी। व्यापारिक वस्तुओं को उपलब्ध कराने का शासक लोग पूर्ण प्रयत्न करेंगे। शनि की दृष्टि पश्चिम में है। पश्चिमी देशों में उत्पात, अराजकता, गुण्डागर्दी में वृद्धि होगी। कहीं छत्रभंग भी होगा। इस वर्ष सोमवती अमावस्या दो है।

**वर्षा आदि के विश्वामान** – वर्षाविश्वा १३, धान्य १३, तृण ५, शीत ९, तेज ११, वायु १३, वृद्धि १५, दय १५ विग्रह ११, क्षुधा ९, तृषा ९, निद्रा ३, आलस्य ९, उद्यम ३, शांति ७, क्रोध १३, दम्भ ५, लोभ ३, मैथुन १५, रस ९, फल १३, उत्साह ११, उग्रता १५, पाप ९, पुण्य ९, व्याधि ३, व्याधिनाश १३, आचार ९, अनाचार ११, मृत्यु ५, जन्म ११, देशोपद्रव १५, देश स्वास्थ्य १, चोरभय ५, चोरभय नाश १३, उद्भिज ५, जरायुज ३, अडज १३, स्वेदज ९, सवत् विश्वा १८।

**वर्षस्तम्भचतुष्टय विचार** – इस वर्ष चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र का योग दो प्रतिशत है। अतः जल का स्तम्भ नाम मात्र का बना है। वर्षा स्वल्प होगी। वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र का योग २० प्रतिशत है अतः तृणस्तम्भ साधारण है। तृण, रुई, पाट बारदानादि का उत्पादन सामान्य होगा। ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिर नक्षत्र का योग ५२ प्रतिशत है अतः वायु स्तम्भ मध्यम है। वायु समयानुकूल चलेगी जिससे कृषि उत्पादनों में वृद्धि होगी। आषाढ शुक्ल प्रतिपदा को पुनर्वसु नक्षत्र का योग ६२ प्रतिशत बना है, अतः अन्न का स्तम्भ आधे से अधिक है। येन केन प्रकार से अन्न की उत्पत्ति अच्छी होगी।

**गुरुचार का फल** – इस वर्ष में गुरु वर्ष के आरम्भ से द्वि. ज्येष्ठ शुक्ल ५ रविवार दिनांक १९ जून १९८८ तक मेष राशि में रहेगा और द्वि० ज्येष्ठ शुक्ल ६ सोमवार दिनांक २० जून ८८ से वर्ष समाप्ति तक वृष राशि में रहेगा।

**मेष राशि के गुरु का फल** – वर्षा उत्तम होगी। कृषि का उत्पादन बढ़ेगा। प्रजा में सुख शांति की वृद्धि होगी। रुई में घटाबढ़ी से व्यापारियों को लाभ होगा। धान्यादि वस्तुओं में मंदी का संचार होगा। दक्षिण उत्तर में खंड वृष्टि, छत्रभंग होगा।

**वृष राशि के गुरु का फल –**

जीवे वृषे सुभिक्षं स्याद् गोरसस्य महर्घता।
स्वल्प वृष्टिः प्रजा पीड़ा सस्यानां बहुधा भवेत्॥

वृष राशि का गुरु हो, तब धान्य का उत्पादन अच्छा होने से सुभिक्ष हो। चांदी, दूध, घृत, तेल आदि में तेजी होगी। अनाज आदि में साधारण तेजी रहे। जनता को कष्ट राजविग्रह तथा चौरादि के उपद्रवों में वृद्धि हो। कहीं कहीं वर्षा भी अल्प ही हो।

**शनिचार का फल** – इस वर्ष के आरंभ से अन्त तक शनि धनुः राशि में विचरण करता रहेगा। धनुः राशि का शनि समस्त धान्य व तृण, गुड़, खांड, कोयला आदि में तेजी करेगा। वर्षा की कमी होने से दुर्भिक्ष की सम्भावना बनेगी। भारतीय पश्चिमी सीमा पर सुरक्षा प्रबन्ध बढाने होंगे। प्रजा को अनेक प्रकार के कष्ट सहने पड़ेंगे। यथा –

धनुराशौ स्थितः सौरिर्गर्जितोऽपि न वर्षति ।
तोयहीना धरा तत्र दुर्भिक्षं च विनिर्दिशेत् ॥

**शनि का साढ़ेसाती और ढैय्या**

इस वर्ष के आरम्भ से वर्ष समाप्ति तक मकर राशिवालों को शनि की साढ़ेसाती सिर पर तांबा के पाये से और धनु राशिवालों को हृदय पर सोना के पाये से एवं वृश्चिक राशिवालों को पैरों पर लोहा के पाद से साढ़ेसाती रहेगी। वृष राशिवालों को स्वर्ण के पाये से और कन्या राशिवालों को रजतपाद से लघु कल्याणी (ढैया) रहेगी। जिनकी जन्मकुण्डली में शनि शुभफलप्रद हो तथा दशान्तदर्शा भी शुभ चल रही हो, उनके लिए शनि का अशुभफल कम होगा। जन्मकुण्डली में चन्द्र शनि अशुभ स्थानों में हो तो साढ़ेसाती और ढैया चिन्ता, पीड़ा, धन हानि, कार्य में विघ्न, रोजगार में कमी, कलह, पशुपीड़ा, धन-खर्चा एवं हानि आदि नेष्टफलप्रद होती है। शनि के अनिष्ट फल निवारणार्थ तैल-छायापात्र का दान, शनि मन्त्र का जाप, दशांश हवन, व श्री हनुमान जी की पूजा, अभिषेक, तैलयुक्त सिन्दूर, समर्पण कर, भक्ति पूर्वक शनिवार का व्रत, सप्तधान्य दान, प्रातः शनिवार को पीपल (अश्वत्थ) का पूजन करने से शनि का अनिष्ट फल निवृत होता है। साढ़ेसाती और ढैय्या का विचार, जन्मकालिक स्पष्टचन्द्रमा के अंशों से करना चाहिये। केवल राशि से साढे साती का विचार स्थूल है।

**नववर्ष प्रवेश** – सं. २०४४ चैत्र कृष्ण ३० शुक्रवार राष्ट्रीय मिति २८ फाल्गुन तदनुसार १८ मार्च सन् १९८८ को स्टे.टा. ७/२२ पर मीन लग्न में चान्द्रमान से नववर्ष प्रवेश होगा। ग्रहस्थिति की कुण्डली सामने दी गई है। मीन लग्न का फल – दक्षिण में सुख शांति हो। मध्य प्रान्तों में खेती नष्ट तथा कहीं छत्र भंग या शासन में परिवर्तन होगा। लग्न का स्वामी गुरु दूसरे भाव में शुक्र के साथ तथा राज्य भवन में म.श.ह.ने का योग होने से शासनकर्त्ताओं के सामने विकट समस्यायें आयेंगी। विपक्षी लोग सरकार को गिराने में भरपूर कोशिश करेंगे कई राज्यों के मंत्रिमडलों में परिवर्तन करने होंगे। धनखर्चा की अधिकता तथा महगाई की वृद्धि से शासन व्यवस्था डाँवाडोल होगी।

१ गु शु
बु रा ११
२
सू १२ चं
१०
३
हं ने
मं
९ श
४
६
८
५ के
७

**वर्षेश लग्न (जगत् लग्न)** – सं. २०४५ वैशाख कृष्ण १२ बुधवार, राष्ट्रीय मिति २४ चैत्र तदनुसार दिनांक १३ अप्रैल १९८८ को मध्यान्ह पश्चात् स्टे. टा. १५/३४ पर सिंह लग्न में भगवान भुवन-भास्कर मेष राशि में प्रवेश करेंगे। इस समय सौर मान से नववर्ष आरंभ होगा। तत्कालीन ग्रहस्थिति की कुण्डली सामने दी गई है। जगत् लग्न का स्वामी सूर्य अपनी उच्च राशि का नवम (भाग्य) भाव में गुरु के साथ स्थित है। वर्ष का राजा शुक्र दशम् भाव में स्वराशि का होकर बैठा है अतः विश्व की राजनीति में सुधार होगा। आपसी व्यापारिक समझौते अधिक होंगे। विकास कार्य एवं उद्योग धन्धों में शासन की सतर्कता से प्रगति होगी, किन्तु लग्न सप्तम में केतु-राहु की स्थिति होने से विरोधी पक्ष शासनकर्त्ताओं के सामने विकट समस्याएं पैदा करेगा। षष्ठ भाव में मंगल शत्रु पक्ष को कमजोर करने में सुदृढ़ है लेकिन शस्त्रों की होड़ में परमाणु और सैनिक शक्तियों पर विशेष खर्चा होगा।

**आर्द्रा प्रवेश लग्न** – सं. २०४५ द्वितीय ज्येष्ठ शुक्ल ७ मंगलवार राष्ट्रीयमिति ३१ ज्येष्ठ तदनुसार २१ जून १९८८ को सायं १८।३५ स्टें टा पर वृश्चिक लग्न में सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। तात्कालिक वार योग एवं समय का फल अशुभ है तिथि नक्षत्र का फल उत्तम है। अतः इस वर्ष में शुभ फल कम तथा अशुभ फल अधिक होंगे। आर्द्रा प्रवेश कुण्डली में चन्द्रमा राज्य भवन में शुभ है किन्तु निर्जल राशि में केतु के साथ तथा मंगल राहु से दृष्ट है अतः कहीं वर्षा की कमी रहेगी। अन्न का उत्पादन मध्यम होगा। वृश्चिक लग्न नाम मात्र की जल संज्ञक राशि है तथा उस पर सप्तम भाव स्थित बुध गुरु शुक्र की पूर्ण दृष्टि है जिससे वर्षा समयानुकूल कहीं कहीं अच्छी होगी। कृषि साधनों में वृद्धि होगी। लग्नेश मंगल राहु के साथ चतुर्थ भाव में होने से कहीं भय, विग्रह प्रकृति प्रकोप से जन मानस त्रस्त होगा। शासन पार्टी के कार्यकर्त्ताओं में मत भेद होगा। आर्थिक स्थिति डांवा डोल चलेगी।

**गुर्गफल** – सं. २०४४ भाद्रपद शुक्ल ३ गुरुवार दिनांक २७ अगस्त सन् १९८७ को हिजरी सन् १४०८ के नये वर्ष की पहली तारीख आरंभ होगी। इसका स्वामी गुरु होने से वर्षा उत्तम होगी जिससे वनस्पति, तिल, कपास, दूध, खरबूजा अगर आदि वस्तुओं की उत्पत्ति श्रेष्ठ होगी। पशु पक्षी सुखी रहें। शीतवायु और बादलों का जोर रहेगा। राज कर्मचारियों की उन्नति होगी। प्रजा में सुख समृद्धि बढ़ेगी तथा व्यापारियों को लेन देन के लाभ के वास प्राप्त होंगे। स्त्रियों के वक्ष स्थल में रोग पीड़ा हो।

विंशोत्तरी मत से आय-व्यय चक्र

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ११ | ५ | ११ | ५ | ८ | ११ | ५ | ११ | ८ | २ | २ | ८ |
| व्यय | ५ | १४ | ११ | ८ | ५ | ११ | १४ | ५ | ११ | १४ | १४ | ११ |

**लाभ–व्यय देखने का प्रकार** – आय-व्यय के दोनों अंकों को जोड़ कर एक घटावें और आठ का भाग दें, यदि १।२।६।७। शेष रहे, तो उस वर्ष में लाभ अच्छा होगा और यदि ३।४।५। या ० (शून्य) शेष रहे तो लाभ कम, खर्च अधिक होगा। तथा अनेक प्रकार की चिन्ताएं उपस्थित होंगी।

**जगल्लग्न से व्यक्तिगत फल विचार** – जन्मकुंडली में लग्न बलवान हो तो लग्न से और चन्द्रमा बलवान् हो तो जन्मराशि से जगल्लग्न जिस स्थान में आये वह भाव स्वस्वामी शुभग्रहों से युक्त दृष्ट बलवान हो तो उस भाव की वृद्धि होती है यदि वह भाव पाप ग्रहों से युक्त दृष्ट हो तो उस भाव की हानि होती है। जन्म राशि और अपने वर्ष प्रवेश लग्न से यदि वर्षेशलग्न (जगल्लगन) ८वें १२वें हो तो उस व्यक्ति के लिए वह वर्ष शुभ लाभप्रद होता है।

## तान्त्रिक महामृत्युञ्जय-जप-विधान

श्री विश्व विजय पंचांग में एक छोटा सा किन्तु सर्वथा नवीन प्रयोग इस वर्ष दिया जा रहा है। पाठकगण इसका उचित उपयोग करें।

सम्पादक

मन्त्रों के अनुसार केवल मन्त्र का जप उतना महत्वपूर्ण नहीं होता, जितना कि उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग के मन्त्रों के साथ जप करना होता है। इस दृष्टि से महामृत्युञ्जय-मंत्र का पंचांग पूर्ण मंत्र जप इस प्रकार करना चाहिये।

१. महामृत्युञ्जय-भैरवी मन्त्र जप

ॐ श्री ह्रीं मृत्युञ्जये भगवति चैतन्यचन्द्रे हंस सञ्जीवनि स्वाहा।

(इस मन्त्रका दशांश जाप करें)

२. प्रथम पाद जप

ॐ त्र्यम्बकं यजामहे नमः।

(इस मन्त्र का दशांश जप करें)

३. मूलमन्त्र जप

ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टि-वर्धनम्।
उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्॥

(इसका संकल्पानुसार जप करें और यथासम्भव अन्य बीज मन्त्रों का समावेश श्री उपदेशानुसार करें)

४. तुरीय पाद जप

ॐ मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्-नमः।

(इसका अष्टमांश के रूप में जप करें)

५. शिव पञ्चाक्षरी मन्त्र जप

ॐ नमः शिवाय।

(इस मन्त्र का दशांश के रूप में जप करें)

यह एक सिद्ध प्रयोग है। इस सम्बन्ध में विशेष जानकारी के लिए देखिए हमारी पुस्तक 'सिद्ध महामृत्युञ्जय-साधना'।

डा. रुद्रदेव त्रिपाठी

# चमत्कारी यन्त्र और उनकी महिमा

लेखकः— पं. केवल आनंद जोशी

पौराणिक ग्रन्थों में यत्र-तत्र यह उल्लेख मिलता ही रहता है कि देवता, यक्ष, किन्नर, दानव, मानव आदि सभी लोग यंत्र, तंत्रों का प्रयोग करते थे और उसकी महिमा से भी लाभान्वित होते रहते थे। इस यंत्र विद्या, तंत्र-विद्या का अधिपति देवता भगवान् दत्तात्रेय यानि ब्रह्माजी साक्षात रूप में थे भगवान ब्रह्मा ने ही मानव कल्याण के लिए कई सार्थक यंत्रो की खोज की जिनकी पूजा प्रतिष्ठा आज भी भारत के विभिन्न पौराणिक स्थलों में होती है। भगवान् दत्तात्रेय द्वारा रचित इन्द्रजाल नामक ग्रंथ में ही कुछ लोकोपयोगी यंत्रो की महिमा का यहां वर्णन है। इनकी सिद्धि की सफलता साधक के श्रम पर निर्भर है। परन्तु यह कहना व्यर्थ है कि यंत्रों की महिमा अवैज्ञानिक और अकारथ है।

## श्री श्री यंत्रम्




## श्री यंत्र

यह सर्वाधिक लोकप्रिय प्रतीक यंत्र है। इसकी अधिष्ठात्री देवी स्वयं श्री विद्या है। त्रिपुर सुन्दरी से भी अधिक इस यंत्र की मान्यता है। यह बेहद शक्तिशाली ललितादेवी का पूजा चक्र है। इसको त्रैलोक्य मोहन अर्थात् तीनों लोकों का सम्मोहन करने वाला भी कहते है। यह सर्वरक्षाकरसर्वव्याधिनिवारक, सर्वकष्टनाशक होने के कारण यह सर्वसिद्धिप्रद, सर्वार्थसाधक, सर्वसौभाग्यदायक माना जाता है। इसे गंगा जल, दूध से स्वच्छ करके पूजास्थान व्यापारिक स्थान तथा अन्य शुद्ध स्थान पर रखा जाता है। इसकी पूजा पूरब की ओर मुँह करके करी जाती है। श्री यन्त्र का सीधा मतलब है। लक्ष्मी प्राप्ति का यन्त्र। मध्य भाग में बिन्दु व छोटे-बड़े मुख्य नौ त्रिकोण, इन नौ त्रिकोण से बने ४३ त्रिकोण, दो कमलदल, भूपुर एक चतुरस्र ४३ त्रिकोणों से निर्मित उन्नत श्रृंग के सदृश मेरु पृष्ठीय श्री यन्त्र अलौकिक शक्ति व चमत्कारों से परिपूर्ण गुप्त शक्तियों का प्रजनन केन्द्र बिन्दु कहा गया है।

जिस प्रकार सभी कवचों में चण्डी कवच श्रेष्ठ है, उसी प्रकार सभी देवी देवताओं के यन्त्रों में श्री देवी का यन्त्र सर्वश्रेष्ठ कहा गया है। इसी कारण इसे यन्त्रराज व यंत्र शिरोमणि नाम से भी अभिहित किया गया है। दीपावली, धनतेरस, बसन्त पंचमी अथवा पौष मास की संक्रान्ति के दिन यदि रविवार हो तो इस यन्त्र का निर्माण व पूजन विशेष फलदाई माना गया है।

## दाम्पत्य सुख कारक मंगल यन्त्र

विवाह योग्य कन्या या पुत्र के विवाह में बाधा आना, विवाहित स्त्री के जीवन में ... संतानाभाव रहना, गर्भपात होकर सन्तान हाथ न लगना, मनुष्य का ऋण पर ऋण लेते हुए ऋण ग्रस्त होने के बाद ऋण चुकाने के आभार से निराश हो जाना, इन तीनों दुःखों को दूर करने के लिए ज्योतिष शास्त्र में मंगल व्रत का विधान है। मंगल के व्रत में 'मंगल यन्त्र' के पूजन का विधान है।

हमारे पास ऐसे अनेक केस आते हैं कि लड़कियां ३०-४० वर्ष की आयु तक पहुंच जाती है परन्तु मंगलीक दोष के कारण विवाह तो दूर सगाई तक नही बैठती। दूसरी ओर वर पक्ष से ऐसे-ऐसे उदाहरण आते है कि दो दो तीन तीन विवाह कर लिए परन्तु **'मंगली दोष'** के कारण पत्नी का सुख नहीं। मंगली दोष से व्यक्ति कर्जदार होता है और कर्जदार भी ऐसा कि उसका कर्जा उसकी मृत्यु पर्यन्त उसके साथ रहता है। ऐसे जातकों की भी कमी नही जो आमूल चूल कर्ज से डूबे हुऐ है। उन्होंने लक्ष्मी साधना, श्री यन्त्र एवं रुपयों की प्राप्ति हेतु कई यज्ञ व अनुष्ठान किए परन्तु पैसा आता है, रुकने का नाम नहीं लेता। ऐसे जातकों को पहले **'मंगल यंत्र'** की साधना से अपने मंगलीक दोष की निवृत्ति करनी चाहिए। हमने प्रयोग किए और पाया कि **'मंगल यंत्र'** की विधिवत् उपासना के पश्चात् २१ मंगलवार पूर्ण होते-होते लोगों को अपने अभीष्ट कार्यों में बराबर सफलता मिली है। कई परिवारों में विवाह के पश्चात् सन्तान बाधा हेतु भी इसके प्रयोग किये। सभी को अनुकूल लाभ हुए। यदि किसी जातक का पंचमेश मंगल हो, पंचम भाव में मंगल हो किंवा मंगल की दृष्टि हो, तो तेजस्वी पुत्र संतान की प्राप्ति हेतु 'मंगल यंत्र' का सहारा लेना चाहिए।

## मंगल यंत्र




सम्पर्क सूत्रः-
सैक्टर - ७/२८९, रामकृष्णापुरम नई दिल्ली।

4

# दैवज्ञ की दृष्टि में संसार चक्र

## सं. २०४५ वि. (सन् १९८८-८९ ई.) की ग्रह परिषद का विचार

## संसार की राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक, प्राकृतिक स्थिति का दिग्दर्शन



दिग्दर्शक:—श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी, सोलन (हिमाचल प्रदेश)

* धनु: राशि के शनि-हर्शल-नेपच्यून का विश्व पर अनिष्ट प्रभाव, वर्षारंभ में मध्यावधि चुनाव की संभावना निराधार।
* यह वर्ष विश्व के लिये अकल्पित दुर्घटना एवं राजनेताओं के उत्थान-पतन के लिये अविस्मरणीय रहेगा।
* आतंकवाद सारे विश्व में यत्र-तत्र न्यूनाधिक रूप में फैलेगा। आर्थिक समस्या उग्र बनेगी।
* पंजाब, चण्डीगढ़, कश्मीर, गोरखालैण्ड, असम, तमिल, श्रीलंका समस्या का संतोषप्रद समाधान संभव नहीं।
* वर्षारंभ से पूर्व (जनवरी से मार्च ८८ तक) राजस्थान, महाराष्ट्र, गुजरात, मध्यप्रदेश, बिहार, तमिलनाडु के मंत्रिमण्डलों में अकल्पित उलट-फेर और भारी विद्युत संकट, तेल, इस्पात, पेट्रोलियम पदार्थ, कोयला व लोह धातु के मूल्य में वृद्धि, वर्ष के पूर्वार्ध में अगस्त ८८ तक खाद्य पदार्थ एवं जीवनोपयोगी वस्तु मात्र में मंहगाई।
* भारतीय सत्तारूढ़ दल अविश्वसनीयता के आवरण में कांग्रेस (इ) में विघटन, राजीव गांधी के लिये वर्ष अग्नि परीक्षाकारक है।
* भारत की पूर्वी एवं पश्चिमोत्तरीय सीमा विदेशी षड्यन्त्र एवं प्रकृति प्रकोप से क्षतिग्रस्त। कहीं अवर्षण कहीं अति वृष्टि से हानि।
* बन्द, हड़ताल, घेराव, रैलियों द्वारा जनाक्रोश एवं यान दुर्घटना, हत्याकांड, अग्निकांड, अपहरण, चोरी-डाके, लूटमार में वृद्धि।
* अमेरिका में आर्थिक मन्दी, सत्ता परिवर्तन, राजनैतिक हत्या, दक्षिण अमेरिका में भयंकर प्रकृति प्रकोप।
* दिल्ली के अतिरिक्त चार महानगरों में रोमांचक दुर्घटना से जन-जीवन अस्त व्यस्त। विश्व विख्यात पांच महामान्य काल कवलित।

### ज्योतिष एक विज्ञान है !

विगत ४४ वर्षों से मै यह स्तंभ लिखता आ रहा हूँ। अपनी स्वल्प बुद्धि के अनुसार ज्योतिषशास्त्र का अध्ययन अनुशीलन करके देश-विदेश के सम्बन्ध में जो भविष्यवाणियां की गई है वे अधिकाश मे सत्य सिद्ध हुई है। इसकी साक्षी "ज्योतिष्मती" और 'श्री विश्वविजय पंचाग" के विज्ञ वाचक वृन्द दे रहे है। दैवज्ञ ने कभी यह अभिमान नहीं किया कि जो कुछ भविष्यवाणी वह करता है वह शत-प्रतिशत सही होती है। जहां राज्याश्रय प्राप्त एलोपैथी-डाक्टरी और आयुर्वेद-विज्ञान अभी तक शत-प्रतिशत सफलता की गारंटी नहीं — दे पाये, वहां निराश्रित ज्योतिष विज्ञान के गणित-विभाग ने शत-प्रतिशत सत्यता सिद्ध कर दिखाई है। ज्योतिष गणित के द्वारा वर्षोंपूर्व सूर्य-चन्द्रग्रहणों के स्पर्श-मोक्ष का जो समय निश्चित कर दिया जाता है, उसमे एक मिनट का भी अन्तर नहीं आता। यद्यपि ज्योतिषशास्त्र के फलित विभाग में अभी इतनी सूक्ष्मता नहीं बन पायी है। फलित--ज्योतिष को "दैव विद्या" कहा गया है, इसलिये राष्ट्र, समाज और व्यक्ति के संबंध मे भविष्यवाणी करने वाले को "दैवज्ञ" कहा जाता है। यह "दैव विद्या" तपस्या, साधना एवं अनुभव गम्य है। आधुनिक वातावरण का एक साधनाहीन दैवज्ञ भी मनुष्य है, सर्वज्ञ निर्भ्रान्त [illegible] रूप दैवी संकेतों को समझने में भूल हो सकती है। उसका ज्ञान ईश्वरीय ज्ञान के समान सदा सत्य ही हो— यह नहीं कहा जा सकता।

तथापि मेरा विश्वास है कि भारतीय ज्योतिष विज्ञान का भविष्य कथन शास्त्र इस देश का अत्यन्त पुरातन विज्ञान है। इतिहास में इसके सम्बन्ध में अनेक घटनाओं का उल्लेख मिलता है। भगवान् श्रीकृष्ण के जन्म के समय भविष्य बतलाने की गर्ग मुनि की कथा का उल्लेख भागवत में मिलता है। महाभारत में भी अनेक स्थानों पर भविष्य कथन की तथा अशुभ योगों से उत्पन्न होने वाली घटनाओं की चर्चा आई है। यह विषय इतना महत्व का है कि इसकी उपेक्षा नहीं की जानी चाहिये। इसका निरीक्षण – परीक्षण अवश्य होना चाहिये। और उससे प्राप्त होने वाले तथ्यों का विचार शासकीय स्तर पर भी अवश्य होना चाहिये। आजतक बिना किसी रिसर्च या शासकीय आश्रय के यह शास्त्र देश के कुछ चोटी के विद्वानों के पास सुरक्षित चला आ रहा है, और अब एक चमत्कारी विज्ञान की मान्यता पाने लगा है। आज के विज्ञान ने चाहे जितनी ही प्रगति क्यों न की हो, पर भविष्य जानने का उसके पास कोई साधन अब तक नहीं है. अतः इस भारतीय विज्ञान की ओर शासन का ध्यान अवश्य जाना चाहिये। अनेक उच्च राज्याधिकारी फलित ज्योतिष पर पूर्ण विश्वास रखते है। श्री नेहरू जी और स्वर्गीय प्रधानमंत्री श्रीमती इंदिरा गांधी ने भी एकाधिकबार दैवज्ञों से परामर्श लिया जिसके प्रमाण मौजूद है। किन्तु जो मंत्री निजी तौर पर दैवज्ञों के सामने नत मस्तक होते है वे ही सार्वजनिक रूप से कहते है कि "हम ज्योतिष पर आस्था नहीं रखते"। इस पर सर्व साधारण जनता को इनके इस दोहरे चरित्र पर आश्चर्य और खेद ही होगा। अस्तु।

## मेदिनीय अथवा राष्ट्रीय भविष्य

राष्ट्रीय भविष्य अनेक प्रकार से देखा जाता है। इस विज्ञान की अनेक शाखायें हैं, जिसके लिये जो मार्ग प्रशस्त हो जिसको जिस गुरु से जैसा ज्ञान मिला हो–निर्णय करें, यही उचित है। हमारे सामने सर्वप्रथम वराह मिहिराचार्य कृत 'वाराही संहिता' प्रमुख ग्रन्थ है। इसके अनुसार ग्रहों के परस्पर युद्ध, उदयास्त वक्रमार्ग ग्रहों के विशेष वक्र मार्ग ग्रहों के विशेष योग और विश्व में कहां पर शान्ति और कहां अशान्ति रहेगी– इसके निर्णयार्थ सर्वतोभद्र चक्र, कर्पूर चक्र, कूर्म चक्र और नृपति जयचर्या के संघट्ट चक्र भी है। अतिवृष्टि, अनावृष्टि झंझावातादि के लिये सप्त नाड़ी चक्र उपयोगी है। इन्हीं को आधार मानकर मैं अपनी अल्प बुद्धि और सीमित साधन से, विगत ४४ वर्षों से जो कुछ लिखता आ रहा हूं वह भी ८० प्रतिशत से अधिक सिद्ध हुआ है। यदि इस विज्ञान को राज्याश्रय प्राप्त हो और सभी शाखाओं के विशेषज्ञ अनुभवी विद्वान् एकत्र हो कर सामुहिक निर्णय दे, तो इसमें शत-प्रतिशत सफलता निश्चित है। नये वर्ष का फल जानने के लिये ग्रहों की राश्यांशात्मक सूक्ष्म स्थिति का पर्यवेक्षण आवश्यक है। अतः यहां प्रमुख ग्रहों की स्थिति का (वर्षारंभ और वर्षान्त) उल्लेख किया जाता है।

### नये वर्ष सं. २०४५ वि. में ग्रह स्थिति

नये वर्ष सं. २०४५ वि. (१९ मार्च १९८८ से ६ अप्रेल ८९ तक) प्रमुख ग्रहों की स्थिति चित्रा पक्षीय निरयण मान से इस प्रकार है।

| चैत्र शु. २ दि. १९ मार्च १९८८ ई. | | | | | चैत्र कृष्णा ३० दि. ६ अप्रेल १९८९ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रमुख ग्रह | राशि | अंश | कला | मार्गी वक्री | राशि | अंश | कला | मार्गी वक्री |
| शनि | ८ | [illegible] | २५ | मार्गी | ८ | ११ | ५९ | मार्गी |
| गुरु | ० | ८ | ३१ | मार्गी | १ | १० | ४३ | मार्गी |
| मंगल | ८ | [illegible] | ३४ | मार्गी | १ | २१ | ५९ | मार्गी |
| हर्शल (यूरेनस) | ८ | [illegible] | १४ | मार्गी | ८ | ११ | ३९ | मार्गी |
| नेपच्यून | ८ | १६ | २१ | मार्गी | ८ | १८ | ४० | मार्गी |
| वेंकटेश (प्लूटो) | ६ | १८ | २१ | वक्री | ६ | २० | ५८ | वक्री |
| राहु | १० | २६ | २१ | वक्री | १० | ६ | ३ | वक्री |
| केतु | ४ | २९ | २१ | वक्री | ४ | ९ | ३ | वक्री |

शनि – वर्षारम्भ से वर्षान्त तक धनु राशि में रहेगा। ११ अप्रैल से ३० अगस्त ८८ तक वक्री, १० दिसम्बर ८८ से १२ जनवरी ८९ तक शनि अस्त।

गुरु – वर्षारम्भ से १९ जून तक मेष राशि में। २० जून से वर्षान्त तक वृष राशि में। २३ अप्रैल से २८ मई ८८ तक अस्त। २४ सितम्बर से २७ जनवरी ८९ तक गुरु वक्री।

मंगल – वर्षारम्भ से २८ मार्च तक धनु राशि में। २८ मार्च से १२ मई तक मकर राशि में। १३ मई से ३० जून तक कुम्भ राशि में १ जुलाई से ७ जनवरी ८९ तक मीन राशि में (६ मास तक तक स्तम्भ) २६ अगस्त से २७ अक्तूबर तक वक्री। इस वर्ष मंगल अस्त नही है। ८ जनवरी से २८ फरवरी ८९ तक मेष राशि में। १ मार्च ८९ से वर्षान्त तक वृषभ राशि में।

हर्शल (यूरेनस) – वर्षारम्भ से वर्षान्त तक धनु राशि में। ७ अप्रैल से ८ सितम्बर को पुनः मार्गी गति से शनि से युति।

नेपच्यून – वर्षारम्भ से वर्षान्त तक धनु राशि में। ४ मार्च १९८८ को शनि से युति। १४ अप्रैल से २० सितम्बर ८८ तक वक्री। ३ मार्च ८९ को शनि से युति।

वेंकटेश (प्लूटो)– वर्ष भर तुला राशि में – १८ फरवरी ८९ से वर्षान्त तक वक्री।

राहु-केतु – वर्षारम्भ से वर्षान्त तक राहु कुम्भ राशि में और केतु सिंह राशि में रहेगा।

### कुछ विशेष ग्रह योग

(१) वर्ष प्रतिपदा का क्षय और आगे श्रावण शुक्ल पक्ष में नव वर्ष (सं २०३६) के चैत्र शुक्ल पक्ष तक निरन्तर आठ मास के शुक्ल पक्ष में तिथि क्षय विश्व में अप्रत्याशित क्रान्ति से कार्तिक मास में राष्ट्र नायक का पतन (छत्र भंग) होना लिखा है। यथा– श्रावणे शुक्ल पक्षे च तिथि क्षयापि तथा भवेत्। तदा कार्तिके मासे छत्रभङगः प्रजायते॥

(२). वर्षारम्भ से ३ मास पूर्व १७ दिसम्बर ८७ से शनि महाराज ने २½ वर्ष के लिए हर्शल नेपच्यून के साथ धनु राशि में प्रवेश किया है। वर्तमान शताब्दी में पहली बार ये तीनों महाग्रह धनु राशि में संचार कर रहे है।

(३). दिनांक ३ मार्च १९८८ को राहु कुम्भ राशि और केतु सिंह राशि में प्रवेश करके १८ मास तक संघट्ट चक्र में राहु तुला राशिस्थ वेंकटेश (प्लूटो) से वेध करेगा और केतु धनु राशिस्थ शनि हर्शल नेपच्यून से वेध करके विश्व में विनाशलीला की सृजन करेंगे। १२ फरवरी से २८ मार्च ८८ तक मंगल भी धनु राशि में शनि, हर्शल, नेपच्यून के साथ रहकर विश्व में अकल्पित दुःखद घटनाओं से जन धन की हानि करेगा।

(४) दि. १ जुलाई ८८ से ७ जनवरी ८९ तक मीन राशि में मंगल ६ मास तक स्तम्भी रहकर भारत में कई जगह (विशेष कर पूर्व दक्षिण उत्तर में) अति वर्षण बाढ़, तूफान से हानि करेगा। यह हिमाचली लोकोक्ति स्मरणीय है– "मंगल गया मीने, सात पताल सीने"।

(५) फा. कृ. अमा. ७ मार्च १९८९ को कुम्भ में पंचग्रही योग (सू. च. बु. शु. रा.) का संघट्ट चक्र में मंगल गुरु से वेध

### प्राकृतिक प्रकोप

जब ऋतु विपर्यय होने लगता है, स्त्रियों के दो तीन चार तक बच्चे प्रसव होने लगते है, किसी स्त्री के दो सींग व भयंकर आंखे वाला बच्चा पैदा हो, महिषियों (भैंस) में दो सिर वाला कट्टा (बछड़ा) पैदा हो तो ये सब आने वाली विपत्ति के सूचक प्राकृतिक उत्पात है। आचार्य वराह मिहिर ने वाराही संहिता में 'उत्पाताध्याय' विस्तार से लिखा है और उन उत्पातों की शांति का उपाय भी बताया है।

'दुर्भिक्षमनावृष्ट्यावृष्टि दृष्टौ क्षुद्भयं परभयं।
'रोगो ह्यनृतुभवायां नृपतिवधोऽनऋ जातायाम्॥'
"प्रसव विकारे स्त्रीणां" द्वित्रि चतुः प्रभृतिसम्प्रसूतौ वा।
हीनातिरिक्त काले 'च' देश कुल संक्षयो भवति॥" (वा.सं.)

समाचार पत्र पाठक जानते है कि इस वर्ष विगत ६ मास में विदेशों और भारत के कई प्रान्तों में स्त्रियों के तीन-तीन, चार-चार बच्चे प्रसव हुए हैं। गत अगस्त मास में राजपुरा सोनगिर वस्ती में मन्सा कुम्हार की पत्नी ने एक अद्भुत बच्चे को जन्म दिया जिसके सिर पर दो सींग और भयावनी आँखें थी। ऊना के निकट मलाहरा ग्राम में एक भैंस ने दो सिर वाले कट्टे (बछड़े) को जन्म दिया। ये सब उत्पात आने वाली अनिष्ट घटना का पूर्व संकेत है। ग्रह योग इसका समर्थन कर रहे हैं। अतः राष्ट्र कल्याण के लिये राज्याधिकारियों एवं प्रजाजनों को सार्वजनिक सामूहिक रूप में चरित्र निर्माण एवं जप यज्ञादि सदनुष्ठानों का सर्वत्र आयोजन होना चाहिये। इसमें धर्म निरपेक्षता बाधक नहीं होनी चाहिये। राष्ट्रहित में सबका हित है।

इस वर्ष संवत् २०४४ वि. में भारत के उत्तर पश्चिम दक्षिण एवं मध्य भाग में भयानक सूखा और पूर्व भाग में जल प्लावन (बाढ़) से जो भीषण विनाश हुआ और हो रहा है वह वर्तमान शताब्दी का सबसे बड़ा भयंकर प्रकृति प्रकोप है। अकाल से दुर्भिक्ष तो पहले भी पड़े है। परन्तु ऐसा विश्वव्यापी प्रकृति प्रकोप पहले हमारे देखने में नहीं आया। आज से २० वर्ष पूर्व संवत् २०२४ वि. के "श्रीविश्वविजय पंचांग" को दैवज्ञ की दृष्टि में पृष्ठ ३३–३४ पर कटु सत्य के रूप में जो संकेत दिया था वे पंक्तियां विज्ञ पाठकों के स्मरणार्थ और नये पाठकों की जानकारी के लिये यहां संक्षिप्त रूप में अक्षरशः उद्धृत की जा रही है।

"विगत १० वर्षों से हम इस पंचांग और 'ज्योतिष्मती' में निरन्तर सूचना देते आ रहे है कि आगामी वर्ष उत्तरोत्तर संसार के लिये संकटकारक सिद्ध होंगे। जिस राष्ट्र में अयोग्य अनाचारी निकम्मे लोग तिकड़म के बल से उच्चासनासीन होकर सम्मानित होते और सुयोग्य अपमानित होते है उस राष्ट्र में दुर्भिक्ष महामारी युद्ध विग्रहादि से प्रजा का नाश होना भगवान् मनु ने बताया है–

"राजा कालस्य कारणम्" के अनुसार प्रधान शासक ही भले बुरे काल का कारण होता है।

महर्षि आत्रेय ने चरक संहिता के 'जनपदोध्वंसनीय' विमान में लिखा है कि–

'जब धर्म लुप्त हो जाता है तो उन लोगों को देवता भी छोड़ देते है। परिणाम यह होता है कि ऐसी दशा में इन्द्र या तो समयानुसार वर्षा नहीं करता, या बुरी तरह बरसता है, भूमि बिगड़ जाती है, पानी सूख जाता है, और औषधियां अपना स्वभाव छोड़कर विकारी हो जाती है। जिन लोगों में लोभ, रोष, मोह, और अभिमान बहुत बढ़ जाता है वे दुर्बलों का अपमान करके अपने पराये सबको मारने के लिये आपस में शस्त्र चलाते है, दूसरों पर चढ़ाई करते है अथवा अन्य राक्षसादिकों से मार दिये जाते है।''

'श्रीविश्वविजय पंचांग' सं.२०४२ वि. सन् १९६८ ई. से

वर्तमान काल के सिख आततायी उग्रवादि राक्षस ही तो है। स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद देश में जितनी अनैतिकता, अधार्मिकता बढ़ती जा रही है, उतना ही उत्पात उपद्रव अशांति दुर्भिक्ष सूखा आदि के रूप में (महर्षि के कथनानुसार) प्रकृति संहार करती जा रही है। अस्तु

## विश्ववार्ता

इस समय विश्व का वातावरण दिन-प्रतिदिन भयाक्रांत होता जा रहा है। भारत भी इससे अछूता नहीं। राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक परिस्थितियां नित्य नये मोड़ ले रही है। ४४ वर्ष पूर्व से इस पचांग और ज्योतिष्मती पत्रिका में जो भविष्यवाणी करता आ रहा हूं, उसकी सत्यता का प्रमाण अघटित घटनायें एवं विज्ञ पाठक स्वयं है। शासन सूत्र संचालकों को मैंने बार-बार ''भारत भुलावे में न रहें'' ''नेताओं को नेक सलाह'' शीर्षकों से सचेत किया है। मैंने स्पष्ट लिखा था कि – ''अनार्य राष्ट्रों की कूटनीति पर विश्वास करना भूल होगी''।

पाकिस्तान के साथ जितनी भी उदारता बरती जायेगी वह–

''पयः पानं भुजंगानां केवलं विषवर्धनम्'' के अनुसार आत्मघातक सिद्ध होगी।'' घटना चक्र ने अब उन लोगों की आंखे खोल दी है, अब यह स्पष्ट हो गया है कि उग्रवादियों को शस्त्रास्त्र सामग्री पाकिस्तान से मिली और पंजाब के आतंकवाद में पाकिस्तान का पूरा हाथ है

प्राचीन आचार्यों ने शनि को दुख विनाश का सर्जक माना है। हिंसक चोर डाकू लुटेरे अपराधियों पर शनि का वर्चस्व है। मंगल को दाहक शक्ति एवं शस्त्रास्त्रकारक माना गया है, ये दोनों जब युद्ध प्रिय मेष, सिंह, वृश्चिक, धुन राशि में योग-प्रतियोग करते है, तब विषम विस्फोटक स्थिति बनती है। इस वर्ष जब शनि का मंगल राहु हर्शल नेप्च्युन प्लूटो के साथ योग-प्रतियोग होगा, तब विश्व में कहीं अग्निकांड, कहीं भूकम्प या ज्वालामुखी विस्फोट एवं यान दुर्घटनायें अधिक होंगी। पाकिस्तान में भारत के विरुद्ध विषवमन होने से यत्र-तत्र साम्प्रदायिक दंगे संभव होंगे। इस वर्ष शनि मूल नक्षत्र धनु राशि में रहेगा। हर्शल, नेप्च्युन भी धनु राशि में रहेंगे। यह क्रूर संयोग अनार्य पश्चिमीराष्ट्रों में युद्ध, महामारी, दुर्भिक्ष आदि से संहार करेगा।

राशि प्रभाव एवं कूर्म चक्रानुसार यूरोप, एशिया, अफ्रीका, अमेरिका के अनेक भागों में विध्वंसक स्थिति बनेगी। पाकिस्तान और चीन गुप्त रूप से युद्ध की तैयारी में संलग्न रहेंगे। पाकिस्तान में विघटन होगा। सिन्ध, बलोच, पख़तुन स्वतन्त्रता की ओर बढ़ेंगे। जिया शासन समाप्त होगा, बंगलादेश श्रीलंका, अशान्त रहेगा। भारत के इर्द-गिर्द परिचय की घातक घेरे बन्दी का षडयंत्र होगा। कश्मीर, पंजाब, पश्चिमीबंगाल भी अशांत रहेंगे।

शक्तिशाली देश एक दूसरे पर संदेह करके आत्मरक्षा के नाम पर भीषण शस्त्रास्त्रों का निर्माण जारी रखेंगे। कुछ निर्माण स्थलों में अकस्मात् भयंकर विस्फोट होगा, अमेरिका, अफ्रीका, चीन, जापान, सोवियतरूस, प्रशान्त महासागर अटलांटिक महासागर और हिंदमहासागर द्वीपों की शान्ति भंग होगी। ग्रीस बगदाद मैसोपोटामिया तुर्की, आस्ट्रेलिया, इरान, ईराक, तिब्बत, कश्मीर, असम, मिश्र, इजरायल, बेल्जियम केलीफोर्निया, लासऐंजल्स, और पूर्वोत्तरीय भारत, दक्षिणी पश्चिमी समुद्रतट तटवर्ती क्षेत्र शद्रि के प्रभाव से विपदाग्रस्त होंगे। भारत चीन सीमा विवाद यथावत बना रहेगा। विवाद ग्रस्त क्षेत्रों से चीन सेना नहीं हटायेगी। सीमा पर सेना की झड़पे होती रहेगी। चीन जापान में प्रकृति प्रकोप, भूकम्प से भारी विनाश होगा।

## धनुः राशि में शनि का प्रभाव

अभी गत १७ दिसम्बर ८७ को शनि ग्रह ने धनु राशि में प्रवेश किया है ... इस बार धनुः राशि में शनि के साथ दो और महाग्रह (जो शनि कक्षा से भी बहुत उपर है) मिल रहे है। इनमें पहला ग्रह है हर्शल–यूरेनस। यह एक राशि में ७ वर्ष तक रहकर ८४ वर्ष में एक भूचक्र पूर्ण करता है। दूसरा महाग्रह नेपच्युन एक राशि में १२ वर्ष तक रहकर १४७ वर्ष में एक भूचक्र पूर्ण करता है। इन ग्रहों की खोज लगभग २००० वर्ष पूर्व पाश्चात्य खगोल वैज्ञानिकों ने की थी। प्राचीन भारतीय संहिता ग्रंथों में इनका उल्लेख नहीं है। पाश्चात्य ज्योतिषविदों ने अपने अनुसंधान और अनुभव के आधार पर इन्हें शनि से भी अधिक प्रभावशाली महाग्रह माने है। भूकम्प, तूफान बम विस्फोट, यान दुर्घटना अग्निकांड आदि का कारक हर्शल को माना है। अब अग्नितत्वात्मक धनुः राशि में इन तीन महाग्रहों की त्रिकुटी आगामी तीन वर्षों में विश्व में अकल्पित रोमांचक घटनायें उपस्थित करें तो आश्चर्य नहीं। इस शताब्दी में धनुः राशि में इन तीनों की युति पहले कभी नहीं हुई। भारतीय दैवज्ञों को इस महायोग पर मनोयोग से अन्वेषण अनुसंधान करना चाहिये। प्राचीन आचार्यों ने धनुः राशि में शनि का फल इस प्रकार लिखा है–

"धन्वेस्थिते धन्विनि वृष्टिनाशः स्याद् भूपतीनां कलहो
न पार्थमा पांचाल काशीकुरु कौशलाश्च नष्टाश्च काश्मीर कलिंग बंगा:"

भावार्थ–वृष्टिनाश (सूखा) शासनाध्यक्षों में कलह, पंजाब, काश्मीर, कुरु, आंगल, हरियाणा, छाबा, फिरोजपुर, मंडल, कौशल, पूर्वी उत्तर प्रदेश, बिहार, उड़ीसा, बंगाल में प्रकृति प्रकोप एवं पारस्परिक संघर्ष से जन–धन का भारी विनाश होता है। नरपति जयचर्योक्ति कूर्म चक्र में इस वर्ष शनि हर्शल नेपच्यून पश्चिम दिशा में कूर्म के पुच्छ भाग में स्थित है। इसका फल यों लिखा है–

ज्येष्ठा मूलं पूर्वाषाढ़ा पुच्छ भूते च सौरिणा,
पर्वतो अर्बुदं कच्छमवन्ती पूर्व मालवा:
पारसी वर्वरीद्वीपी सौराष्ट्रं सैन्धवं तथा जलस्थानानिनश्यन्ति स्त्री राज्यमकलिङ्गतो।

ज्येष्ठा मूल पूर्वाषाढ़ा में शनि हो तब अबुदाचल पर्वतप्रदेश, सौराष्ट्र, कच्छ, सिन्ध, अवन्ती मालवा प्रदेश, आसाम, फारस खाड़ी ईरान, ईराक, एवं महिला शासित राज्य प्रकृति प्रकोप, युद्ध, महामारी आदि से ध्वस्त होते है।

## भारतीय गणतंत्र का ३९वां वर्ष लग्न

सवत् २०४४ वि. माघ शुक्ल ८ मंगलवार दिनांक २६ जनवरी १९८८ को आधीरात के उपरांत स्टै.टा. ४-९ इष्ट घट्यादि ५२-९ पर वृश्चिक लग्न के २६वें अंश में भारतीय गणतन्त्र का ३९वां वर्ष प्रवेश होगा, उस समय की ग्रह स्थिति यह है –

| | | |
|---|---|---|
| ९ हृ ने श | ८ मं | ७ बृ |
| १० सू | | ६ के |
| ११ बु शु | | ५ |
| १२ रा | २ मुं | ४ |
| १ चं | | ३ |

सेनापति मंगल गणतंत्र वर्ष लग्न में बलवान् है, परन्तु यह षष्ठेश भी है, पड़ौसी घर दूसरे १२वें कूटनीतिज्ञ शनि हर्शल नेपच्यून और बेंकटेश विद्यमान है अतः पश्चिमोत्तर एवं पूर्व के तथाकथित मित्र राष्ट्रों से भारत को विशेष सतर्क रहना चाहिये।

इस वर्ष में तथाकथित मित्र राष्ट्र भारत को विखंडित करने के षडयंत्र में संलग्न रहेंगे। दक्षिण पूर्वी समुद्र तट और नेपाल व पाकिस्तान के मार्ग से विदेशी माल वस्त्र सुवर्ण, मादक द्रव्य, युद्धोपकरण एवं जीवनोपयोगी अनेक वस्तुयें तस्करी में अवैध रूप से भारत पहुँचाकर भारतीय उद्योग को ठप्प करने की घातक चाल चलेंगे। इससे भारतीय शासन को सम रहते सतर्क हो जाना चाहिये। पाक, चीनी सैनिक सीमा रेखा का उलंघन करके भारतीय क्षेत्र में अवैध सैनिक चौकियां स्थापित करते जावेंगे। उत्तर में हिमाच्छादित क्षेत्र, साईचीन, ग्लेसियर, लेह क्षेत्र काराकोरम दर्रा, काजा–पट्टी, छुम्बी घाटी आदि स्थानों पर अवैध कब्जा करके स्थलसेना, वायुसेना के अनेक नये डिवीजन स्क्वेड्रन शिविर स्थापित करके भारत को आतंकित करने का दुष्प्रयत्न करेंगे, उसमें भारत को सतर्क रहना परमावश्यक है। महंगाई गरीबी और भ्रष्टाचार बढ़ेगा। कुछ क्षेत्रों में असामयिक वर्षा से फसल क्षतिग्रस्त होगी। मंगल के कारण सेवा निवृत्त सैनिकों एवं कृषकों का नया सुदृढ़ संगठन बनेगा। केन्द्रस्थ शुक्र बुध के कारण राजनीति में महिलायें अधिक अग्रसर होंगी। गुरु के अतिचार एवं शनि-मंगल के योग-प्रतियोग व वक्रत्व काल में कृषक संगठनों एवं शिक्षण संस्थाओं में भारी असंतोष व्यापेगा। ग्रीष्मकाल में पेय जल एवं विद्युत संकट से अनेक प्रान्तों का जन–जीवन त्रस्त होगा।

वात श्लेष्मादिका बाधा ... [illegible]
... [illegible] स्थिते मिथी
'मूर्धस्थ्यादि रोगांश्च कलहं च धनक्षयम्'

विद्वेषो वाच्यो मह' का तात्पर्य यह है कि इस वर्ष कांग्रेस एवं प्रत्येक राजनीतिक दल में विशेष फूट अविश्वास बढ़ेगा, एक दूसरे पर कार्य के दोषारोपण होंगे। विघटन कारी तत्व पनपेंगे। चन्द्र, मंगल का षडष्टक योग एवं मंगल शुक्र का ईशराफ योग होने से वर्ष के पूर्वार्द्ध में (२६ जनवरी से २५ जुलाई तक) सत्तारूढ़ दल और प्रजा में उच्च राजनेताओं के नैतिक मूल्यों का ह्रास होगा।

संघर्ष अधिक होगा। १२ मई ८८ तक धनु, मकर के मंगल में राजनीतिक, सामाजिक, साम्प्रदायिक आंदोलन अधिक होंगे। केन्द्र और प्रान्तों में यत्र-तत्र बन्द हड़ताल घेराव रैलियों का वातावरण बढ़ेगा। कहीं भयंकर अग्निकांड चक्रवात, समुद्री तूफान, हत्याकांड, अपहरण, डाके आदि की दुःखद घटनाये घटेंगी। पंजाब, काश्मीर, पश्चिमीबंगाल, असम, उड़ीसा, त्रिपुरा, मणिपुर एव दक्षिण पश्चिमी समुद्र तटवर्ती भूभाग कहीं प्रकृति प्रकोप से तो कहीं मनुष्यकृत प्रज्ञापराध राजनैतिक गतिरोध से पीड़ित होगा। धनुः राशि स्वतंत्र भारत के लग्न से अष्टम और गणतंत्र लग्न से दशम होने से मृत्यु संख्या में वृद्धि, अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में हानि, युद्धोपकरण बनाने और सैनिक व्यय में वृद्धि होगी। सीमा पर सैनिक गतिविधियां बढ़ेंगी। पाकिस्तान से क्रांति होगी। अमेरिका, रूस, चीन और पाकिस्तान के शासनाध्यक्षों में कुछ कालकवलित और कुछ पदच्युत होंगे। भारतीय अर्थव्यवस्था पर भी बुरा प्रभाव पड़ेगा। १२ मई तक विश्व में विशेषकर धनु, वृषभ, कन्या, मकर राशि प्रधान प्रदेशों नगरों में भयंकर अग्निकांड, कहीं भूकम्प, चक्रवात समुद्री तूफान एवं भूकम्पाद से हानि होगी। नये बजट में कुछ आवश्यक वस्तुओं में वृद्धि होने से जनता में असंतोष फैलेगा। लोकसभा एवं विधान सभाओं में भारी हंगामे एवं अशोभनीय कांड होंगे। १२ अप्रैल से अगस्त के अंत तक शनि वक्री रहेगा। गुरु अतिचार में भी है अतः संसार में प्रकृति प्रकोप, युद्ध, महामारी, दुर्भिक्ष, सूखा या बाढ़ से कई जगह रोमांचक स्थिति उत्पन्न करेगा।

अप्रैल से १९ मार्च से पूर्व तमिलनाडु, राजस्थान, बिहार, महाराष्ट्र के मुख्यमंत्रियों को पद त्याग के लिये विवश होना पड़ेगा। और वर्ष के प्रथम चरण में कुछ केन्द्रीय एवं प्रान्तीय मुख्यमंत्रियों व राज्यपालों की छुट्टी हो जावेगी। मार्च–अप्रैल और सितंबर अक्तूबर ८८ में लोकसभा एवं प्रान्तीय विधानसभाओं में अविश्वास प्रस्ताव प्रस्तुत होंगे। इसी अवधि में कांग्रेस में भारी दरार पड़ेगी। मध्यावधि चुनाव की चर्चा गर्म होगी। ३९वीं गणतंत्र वर्ष के अन्त और ४०वें के प्रथम चरण में मध्यावधि चुनाव की संभावना बढ़ेगी।

## नये राष्ट्रपति का पदारूढ़ लग्न

| | | |
|---|---|---|
| हृ ८ श | ७ वें (प्लू) | के ६ |
| ने ९ | | ५ |
| १० | | सू मं ४ चं बु |
| ११ | १ गु | शु ३ |
| रा १२ | २ | |

गत दि. २५ जुलाई १९८७ को भारतीय स्टै. टा. मध्यान्ह १२-१५ पर अभिजिन्मुहूर्त तुला लग्न में श्री रामास्वामी वेंकट रमण ने नई दिल्ली के विशाल भव्य संसद भवन में नये महामहिम राष्ट्रपति पद की शपथ ग्रहण की, उस समय पुनर्वसु नक्षत्र का चतुर्थ चरण और वर्गोत्तमी तुला लग्न था। ग्रह स्थिति इसप्रकार की है।

नये राष्ट्रपति की जन्म कुण्डली हमें उपलब्ध नहीं हुई। एक प्रसिद्ध दैनिक पत्र के २६ जुलाई ८७ के अंक में नये राष्ट्रपति का जन्म ४ दिसंबर १९१० को तामिलनाडु में तंजावुर जिले के एक गाँव में होना बताया है। जन्मकाल का समय (टाईम) कुछ नहीं लिखा। न दिन या रात का संकेत है, अतः बिना शुद्ध समय (घंटा,-मिनट या घटी-पल) के जन्मपत्री बन नहीं सकती। हमारा ऐसा अनुमान है कि सूर्योदय से पहले तीन और पांच बजे के मध्य तुला लग्न में जन्म होना चाहिये। उस समय देवगुरु वृहस्पति भी तुला राशि में मित्र ग्रह मंगल के साथ होने से लग्न बलवान् बन जाता है। बलवान् तुला लग्न वाले जातक धनवान् यशस्वी, पुरुषार्थी, न्यायप्रिय, मित्रवत्सल, कृपालु प्रवासीप्रवृत्त में सर्वाधिक पराक्रमी और इष्टदेव के भक्त धर्मात्मा होते हैं, उक्त सभी गुण नये राष्ट्रपति में विद्यमान हैं।

संयोग की बात है कि गत २५ जुलाई को मध्यान्ह सवा बारह बजे तुला लग्न प्रारंभ के प्रथम वर्गोत्तम नवांश में गुरु से पूर्ण दृष्ट बलवान् था। भाग्येश बुध भाग्यभवन में एवं राज्येश चन्द्रमा राज्यभवन में राजकारक लाभेश सूर्य और धनेश सप्तमेश सेनापति मंगल के साथ है। फिर मध्यान्ह संधि काल का अभिजिन्मुहूर्त, पद ग्रहण का ऐसा शुभ मुहूर्त लगता है किसी विज्ञ दैवज्ञ ने निकाला हो, यह मैं इसलिये कह रहा हूँ कि पद ग्रहण प्रातः १० से ११ तक न होकर [illegible] वशात भी ऐसा हो गया तो भी भारत के लिये कल्याणकारी है। नये राष्ट्रपति राष्ट्र के विषय समस्या सुलझाने में जन–जन का समर्थन प्राप्त करने में समर्थ होंगे? लग्नेश नीचस्थ मंगल और क्षीण चन्द्र के साथ है और लग्न में वैकटेश प्लूटो बैठा है अतः प्रथम वर्ष में राष्ट्रपति के सामने राजनैतिक समस्यायें आयेंगी, विशेषकर धनभावस्थ शनि हर्शल के कारण राष्ट्र की आर्थिक समस्या और पड़ोसी अनार्य देश सम्बन्धी विषम परिस्थितियों से जूझना पड़ेगा। आरम्भिक दो वर्षों में राष्ट्रपति को अपने स्वास्थ्य की ओर से भी विशेष सतर्क रहना चाहिये। आगामी काल का शनि धनु राशि में दो उत्पात अशांतिकारक ग्रह हर्शल नेपच्यून के साथ रहेगा, यह अपना क्रूर स्वभाव दिखाकर कुछ मानसिक शांति को भंग करेगा। शरीर में वायु विकार नेत्र विकार या स्नायविक संधि वात एवं हृदयरोग उत्पन्न कर सकता है। प्रधानमंत्री श्री राजीव गांधी का जन्म लग्न राशि सिंह है। राष्ट्रपति और प्रधान मंत्री की जन्म राशि धनु–सिंह में परस्पर मैत्री है, परन्तु नवपंचक होने से उत्तरार्ध में "नवे पंचमे कलिः" के अनुसार राजनैतिक कारणों से कुछ आन्तरिक मनोमालिन्य होगा। निष्कर्ष यह है कि नये राष्ट्रपति श्री रामास्वामी वेंकटरमन ऋतंभरा प्रज्ञा एवं दूरदर्शिता से राष्ट्र पर आने वाले, आर्थिक राजनैतिक संकटों पर विजय पाने में समर्थ होंगे। श्री राजीवगांधी, श्री विश्वनाथ प्रताप सिंह आदि राजनीतिज्ञ नेताओं के भविष्य के संबंध में इस पंचांग के अंत में पृष्ठ १३४ पर हमारे परम स्नेही महाराष्ट्र के सुप्रसिद्ध विद्वान् डा. श्रीधर केशव केलकर के "विश्वरंगमंच" शीर्षक में पढ़ें।

## खाद्यान्न समस्या

अन्नप्राणो बलं चान्नमन्नं सर्वार्थ साधकम्। देवासुरमनुष्याश्च सर्वे चान्नोपजीविनः॥

गेहूं आदि खाद्य पदार्थों की मंहगाई निरन्तर बढ़ते जाने की भविष्यवाणी मैं गत २२ वर्षों से इस पंचांग और "ज्योतिषमती" पत्रिका में करता आ रहा हूँ। स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद शनैः शनैः मंहगाई बढ़ती गई और विगत १६ वर्षों से तो सुरसा के मुख की भांति विकराल रूप में बढ़ती जा रही है। ९-१० वर्ष पूर्व गेहूं, चावल चना, चीनी चाँदी सोना, आदि का जो भाव था वह दुगुने तीगुने से भी अधिक हो गई। मंहगाई रोकने और गरीबी दूर करने की राजनेताओं की चुनावी घोषणाये निरर्थक सिद्ध हुईं। भारत के प्राचीन महर्षियों ने अन्न की महिमा में कहा है कि राजा या राष्ट्रनायक को अपने राजकीय अन्नभंडार में तीन वर्ष तक राष्ट्र के पोषण योग्य अन्न का संग्रह रखना चाहिये। सोना, चाँदी माणिक्य आदि रत्नों की ओर न भागकर जैसे और जिस विधि से भी हो अधिक अन्न उपजाकर अपना तथा राष्ट्र का हित करना चाहिये।

चेतावनी– अब मैं पुनः पाठकों और राष्ट्रनायकों को विशेषकर कृषि एवं खाद्य मंत्रियों को चेतावनी देता हूँ कि आगामी कुछ वर्षों की ग्रह स्थिति अन्नोत्पादन के लिये विशेषानुकूल नहीं है। अधिकारी वर्ग करोड़ों की कागजी योजना चाहे भले ही बनालें, पर प्रकृति प्रकोप के एक झोंके में वे सब ठप हो जाती है, अतः अब इस संक्रमण काल में भारत भूमि का कोई भी भाग अनुपजाऊ न पड़ा रहे, कड़ा परिश्रम करके युद्ध स्तर पर जहां जो भी अन्न कंद मूल फल, साग-भाजी पैदा हो सकती है वे उगावें। विदेशी खाद के व्यामोह में पृथ्वी की उत्पादन शक्ति नष्ट न करें। अनिश्वरवादी जड़-भौतिक जगत् तथाकथित विज्ञान में चाहे कितनी भी उन्नति करले, न वह प्रकृति पर विजय पा सकता है और न मानव को वास्तविक शान्ति ही प्रदान करा सकता है। परमार्थिक, वास्तविक सुख शान्ति भगवन्निष्ठ सर्वभूत हितेरत, आध्यात्मिक जीवन में ही है। आनेवाली अकाल की बाढ़ को न केवल शक्तिशाली धर्मनिरपेक्ष सरकार ही रोक सकेगी अपितु भारतीय जनता की प्रचंड धार्मिक भावना ही इसके प्रतिरोध में समर्थ होगी।

## वायुमंण्डल वर्षारोगोत्पात आदि

इस वर्ष की ग्रह स्थिति के आधार पर प्राचीन ग्रन्थों से सार्वत्रिक वर्षादि का सामूहिक विचार यहां लिख रहा हूँ। भौमांतरिक्ष दिव्य निमित्तानुसार वर्षा वायु भिन्न प्रान्तों में विभिन्न रूप में होती है। भारतीय वायुशास्त्र में प्रत्येक नगर या मण्डल में प्रतिदिन की वायुमेघ गर्जना बादल, विद्युत आदि की परीक्षा द्वारा वृष्टि –गर्भ लक्षण का उल्लेख है। जैसे आषाढी पूर्णिमा की वायु परीक्षा द्वारा तद्देशीय दुर्भिक्ष सुभिक्ष का ज्ञान होता है वैसे ही प्रत्येक मास की प्रमुख तिथियों की वायु वर्षा मेघ गर्जन आदि अंतरिक्ष निमित्त से भावी वर्षा का ज्ञान होता है। इस कार्य के लिये प्रत्येक प्रान्त व मंडल में एक वायु वृष्टि विज्ञान केन्द्र हो जिसमें प्रतिदिन की वायु, वर्षा का रिकार्ड

रखा जाय। उस अंतरिक्ष दिव्य निमित्त और ग्रह योगों का मिलान करके वर्षा आदि की जो भविष्यवाणी की जायेगी वह उस स्थान के लिये सत्य सिद्ध होगी। भौमान्तरिक्ष दिव्य निमित्तों के बिना केवल ग्रहयोगों से की गई भविष्यवाणी सर्वत्र शत-प्रतिशत सही हो यह निश्चित नहीं। यह बात मैं विगत ३० वर्षों से इस पंचांग में निरंतर लिखता आ रहा हूँ, परन्तु केन्द्रीय शासन ने राष्ट्र के लिये परमोपयोगी इस विषय पर ध्यान नहीं दिया। प्रतिवर्ष बाढ़ और सूखा से यत्र-तत्र भयंकर विनाश हो रहा है। संतोष की बात है कि अब दिल्ली केन्द्र [illegible] मेरे परम स्नेही सन्मित्र ज्योतिर्विज्ञानानुरागी श्री के.एन. राव ने अपने कुछ बुद्धिजीवी सहयोगियों को इस ओर आकृष्ट किया है उनके सत्प्रयत्न से राष्ट्र को लाभ होने की आशा है। सप्तनाड़ी चक्र, कूर्म चक्र में ग्रह स्थिति और आर्द्रा प्रवेश लग्न एवं वर्षाकालीन ग्रह स्थिति के अनुसार नये वर्ष का भावी विचार लिख रहा हूँ।

वर्षा योग– सूर्य के आर्द्रा प्रवेश में दश नक्षत्र वर्षाकारक माने गये हैं। भारत में २१ जून से मेघागमन (मानसून का प्रारम्भ) माना जाता है समुद्र तटवर्ती-दक्षिणपूर्वी भारत में मृगशीर्ष नक्षत्र में सूर्य प्रवेश होने पर १० जून के लगभग से मानसून सक्रिय हो जाता है। वर्षा एवं कृषि उत्पादन के लिये सूर्य आर्द्राप्रवेश लग्न का विशेष महत्व है।

आर्द्रा प्रवेशे यदि भास्करस्य चन्द्रस्त्रिकोणे यदि केन्द्रगो वा।
सौम्यैर्निरीक्षिते च सम्पूर्ण शस्या वसुधा तदा स्यात्॥

गत वर्ष संवत् २०४४ विक्रमी के पंचांग में आर्द्रा प्रवेश कुण्डली के आधार पर मैंने पृष्ठ २९ पर प्रकृति प्रकोप से फसल नष्ट होने, सूखा पड़ने की स्पष्ट सूचना दी थी। लगभग वैसी ही स्थिति अब नये वर्ष संवत् २०४५ वि. में भी बन रही है। इस नये वर्ष में चन्द्रमा केन्द्र में तो है परन्तु जलराशि में नहीं शुष्क सिंह राशि में केतु के साथ राहुग्रस्त भौम से दृष्ट है एवं आर्द्रा प्रवेश २१ जून १९८८ मंगलवार मंगल की राशि वृश्चिक लग्न में हो रहा है। अतः इस वर्ष भी विश्व का वायुमंडल प्रदूषित रहेगा। समय पर सर्वत्र आम वर्षा नहीं होगी। गर्मी का प्रकोप और बिजली पानी का संकट बढ़ेगा। अग्निकांड और यानदुर्घटना अधिक होंगे। कई प्रान्तों में कहीं अवर्षण तो कहीं बाढ़ तूफान, भूकम्प या विषाक्त कीटाणुओं से फसल नष्ट होगी। गृह-खाद्य, कृषि-वित्त मंत्रियों को कहीं अकाल दुर्भिक्ष में तो कहीं बाढ़ तूफान पीड़ित प्रजा के लिये संकट का सामना करना पड़ेगा। आर्द्रा प्रवेश कुण्डली में शुभग्रहों (बुध, गुरु, शुक्र) का सप्तम केन्द्रस्थ होना सुखप्रद है। अतः गत वर्ष जैसा सार्वजनिक भयानक सूखा नहीं पड़ेगा। १९ जून से १६ अगस्त ८८ तक वृषभ, कर्क, वृश्चिक, मीन, कुंभ के चन्द्रमा में उक्त राशि प्रधान प्रान्तों में यत्र-तत्र खंड वर्षा का योग बनता है। इसी अवधि में पूर्व दक्षिणी भू भाग में चक्रवात, बाढ़ एवं समुद्री तूफान से हानि होगी। आगे शीतकाल में १२ दिसंबर ८८ से ५ जनवरी ८९ तक और माघी व फाल्गुनी अमावस्या के लगभग ५ से १० फरवरी एवं ४ से १० मार्च ८९ तक यत्र-तत्र मावठा वर्षा, हिमपात, ओला वृष्टि का योग है। कश्मीर हिमालय में भारी हिमपात भूस्खलन, चट्टानों के गिरने से जन-जीवन त्रस्त होगा।

वायु परीक्षा

यहाँ वर्षा दुर्भिक्ष, सुभिक्ष, उत्पातादि का ग्रह [illegible] योगानुसार लिखा गया है। आषाढ़ी पूर्णिमा की वायुपरीक्षा और अन्य दिव्य अन्तरिक्ष लक्षण यदि शुभ शकुन का संकेत दें, वर्षा अवर्षण उत्पात, दुर्भिक्ष न होकर सामयिक सुवृष्टि एवं सुभिक्ष होगा। जहां आषाढ़ी पूर्णिमा को सूर्यास्त समय दक्षिण-पश्चिम या नैऋत्यकोण की वायु चलेगी, वहां दुर्भिक्ष उत्पात रोगभय अधिक होंगे। विद्वान दैवज्ञों को वर्षभर के [illegible] शकुन विचार नोट करने चाहिये। वर्ष भर के न कर सकें तो कम से कम इस वर्ष आषाढ़ी पूर्णिमा (२८ [illegible] गुरुवार) को सायंकाल ७ से ७.१५ तक खुले स्थान में जाकर ध्वजा पूजन पूर्वक विधिवत वायुपरीक्षा करके अपने राष्ट्र के शुभाशुभ फल का निर्णय करें।

वाणिज्य – व्यवसाय

इस वर्ष का प्रधानमंत्री बुध बना है जो विश्वव्यापार का कारक है। प्रधानमंत्री बुध नये वर्ष लग्न में घर में राहु के साथ शनि से दृष्ट है। जगल्लग्न में धनेश लाभेश होकर नीच राशि का अष्टमस्थ शनि हर्शल नेपच्युन से केन्द्र योग बना रहा है सूर्य-गुरु में द्विर्द्वादश योग भी है। साथ ही इस वर्ष दशाधिकारियों में मंगल को तीन अधिकार (मेघेश-फलेश-दुर्गेश) प्राप्त हुये हैं, रसेश सूर्य बना है अतः इस वर्ष विश्व व्यापार स्थिति में अकल्पित उलटफेर होगा। भारतीय आर्थिक एवं वाणिज्य स्थिति संकटापन्न बनेगी। जीवनोपयोगी खाद्य वस्तुओं एवं लोहधातु [illegible] व्यापारी लाखों रुपये कमा लेंगे और कुछ सर्वस्व गँवा बैठेंगे। इस वर्ष शनि के साथ हर्शल नेपच्युन का योग व्यापार जगत में विशेष भूमिका निभायेंगे। दोनों ग्रह रहस्यमय आवरण का उद्घाटन करके विस्मयजनक स्थिति उत्पन्न करने वाले हैं। इस शताब्दी में प्रथमबार इन तीन महाग्रहों का धनुराशि में मिलन हो रहा है, इसपर समर्थ महर्षि मर्मज्ञ संहिता शास्त्र विशेषज्ञ दैवज्ञों को जीवनोपयोगी खाद्य वस्तुओं – गेहूँ, चावल, चना, मूंग, उड़द, अरहर, रस पदार्थ, गुड़, खाँड, किशमिश, बदाम आदि सूखा मेवा में मन्दी की अपेक्षा तेजी के योग अधिक हैं। वर्षारंभ के प्रथम चरण में उक्त पदार्थों में से कुछ धान्य पदार्थों में मन्दी का अस्थायी रुख बनेगा, आगे चलकर ज्येष्ठ मास से तेजी का चक्र प्रारंभ हो जावेगा। दोनों ग्रहणों के आसन्न कई वस्तुओं में अकल्पित घटाबढ़ी का चक्र चलेगा। इस वर्ष सूर्य के आर्द्रा प्रवेश लग्न में बुध गुरु शुक्र का सप्तमस्थ होना मन्दी का द्योतक है परन्तु शनि हर्शल नेपच्युन का षडष्टक योग स्थायी मन्दी में बाधक है। मेष संक्रान्ति १४ अप्रैल तक जो वस्तुएँ मंदी हों उन्हें संग्रह करना आगे लाभ कारक सिद्ध होगा। गत अक्टूबर ८७ में जिस प्रकार वालस्ट्रीट शेयर बाजार में मन्दी आकर विश्वबाजार को भयंकर धक्का लगाया वैसा ही योग इस वर्ष शनि, हर्शल नेपच्युन योग एवं मीन के मंगल से बनेगा, जिससे विश्व के व्यापार जगत में तहलका मचेगा। कुछ विख्यात व्यापारी एवं तस्कराग्रणी, (स्मगलर) दुर्घटनाग्रस्त होंगे। जमाखोर भ्रष्टाचारी कालाबाजार को बढ़ावा देने वाले अनेक व्यापारी और अधिकारी दंडित होंगे। देश द्रोह का बड़ा षडयंत्र अनावृत होगा। कुछ राजनेता भी कलंकित होंगे। केन्द्र एवं प्रान्तीय वित्त-खाद्य कृषि मन्त्रियों के लिये यह वर्ष कठिन कसौटी का है। मंगल गुरु शुक्र के कारण राजकीय सतर्कता से जीवनोपयोगी वस्तुओं के भाव सीमातिक्रमण नहीं कर पायेंगे। अर्थव्यवस्था डगमगाते हुए भी संभल जायेगी।

"तिलहन, दलहन रूई, चाँदी, सोना आदि अन्य सभी वस्तुओं की तेजी मन्दी की स्थिति का पूर्ण विवरण इस पंचांग के अन्त में अनुभवी विद्वानों के व्यापारिक लेखों में विस्तार से दिया गया है, वहाँ देखें।

## प्रान्तीय राज्य संघ

इस पंचांग में प्रति वर्ष ग्रह गणना के आधार पर केन्द्र एवं प्रान्तों का संक्षिप्त भविष्य विवेचन यथामति विगत ४४ वर्षों से मैं करता आ रहा हूँ। अब यहां इस नये वर्ष २०४५ वि. के जगल्लग्न, वर्ष लग्न कुंडली और केन्द्र एवं प्रान्तों की ग्रह स्थिति कूर्म चक्र विचारादि से संक्षेप में भारत के प्रमुख प्रान्तों का भविष्य विवेचन किया जाता है। प्रान्त एवं नगरों की प्रभाव राशियों का प्रामाणिक निर्णय अभी तक सर्व सम्मत नहीं हो पाया, कोई भारत की मकर राशि मानते हैं तो कुछ विद्वान कन्या राशि मानते हैं, यही स्थिति प्रान्तों की भी है। यद्यपि अब राजतंत्र तो है नहीं प्रजातंत्र में हर पांचवे वर्ष में मंत्रिमण्डल एवं प्रधान शासक बदलते रहते हैं। उनकी प्रामाणिक जन्म कुण्डलियाँ उपलब्ध न होने से केवल नाम राशि एवं सत्तारूढ़ लग्न से यथामति विचार लिखा जाता है, जिसके लिये यह नहीं कहा जा सकता कि यह विचार शत-प्रतिशत सही ही उतरेगा तथापि गोचर स्थिति से मध्य मानेन जो प्रान्तों का भविष्य लिखा जाता है वह ७५ प्रतिशत से अधिक सही बैठता है ऐसा पंचांग पाठकों का मत है।

कश्मीर–भूस्वर्ग कश्मीर की प्रभाव राशि तुला मानी जाती है आज से २३ वर्ष पूर्व संवत् २०२२ वि. के "श्री विश्वविजय पंचांग" में मैंने लिखा था–"कश्मीर का प्रश्न उस समय तक समाप्त नहीं होगा जब तक पाकिस्तान बना रहेगा"। विगत वर्षों में लिखी गई इस पंचांग की कश्मीर संबंधी भविष्य वाणियां सत्य सिद्ध हो चुकी हैं। संवत् २०४४ के पंचांग में पृष्ठ ३० पर काश्मीर में डा. फारूख अब्दुल्ला की कांग्रेस (इ) से साठ-गाँठ कर सत्तारूढ़ होने की सूचना भी सत्य प्रमाणित हो चुकी है। अब इस नये वर्ष संवत् २०४५ में धनु राशि का शनि हर्शल नेपच्यून काश्मीर के लिये कठिन कसौटी के हैं। वर्तमान मुख्यमंत्री की राशि पर स्थित यह त्रिकुटी फारूख अब्दुल्ला को चैन से नहीं बैठने देगी। कौटुम्बिक, सांप्रदायिक, राजनैतिक, संघर्ष में वर्चस्व समाप्त होगा। मीन के मंगल में सत्ता में परिवर्तन संभाव्य है। कश्मीर में कांग्रेस का वर्चस्व नगण्य सा रहेगा। पाकिस्तानी गुप्तचर काश्मीर में प्रवेश कर साम्प्रदायिक आग भड़काकर यादवी संघर्ष करवायेंगे। भारत को कठोर पग उठाने के लिये बाध्य होना पड़ेगा। वर्षान्त में प्रकृति प्रकोप, हिमपात, भूकम्प, भूस्खलन, अग्निकांड यान दुर्घटना में भारी हानि होगी। पाकिस्तान पुनः काश्मीर प्रश्न उछाल कर युद्धोन्माद फैलाने का प्रयत्न करेगा। कुछ तथाकथित स्वार्थान्ध साम्प्रदायिक राजनैतिक नेता शत्रु से साठ गाँठ कर भारत को हानि पहुँचाने का षडयंत्र रचेंगे। अतः केन्द्र एवं राज्य सरकार को सतर्क, सुदृढ़ रहना परमावश्यक है।

## पंजाब-हरियाणा-हिमाचल

विभाजन (१९४७) से पूर्व उक्त तीनों प्रान्त पाक सहित बृहत्तर पंजाब कहा जाता था। इस पंचाग में इन तीनों प्रान्तों का जो भविष्य विवेचन किया जाता रहा उसकी सत्यता से पाठक परिचित हैं। विगत सात वर्षों से मैं इस पंचाग में - 'भारत रक्तरंजित क्रांति की ओर अग्रसर होने की सूचना' देता रहा हूँ-देखें वि० स० २०३८ से आजतक के पुराने पंचाग। गतवर्ष स. २०४४ वि. के पंचाग के इसी स्तंभ में पृष्ठ ३० पर लिखी कुछ पंक्तियां यहा अक्षरशः उद्धृत हैं—

"......पंजाब में आजतक जो हुआ और होता आ रहा है उससे पाठक भलीभांति परिचित हैं। अब यह नया वर्ष (सं. २०४४) भी पंजाब के लिये अच्छा नहीं है......सिक्खों में एकता लाने, आतंकवाद समाप्त करने के अनेक प्रयत्न सरकार और सम्प्रदाय की ओर से होंगे, राहु के साथ गुरु चण्डाल योग के कारण सभी प्रयत्न निष्फल रहेंगे। एक दूसरे पर किसी को विश्वास नहीं होगा। स्वार्थी तत्व पन्थको बहुत हानि पहुँचायेंगे।......१८ अप्रैल से १२ मई ८७ तक बरनाला मंत्रीमंडल भंग होकर राष्ट्रपति शासन लागू हो जाने पर भी समस्या का शान्तिपूर्ण समाधान नहीं निकल पायेगा। चण्डीगढ़ समस्या यथापूर्व बनी रहेगी। भू० पू० मुख्यमंत्री स. प्रकाशसिंह बादल की पुनः मुख्यमंत्री बनने की महत्वाकांक्षा पूर्ण नहीं होगी।......"

इस भविष्यवाणी के अनुसार गत ११ मई ८७ को पंजाब से बरनाला मंत्रीमंडल भंग करके राष्ट्रपति शासन लागू किया गया। परन्तु अभी ये पंक्तियां लिखने तक ६ महिने में शान्ति स्थापित नहीं हो पायी। १७ दिसम्बर ८७ से आगे धनु राशि के शनि ने आतंकवाद अधिक उग्ररूप धारण करले तो कोई आश्चर्य नहीं। अब प्रवेश होने वाले नये वर्ष स. २०४५ वि० की ग्रह स्थिति भी पंजाब के लिये सन्तोषप्रद नहीं है। धनु राशि में शनि के साथ नेपच्यून और हर्शल भी रहेंगे। २८ मार्च ८८ तक मंगल भी धनु राशि में रहेगा, यह उग्रवाद को बढ़ावा देगा और सिक्खों में फूट पनपायेगा। वर्षारम्भ से मई के अन्त तक वर्तमान शासन में परिवर्तन होगा, परन्तु आतंकवाद को समूल नष्ट करने वाली लोकप्रिय सरकार नहीं बन पायेगी। १९ जून से आगे वृषभ के गुरु और मीन के मंगल में आतंकवादी राष्ट्रीय धारा में जुड़ने का मन्त्र बनायेंगे। नये चुनाव या शासन से समझौते के प्रयत्न होंगे, परन्तु कुछ विदेशी शक्तियाँ आतंकवाद को बढ़ावा देने में सहायक होंगी। विदेश में बैठे अनेक धनी—खालिस्तान समर्थक सिक्ख पंजाब समस्या समाधान में बाधक बनेंगे। १३ फरवरी से १ मई ८८ तक पंजाब समस्या सुलझाने के अथक प्रयास होंगे, परन्तु महत्वाकांक्षी पदलोलुप साम्प्रदायिक नेताओं के अड़ीयल रुख से संतोषजनक परिणाम नहीं निकलेगा। आज से २ वर्ष पूर्व सन् १९८६ में "ज्योतिष्मती" वर्ष २९ के चौथे अंक में पृष्ठ १६ पर मैंने यह पंक्तियाँ लिखी थी—"पंजाब में हिन्दुओं की हत्या और पलायन रोक ने का एक मात्र मार्ग यह है कि उग्रवादियों के गढ़ पंजाब के सीमावर्ती चार जिलों में प्रधानमंत्री को दृढ़ताके साथ तत्काल सेना भेज देनी चाहिए, इसमें जितना विलम्ब करेंगे उतनी ही हिन्दुओं के जन-धन की क्षति अधिक होगी" इस पर कोई ध्यान नहीं दिया गया, इसका परिणाम यह हुआ कि गत दो वर्ष से पंजाब में नित्य भयंकर रक्तपात हो रहा है। यदि प्रधानमंत्री ऋतम्भरा प्रज्ञासे काम लेते तो पंजाबको यह दुर्दिन न देखने पड़ते। प्रधानमंत्री को पड़ोसी देश श्रीलंका की तो चिन्ता है, जहां तमिल आतंकवादियों से सिंघलियों की जानमाल की रक्षा के लिए तुरन्त भारतीयसेना के असंख्य जवान श्रीलंका भेज दिये, परंतु पंजाब की धरती नित्य रक्तरंजित होती जा रही है। इसकी उन्हें चिंता नहीं। यदि अबभी प्रधानमंत्री तुष्टिकरण की ढुलमुल नीति अपनाते रहे तो पंजाब के साथ भारी अन्याय होगा। ३ फरवरी ८८ से आने वाले मेष राशि के गुरु में कुछ शांति सद्भाव की आशा बंधने लगेगी, क्योंकि शांतिप्रिय देव गुरु की तीनों आतंकप्रिय ग्रहों (श. ह. ने.) पर मित्र दृष्टि १९ जून ८८ तक रहेगी, अतः इस अवधि में शांति समझौते के प्रयत्न प्रबल होंगे, उनमें आंशिक सफलता दिखाई देने लगेगी, पर वह चिरस्थायी न होगी। वृषभ के गुरु में वर्ष के उत्तरार्ध में पुनः वैमनस्य भड़कने लगेगा। किन्तु अशांत वातावरण में भी इसवर्ष पंजाब कृषि एवं औद्योगिक क्षेत्र में पर्याप्त प्रगति करेगा। धनु के शनि में ५ वर्ष पहले जैसी पूर्ण शान्ति पंजाब में सम्भव नहीं। तीन ख्यातिप्राप्त बुद्धिजीवी कालकवलित होंगे। प्राकृतिक प्रकोप से भी कुछ भाग क्षतिग्रस्त होगा।

**हरियाणा**—गत वर्ष सं. २०४४ वि. के पंचांग में पृष्ठ ३१ पर इस प्रदेश के लिए जो भविष्य लिखा वह सत्य सिद्ध हो चुका है। गत २० जुन ८७ को सायंकाल ५ बजे वृश्चिक लग्न में लोकदल के लोकप्रिय नेता चौ. श्री देवीलाल नये मुख्यमंत्री बने। पदग्रहण कुण्डली के साथ ग्रहों का विवेचन 'ज्योतिष्मती' वर्ष ३० के चतुर्थ अंक जुलाई ८७ में किया गया था, वह ज्यों का त्यों घटित हो रहा है। लग्न और दशमभाव में स्थिर राशियाँ गुरु शुक्र से दृष्ट हैं और लग्नेश राज्येश मंगल सूर्य अष्टमस्थ हैं अतः संघर्ष और समस्याओं का सामना करते हुए मंत्रीमण्डल अपना कार्यकाल सफलता से पूर्ण करेगा। मुख्यमंत्री की लोकप्रियता बढ़ेगी। श्री चौ. देवीलाल की जन्मकुण्डली मेरे सामने नहीं है, परन्तु पदग्रहण कुण्डली से लग्नेश मंगल अष्टम होने से स्वास्थ्य की ओरसे सतर्क रहना आवश्यक है। मीन मिथुन और तुला के मंगल में रक्तचाप हृदय रोग या कोई दुर्घटना सम्भव है। जातिवाद, पक्षपात, भ्रष्टाचार एवं बेकारी मिटाने के अथक प्रयत्न होंगे। पंजाब से वांछित भूमिक्षेत्र जलविद्युत प्राप्त करने के मामलों में मनोमालिन्य होगा। चतुर्थेश सप्तमेश, मित्रग्रह केन्द्रस्थ हैं अतः भूमि सुधार, खनिज उद्योग, पशुपालन, शिक्षा, विज्ञान, एवं औद्योगिक क्षेत्र में प्रदेश प्रगति करेगा। दो लोकप्रिय बुद्धि जीवियों की सेवा से प्रदेश को वंचित होना पड़ेगा।

**हिमाचल प्रदेश**— गतवर्ष के पंचाग में पृष्ठ ३१ पर जो फल लिखा है लगभग वही फल इस वर्ष में भी लागू होगा। देवात्मा हिमाचल में अन्य प्रान्तों की अपेक्षा राजनैतिक साम्प्रदायिक व्यावसायिक शान्ति अधिक रहेगी। जल विद्युत् समस्या समाधान कारक होगी। मुख्य मंत्री की जन्मकुण्डली उपलब्ध नहीं है, नाम राशि वृषभ से इस वर्ष अष्टम में शनि मंगल का योग वर्षारम्भ समय से पूर्व १३ फरवरी से २८ मार्च तक शुभ नहीं है। विपक्षियों की ओर से राजनैतिक संकट उत्पन्न किया जायेगा। यहाँ गुरु भी मेष में बारहवां रहेगा। १९ जून ८८ से आगे वृषभ के गुरु में मुख्यमंत्री का वर्चस्व बढ़ेगा। अप्रैल मई जून में पार्टी एवं विरोधियों की ओर से प्रच्छन्न रूप से मंत्री मडल गिराने का प्रयत्न होगा, परन्तु मुख्यमंत्री ऋतम्भरा प्रज्ञासे संकट पार करजावेंगे। कुछ विभागीय परिवर्तन सम्भव है। श.ह.ने. युति के कारण इस वर्ष हिमाचल में ऋतु विपर्यय, प्रदूषण, प्रकृति-प्रकोप, अग्निकाण्ड एवं यान दुर्घटना से हानि अधिक होगी। वन संरक्षण, वृक्षारोपण, विद्युतीकरण, कृषि, एवं लघु उद्योग तथा शिक्षाविज्ञान क्षेत्र में विशेष प्रगति होगी। भ्रष्टाचार में संलिप्त कुछ राजनयिक एवं उद्योगपति दण्डित होंगे। कांग्रेस पार्टी में आन्तरिक कलह पनपेगा। वर्षान्त में विपक्ष शक्ति-शाली बनेगा।

**राजस्थान**—यह प्रदेश तुलाराशि के प्रभाव क्षेत्र में हैं। कुछ विद्वान कर्क राशि मानते हैं। दोनों में ही गत ३ वर्षों से यह प्रदेश शनि और शनि (प्लूटो) ग्रह के दुष्प्रभाव में चल रहा है। १७ दिसम्बर

८७ से शनि तो धनु राशि में आ रहा है, परन्तु वेंकटेश (प्लूटो) तुला में ही है और ३ फरवरी ८८ तक मीन राशि में गुरु चाण्डाल योग बन रहा है, अतः इस कालावधि में राजस्थान में कोई अकल्पित राजनैतिक या प्राकृतिक अशोभनीय घटना घट जावे तो आश्चर्य नहीं। सत्ता रूढ़ दल और विपक्ष में संघर्ष तीव्र होगा। ३ फरवरी को गुरू के मेष में जाने पर (राहुसे अलग होने पर) कुछ क्षणिक शान्ति सम्भव हैं। संवत् २०४५ वि. के वर्ष लग्न मीन से तुला राशि अष्टम पड़ रही है, और राज्येश चन्द्रमा से षडष्टक योग है अतः वर्ष भर राजनैतिक गतिरोध अन्तर्द्वन्द चलता रहेगा। इस वर्ष मुख्यमंत्री पद सुरक्षित नहीं है। १९ जून १९८८ से वृषभ का गुरु अष्टम रहेगा, यह एक वर्ष की अवधि में मंत्रीमंडल में नाटकीय उलट फेर करेगा। कांग्रेस पार्टी में अन्तर्द्वन्द मतभेद होंगे। दुर्भाग्य वश विगत दो तीन वर्षों से राजस्थान सूखा की चपेट में है, अब यह नया वर्ष भी वर्षा के लिए विशेष अनुकूल प्रतीत नहीं होता। पश्चिमोत्तरीय राजस्थान प्रकृति प्रकोप अवर्षण विद्युत जल संकट, लूटमार और पाकिस्तानी घुसपेठ से पीड़ित होगा। दक्षिण पूर्वी भाग मेवाड़ हाड़ौती, शेखावटी में यत्र-तत्र सामयिक वर्षा हो जाने की सम्भावना है। मध्य एवं पूर्वोत्तरीय भाग आंधी, तूफान, चक्रवात, प्रदुषण से पीड़ित होगा। पश्चिमोत्तरीय सीमा में आतंकवादी गति विधियां बढ़ेंगी। भ्रष्टाचार, जातिवाद, भाई भतीजावाद बढ़ेगा। मंत्री-मंडल एवं विधानमंडल में से ३ ख्याति-प्राप्त नेता दुर्घटना ग्रस्त होंगे। राजनैतिक गतिरोध से चलते हुए भी राजस्थान कृषि, शिक्षा, एवं औद्योगिक क्षेत्र में प्रगति करेगा। विपक्ष प्रबल होगा।

उत्तर प्रदेश— भारत का सबसे बड़ा तीर्थ प्रधान यह प्रदेश धनुः राशि के प्रभाव क्षेत्र में है, १७ दिसम्बर ८७ से धनुः राशि में शनि, हर्शल, नेपच्यून के साथ प्रवेश कर रहा है। यह वर्तमान मुख्यमंत्री श्री वीरबहादुरसिंह की राशि से अष्टम होंगे अतः अब धनुः राशि में शनि के वक्रत्व काल में (११ अप्रैल से २० अगस्त ८८) श्री वीरबहादुर की बहादुरी उत्तर प्रदेश से समाप्त होना सम्भव है। वर्तमान मुख्यमंत्री की जन्म कुंडली मेरे सामने नहीं है। यदि जन्म कुंडली में शनि योग कारक हुआ तो १९ जून से आगे वृषस्थ गुरु के कारण वे अपनी बहादुरी का करिश्मा दिखा सकते हैं। किन्तु धनुः राशि के अन्तिम भाग का शनि उन्हें उत्तरप्रदेश की राजनीति से अलग कर देगा। वर्षारम्भ में ही मंत्रीमंडलीय गतिरोध उग्र होने लगेगा। सामाजिक, साम्प्रदायिक, राजनैतिक, आर्थिक समस्याएं विस्फोटक बनेंगी। प्रदेश में यत्र-तत्र सर्वत्र विशेषकर पश्चिम दक्षिणी भाग में प्रकृति-प्रकोप, जल विद्युत संकट, अग्निकांड, बाढ़ या भूकम्प चक्रवात, तुफान, चोरी लूटमार, हत्याकांड, हड़ताल बन्द घेराव आदि से जनजीवन त्रस्त होगा। राजनैतिक भ्रष्टाचार से धार्मिक, औद्योगिक क्षेत्रों की प्रगति में बाधा पड़ेंगी। न्याय व्यवस्था की स्थिति गम्भीर होगी। कांग्रेस में फूट बढ़ेगी, विपक्ष प्रबल होगा। वृषभ का गुरु, शनि के दुष्प्रभाव को रोकने का प्रयत्न करेगा। परन्तु गुरु पूर्ण बली नहीं है अतः केवल शिक्षा, विज्ञान, एवं औद्योगिक क्षेत्रों में प्रगति के कुछ साधन जुटाने और साम्प्रदायिक विषको शमन करने में सफल होगा।

मध्यप्रदेश—यह प्रदेश वृषभ राशि के प्रभाव क्षेत्र में है, गत वर्ष सं. २०४४ वि. के पंचाग में पृष्ट ३१ पर लिखा था कि—"....१६ दिसम्बर ८७ से धनुः राशि का शनि प्रदेश की राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक स्थिति में बाधक है। प्रकृति-प्रकोप से यत्र-तत्र हानि होगी। मंत्रीमंडल में परिवर्तन सम्भव होगा" तदनुसार मध्यप्रदेश में भयंकर सूखा पड़ चुका है और अब प्रवेश होने वाला यह नया वर्ष संवत् २०४५ वि. ... में संतोषप्रद नहीं है। धनुः के शनि मेष के गुरु में ३ फरवरी से १९ जून के मध्य कभी भी वर्तमान मुख्यमंत्री की प्रदेश से छुट्टी हो सकती है। नया मंत्रीमंडल समस्याग्रस्त अन्तर्द्वन्द स्थिति में पद-प्रतिष्ठा बचाने की उधेड़ बुन में प्रदेश का अधिक हित नहीं कर पायेगा। अन्त तक अपना कार्यकाल पूर्ण करना सम्भव नहीं, क्योंकि इस वर्ष प्रदेश की राशि से तीन महाग्रह अष्टम में है और १९ जून ८८ तक गुरू भी बारहवां रहेगा अतः कृषि, औद्योगिक क्षेत्र में उत्पादन कम होगा। प्रकृतिप्रकोप, आंधी, तुफान बाढ़ या यानदुर्घटना, और श्रमजीवी एवं छात्र आन्दोलन व साम्प्रदायिक संघर्ष से पूर्वी मध्यप्रदेश और भोपाल, इन्दौर, जबलपुर आदि बड़े नगरों में जनजीवन त्रस्त होगा। वर्षारम्भ से १९ जून तक और आगे २४ दिसम्बर से वर्षान्त तक मेष वृषभ के मंगल में प्रदेश में राजनैतिक आर्थिक संकट बढ़ेगा।

दिल्ली—भारत की राजधानी दिल्ली भी वृषभ राशि के प्रभाव क्षेत्र में आती है अतः नया वर्ष राजधानी के लिये राजनैतिक दृष्टि से विशेष सुखशान्तिकारक नहीं है। गत वर्ष के पंचांग में पृष्ठ ३१-३२ पर लिखा था :

"....पीड़ित प्रान्तों की सहायतार्थ केन्द्र को भारी व्यय भार उठाना पड़ेगा,.... कुछ तथाकथित उच्चाधिकारी और व्यापारी भी स्वार्थ वश देशद्रोह के षड़यंत्र में संलग्न पाये जायेंगे। ....अभी भारत में भ्रष्टाचार रूपी रावण, कुम्भकर्ण, तथा कंस के वंशज प्रच्छन्न रूप में मौजूद हैं उनके साथी विदेशी धनमदान्ध हिरण्याक्ष, हिरण्यकशिपु भी भारत की ओर मुँहबाये खड़े हैं—उनसे त्राणपाने के लिये राजीव को "राजीव लोचन' भगवान् राम और भक्त वत्सल भगवान नृसिंह का लोक कल्याणकारी आदर्श अपनाना होगा। २ वर्ष तक उनको ऋतम्भरा प्रज्ञासे सहस्राक्ष बनाकर सभी विभागों की कमियां सतर्कता से देखनी होंगी। ....ऋतम्भरा प्रज्ञा के अभाव में अब सभी प्रान्तों और राजधानी में अशांति का वातावरण उभर रहा है। कांग्रेस में विघटन प्रारम्भ हो गया है। सत्तारूढ़ दल के लिए यह अग्निपरीक्षा का समय है। इसमें पारस्परिक वैमनस्य, विघटन एवं पद-प्रतिष्ठा का लोभ राष्ट्र को रसातल में पहुँचा देगा, अतः स्वार्थ त्याग कर राष्ट्र रक्षार्थ एक होकर ऋतम्भरा प्रज्ञासे विचार करना परमावश्यक है।"

१३ फरवरी से १२ मई तक केन्द्र और प्रान्तीय मंत्रीमंडलों में उलटफेर होगा। १३ मई से १६ सितम्बर तक राजधानी में रुक-रुक कर राजनैतिक, सामाजिक, धार्मिक समस्याएं एवं प्रकृतिप्रकोप भयंकर गर्मी, जल-विद्युत, संकट, अग्निकांड, हत्याकांड, तुफान, यानदुर्घटना, महामारी आदि से राजधानी एवं पड़ौसी प्रान्तों के जनजीवन को यत्र-तत्र त्रस्त करेगा। दक्षिण पूर्व के कुछ प्रान्त केन्द्र के लिये भारी सिरदर्द बनेंगे। सत्तारूढ़ दल में अन्तःकलह पनपेगा। कांग्रेस मंत्रीमंडलों में भी पदप्रतिष्ठा की प्रतिस्पर्धा जोरों से चलेंगी। इससे कांग्रेस की प्रतिष्ठा उत्तरोत्तर क्षीण होती जायेंगी। धनुः के शनि के उत्तरार्ध में राष्ट्रवादी विपक्षी दल संगठित होकर लोकप्रियता प्राप्त कर सकेंगे।

## बंगाल, बिहार, असम, उड़ीसा, अरूणाचल, मेघालय, त्रिपुरा आदि —

पूर्वांचल के यह सब प्रदेश इस वर्ष शनि, हर्शल, नेपच्यून से विशेष प्रभावित रहेंगे। अतः अधिकांश फल गत वर्ष जैसा ही रहेंगा, गत वर्ष के पंचांग में पृष्ट ३२ पर लिखा था—"....प. बंगाल के मुख्यमंत्री श्री ज्योतिबसु की ग्रह स्थिति बलवान है उनकी पदप्रतिष्ठा पूर्ववत् बनी रहेगी, ... बिहार में दुर्भिक्ष का भय व्यापेगा, मुख्यमंत्री के

लिये वर्ष अहितकर है।"....१६ दिसम्बर ८७ के आगे धनुः राशि में शनि,हर्शल,नेपच्यून का योग इनप्रान्तों के लिये विशेष चिन्ता का कारण बनेगा" इत्यादि....।

अब इस नये वर्ष संवत २०४५ वि. में भी पूर्वी बंगाल के वर्तमान मुख्यमंत्री श्री ज्योतिबसु की लोकप्रियता पूर्ववत् बनी रहेगी। पर्वतीय क्षेत्र दार्जिलिंग अशान्त रहेगा,नक्सलवादी,गोरखा उग्रवादी प्रदेश की प्रगति में बाधक बनेंगे। बन्द हड़ताल,अग्निकांड एवं प्रकृतिप्रकोप से यत्रतत्र हानि पहुँचेगी। बिहार के वर्तमान मुख्यमंत्री श्री दुबे के लिये धनुः का शनि प्रदेश की पदप्रतिष्ठा के लिये अशोभनीय है। अतः उन्हें वर्षारम्भ में ही पदत्याग करना पड़े तो आश्चर्य नहीं। नया मंत्रीमंडल भी समस्याग्रस्त रहकर अपनी अवधि पूर्ण नहीं कर पायेगा। बिहार इस वर्ष राजनैतिक,सामाजिक संकट और प्रकृतिप्रकोप से पीड़ित रहेगा। इस वर्ष मध्य बिहार में नक्सलवादियों की गतिविधियाँ बढ़ेंगी। छोटा नागपुर क्षेत्र में पृथक झारखण्ड राज्य की माँग से भी शासन चिन्तित होगा। यदि समय रहते इस पृथकतावादी समस्या से न सुलझा गया तो बिहार में भी कोई दूसरा 'घीसिंग' पैदा हो जायेगा। असम,उड़ीसा,मेघालय,मणिपुर त्रिपुरा में भी मंत्रीमंडलीय गतिरोध एव प्रकृतिप्रकोप से प्रगति में बाधा पड़ेगी। अरूणाचल अक्साईचिन पर चीन की गृध दृष्टि पड़ती रहेगी। धनुः के शनि में चीन भारत के पूर्वांचलीय इस क्षेत्र के आदिवासियो में प्रच्छन्न रूप से घुसकर भारत को हानि पहुँचाने का षड्यंत्र रचेगा। भू. पू. प्रधान मंत्री स्व. श्री नेहरू के समय तक अक्साईचिन के समीप जो १४,००० वर्ग मील क्षेत्र भारत का था उसे चीन हड़पने का प्रयत्न करेगा। पूर्वांचल क्षेत्र के आदिवासी जनजातियों में विधर्मी अनार्य विदेशी पादरियों की गतिविधियां बढ़ेंगी। समुद्र तटवर्ती क्षेत्र और ब्रह्मपुत्रनद तटवर्ती जनपद बाढ़,तूफान से क्षतिग्रस्त होंगे।

## गुजरात-महाराष्ट्र-आन्ध्र-तमिलनाडू-केरल-कर्नाटक--

सन् १९६० से पहले गुजरात महाराष्ट्र का शासनतंत्र एक ही था। अब भी ग्रह स्थिति का प्रभाव दोनों पर लगभग एक सा हीं पड़ता हैं। गतवर्षों के पंचागों में दक्षिण पश्चिमी इन राज्यों के सम्बन्ध में जो भविष्यवाणियां की गई उनकी सत्यता के प्रमाण विज्ञपाठक स्वयं हैं। उक्त प्रान्त वृश्चिक धनुःराशि के प्रभाव क्षेत्र में हैं। शनि,हर्शल,नेपच्यून के कारण इस वर्ष गुजरात,महाराष्ट्र,तमिलनाडू और आन्ध्रपदेश को अनेक संकटों का सामना करना पड़ेगा। इन प्रान्तों के कुछ भाग सूखा या बाढ़ से दुर्भिक्षग्रस्त होंगे। राजनैतिक गतिरोध उभरेगा। वर्षारम्भ की प्रथम तिमाही में गुजरात महाराष्ट्र के मुख्यमंत्री अपदस्थ होंगे। इस वर्ष शनि हर्शल की युति फरवरी,जून और अक्तूबर में तीनबार हो रही हैं। आगे वि.सं. २०४५ के अन्त में ४ मार्च १९८९ को शनि नेपच्यून की युति धनुः राशि में राजनैतिक,सामाजिक,प्राकृतिक स्थिति के लिये अनिष्टप्रद है। शनि के वक्रत्वकाल और इन युतियों के आसन्न समय में मंत्रीमंडलों के सामने विषम समस्यायें उत्पन्न होंगी। गुजरात महाराष्ट्र के महानगरों में रुक-रुक कर यदाकदा साम्प्रदायिक,सामाजिक,हिंसक घटनायें होती रहेंगी। बम्बई महानगर के लिए भी यह वर्ष अनुकूल नहीं है। अप्रैल से अक्तूबर के मध्य कई बार बन्द,घेराव,हड़ताल और प्रकृतिप्रकोप,अग्निकांड,चक्रवात,समुद्रीतूफान,भूकम्प या कहीं सूखा कहीं बाढ़ महामारी से हानि होगी। महँगाई,गरीबी,बेकारी और भ्रष्टाचार एवं भाषावाद,जातिवाद की समस्यायें गम्भीर बनेंगी। आन्ध्र,तमिलनाडू,केरल,कर्नाटक में चोरी डाके,अपहरण बलात्कार की घटनाएं अधिक होंगी। दक्षिण के कई प्रान्तों में आर्थिक संकट के कारण कुछ महत्वपूर्ण योजनायें पूर्ण न हो पायेंगी। गुजरात और कच्छ की पश्चिमी सीमा पर पाकिस्तानी लुटेरे जनधन की हानि करेंगे। इस वर्ष वृषभ के गुरू में गुजरात,महाराष्ट्र कृषि क्षेत्र में उत्तरोत्तर आधुनिक पद्धति से पर्याप्त प्रगति करेगा। भूगर्भ व समुद्रतल से कुछ मूल्यवान सामग्री के स्रोत उपलब्ध होंगे। धार्मिक जागृति बढ़ेगी,तीन अनुभवी वयोवृद्ध राजनेता कालकवलित होंगे। उक्त प्रान्तों के कुछ राजनयिक शनि के वक्रत्व काल में यानदुर्घटना एवं राजनैतिक षड्यंत्र में फँसेंगे। अन्य पड़ौसी राज्यों की गतिविधि के सम्बन्ध में संक्षेप में लिखा जा चुका है। यूरोप,रूस,अमेरिका,चीन के सम्बन्ध में इस पंचाग में दिल्ली के सुप्रसिद्ध विद्वान श्री के. एन. राव और पूना के प्रसिद्ध विद्वान डा. एस.के. केलकर के लेख में विशेष विचार किया गया है, वहाँ देखें।

वर्तमान बीसवीं शती का यह अंतिम चरण ग्रह-गणनानुसार संसार के इतिहास में अभूतपूर्व भयंकर उलट-फेर कारक है। महामाया से प्रार्थना है कि वे युद्धोन्मादी राष्ट्रनायकों को सद्बुद्धि दें और विश्व को विनाश के गर्त में जाने से बचावें। भारत की तपोधन आध्यात्मिक महान् विभूतियाँ ही विश्व का कल्याण करेंगी।

"स्वस्ति प्रजाभ्यः परिपालयन्तां न्याय्येन मार्गेणमहीं महीपाः।
गो ब्राह्मणेभ्यः शुभमस्तु नित्यं, लोकास्समस्ताः सुखिनो भवन्तु।।"

मंगलाकांक्षी

श्री दत्तजयन्ती
संवत् २०४४ विक्रमी

हरदेव शर्मा त्रिवेदी
'ज्योतिष्मती निकेतन_ सोलन (हिमांचल-प्रदेश)।

---

नवभारत टाइम्स- ९-८-१९८७ रविवारीय अंक

### श्री विश्व विजय पंचांग संवत २०४४ (१९८७-८८)

सम्पादक एवं गणितकर्ता : पंडित हरदेव शर्मा त्रिवेदी, प्रकाशक : ज्योतिष्मती प्रकाशन, सहगलपुरा, मथुरा. (उ. प्र.), पृष्ठ संख्या-१७८, मूल्य-१२.५०रु.

आलोच्य पंचांग का प्रकाशन पिछले ४४ वर्षों से अविराम हो रहा है। आज यही एकमात्र पंचाग है जो कि भारत सरकार की पंचाग रिफॉर्म कमेटी, राष्ट्रीय पंचांग समिति तथा अखिल भारतीय ज्योतिष परिषद द्वारा मान्यता प्राप्त है ।

विश्वविजय पंचाग को कम्पयूटराइज्ड साइडेरियल एस्ट्रॉनॉमिकल डाटा के अनुसार बनाया गया है। इसमें सर्वसाधारण के उपयोग की सामग्री जैसे दैनिक लग्नसारणी, दैनिक ग्रहस्पष्ट, प्रसुति ज्ञान, मेलापक अवकहडाचक्र, वर्षप्रवेश सारणी, अक्षांश सारणी, साम्पातिक काल से लग्न शोधन तथा अनेकानेक उपयोगी मुहूर्त शोधन की विधियो सहित तिथि, वार योग, नक्षत्रकरण आदि का आरंभ, समापन घंटा, मिनट, सेकिण्डस मे दिया गया है।

इस पंचाग मे वार्षिक विवाह लग्न एवं अन्य शुभ कार्यों के मुहूर्त सहित मेलों के उदयास्त और नक्षत्र एवं राशि संचार का भी सूक्ष्म उल्लेख किया गया है। इसके साथ ही दैवज्ञ की दृष्टि मे संचार चक्र, संवत्सर फल, राशि फल और गण्डमूल नक्षत्रों के प्रभाव सहित वर्ष १९८७-८८ के व्यापारिक भविष्यफल तथा वायदा जिन्सों की तेजी मंदी का जहां विशद आकलन किया गया है, वहां दैनिक कार्यों के निष्पादन के मुहूर्त सहित तंत्र-मंत्र एवं सुख समृद्धि वाचक कई योगायोग सहित अनुसंधानपूर्ण सामग्री को एकत्रित किया गया है।

विद्वान ज्योतिषाचार्य ने सिर्फ निजी व्याख्यान ही इसमे उद्धृत नहीं किए है बल्कि प्रख्यात ज्योतिर्विदो, महात्माओं, अर्थशास्त्रियो और ख्यातिप्राप्त ज्योतिष पत्रकारों के लेख भी इसमे शामिल किए है ।

लेकिन खेद की बात है कि विषय क्रम के अनुसार इस पचांग के संपादन और संयोजन मे सतर्कता नही बरती गई । कुछ विशिष्ट प्रकरणो मे दिए गए संस्कृत के मूल श्लोक व्याख्या चाहते है । फिर भी इसमें जितनी सामग्री निहित है वह किसी भी अन्य पचांग मे नही है । यही कारण है कि पंचांग, पंडितो, आचार्यों से लेकर गृहिणियो, श्रद्धालुजनो और ज्योतिषियो मे समान रूप से उपयोगी है । तीज-त्यौहारों की सूचना वर्ष भर मे ग्रहण आदि का विचार भी इसमें दिया गया है । अन्य पंचागों की तुलना मे इसका मूल्य कुछ ज्यादा है परन्तु अच्छा कागज, उत्कृष्ट और त्रुटिहीन मुद्रण और हित सामग्री को देखते हुए मूल्य चुभता नही है ।

केवल आनन्द जोशी

# दैनिक स्पष्ट ग्रह

इस पंचांग में यहाँ नीचे सूर्य, चन्द, मंगल, बुध, गुरू, शुक्र विकला पर्यन्त और शनि, राहु, हर्षल तथा नेपच्यून कला पर्यन्त दिये गये हैं। ये दैनिक स्पष्ट ग्रह प्रातः स्टैण्डर्ड टाइम ५ बजकर ३० मिनट के हैं। इन स्पष्ट ग्रहों के प्रत्येक स्थान के तात्कालिक स्पष्ट ग्रह जानने की विधि यह है कि जैसे भारत में कहीं भी किसी दिन स्टैण्डर्ड टाइम दिन के २ बजकर ४५ मिनट पर किसी व्यक्ति का जन्म या प्रश्न है तो प्रातः घंटा ५ मिनट ३० से मध्यान्होत्तर घं. १४।४५ तक घं. ९।१५ हुए। यह घण्टात्मक धनचालन हुआ। इस चालन को २॥ से गुणा करने पर २ ३।७।३० घटी, पल, विपलात्मक चालन बन गया। इस चालन द्वारा दैनिक ग्रहगति को त्रैराशिक या गोमूत्रिका क्रम से गुणा करके कलादिफल को मार्गी ग्रह में जोड़ने से तथा वक्री ग्रह में घटाने से तात्कालिक स्पष्ट ग्रह होगा। राहु स्पष्ट में ६ राशि जोड़ने पर केतु स्पष्ट हो जाता है। अतएव यहाँ केतु को अलग नहीं लिखा है। इन दैनिक ग्रहों से गति जानने की विधि यह है कि जिस दिन की गति स्पष्ट करनी है, उस दिन के राश्यादि ग्रह को अगले दिन के राश्यादि स्पष्ट ग्रह में से घटा दें, जो शेष रहे, वह उस दिन की गति होगी। यह चान्द्र वर्ष १९ मार्च १९८८ से प्रारंभ होकर ६ अप्रैल १९८९ को समाप्त हो रहा है अतः यहाँ १९ मार्च ८८ से ६ अप्रैल ८९ तक के दैनिक ग्रह स्पष्ट नीचे दिये जा रहे हैं।

**मार्च सन् १९८८ ई. प्रातः स्टैण्डर्ड टाइम घं. ५ मि. ३० के दैनिक स्पष्ट ग्रह। अयनांशाः २३°।४१'।३४" मासारंभे वेंकटेश (प्लूटो) ६/१८/५० वक्री**

| ता. मार्च | सूर्य रा. अं. क. वि. | चन्द्र रा. अं. क. वि. | मंगल रा. अं. क. वि. | बुध रा. अं. क. वि. | गुरु रा. अं. क. वि. | शुक्र रा. अं. क. वि. | शनि रा. अं. क. | राहु रा. अं. क. | हर्षल रा. अं. क. | नेपच्यून रा. अं. क. | ता. मार्च |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९ | ११।०४।५४।४६ | ११।१७।३२।४६ | ८।२३।३३।४३ | १०।०९।४४।०२ | ०।०८।३१।१६ | ०।२०।०७।२६ | ८।०८।२५ | १०।२९।२१ | ८।७।१४ | ८।१६।२१ | १९ |
| २० | ११।०५।५४।२५ | ००।०२।०४।४३ | ८।२४।१४।१३ | १०।११।०६।४३ | ०।०८।४४।२८ | ०।२१।११।३७ | ८।०८।२८ | १०।२९।१८ | ८।७।१५ | ८।१६।२२ | २० |
| २१ | ११।०६।५४।०२ | ००।१६।१४।०१ | ८।२४।५४।४३ | १०।१२।३०।५५ | ०।०८।५७।४३ | ०।२२।१५।३७ | ८।०८।३० | १०।२९।१४ | ८।७।१५ | ८।१६।२२ | २१ |
| २२ | ११।०७।५३।३७ | ००।२९।५७।३८ | ८।२५।३५।१३ | १०।१३।५६।४३ | ०।०९।११।०१ | ०।२३।१९।१९ | ८।०८।३२ | १०।२९।११ | ८।७।१६ | ८।१६।२३ | २२ |
| २३ | ११।०८।५३।१० | ०१।१३।१५।०२ | ८।२६।१५।४४ | १०।१५।२४।०१ | ०।०९।२४।२३ | ०।२४।२२।४३ | ८।०८।३४ | १०।२९।०८ | ८।०७।१७ | ८।१६।२४ | २३ |
| २४ | ११।०९।५२।४० | ०१।२६।०७।४० | ८।२६।५६।१० | १०।१६।५२।४३ | ०।०९।३७।४७ | ०।२५।२५।४३ | ८।०८।३५ | १०।२९।०५ | ८।०७।१७ | ८।१६।२४ | २४ |
| २५ | ११।१०।५२।०८ | ०२।०८।३८।४२ | ८।२७।३६।३८ | १०।१८।२२।४९ | ०।०९।५१।१४ | ०।२६।२८।२५ | ८।०८।३७ | १०।२९।०२ | ८।०७।१८ | ८।१६।२५ | २५ |
| २६ | ११।११।५१।३४ | ०२।२०।५२।११ | ८।२८।१७।०६ | १०।१९।५४।२५ | ०।१०।०४।४४ | ०।२७।३०।४९ | ८।०८।३९ | १०।२८।५८ | ८।०७।१९ | ८।१६।२६ | २६ |
| २७ | ११।१२।५०।५८ | ०३।०२।५२।४१ | ८।२८।५७।३४ | १०।२१।२७।१९ | ०।१०।१८।१७ | ०।२८।३२।४९ | ८।०८।४० | १०।२८।५५ | ८।०७।१९ | ८।१६।२६ | २७ |
| २८ | ११।१३।५०।१९ | ०३।१४।४४।५२ | ८।२९।३८।०१ | १०।२३।०१।४३ | ०।१०।३१।५३ | ०।२९।३४।३१ | ८।०८।४२ | १०।२८।५२ | ८।०७।२० | ८।१६।२७ | २८ |
| २९ | ११।१४।४९।३८ | ०३।२६।३३।१३ | ९।००।१८।२८ | १०।२४।३७।२४ | ०।१०।४५।३० | १।००।३५।४८ | ८।०८।४३ | १०।२८।४९ | ८।०७।२० | ८।१६।२७ | २९ |
| ३० | ११।१५।४८।५४ | ०४।०८।२१।५० | ९।००।५८।५४ | १०।२६।१४।३५ | ०।१०।५९।१० | १।०१।३६।४२ | ८।०८।४४ | १०।२८।४६ | ८।०७।२० | ८।१६।२७ | ३० |
| ३१ | ११।१६।४८।०८ | ०४।२०।१४।२० | ९।०१।३९।२० | १०।२७।५३।०६ | ०।११।१२।५३ | १।०२।३७।१८ | ८।०८।४५ | १०।२८।४३ | ८।०७।२१ | ८।१६।२८ | ३१ |

**अप्रैल सन् १९८९ ई. प्रातः स्टैण्डर्ड टाइम घं. ५ मि. ३० के दैनिक स्पष्ट ग्रह। अयनांशा २३°।४२'।३०" मासारंभे वेंकटेश (प्लूटो) ६।२०।५८ वक्री**

| ता. अप्रैल | सूर्य रा. अं. क. वि. | चन्द्र रा. अं. क. वि. | मंगल रा. अं. क. वि. | बुध रा. अं. क. वि. | गुरु रा. अं. क. वि. | शुक्र रा. अं. क. वि. | शनि रा. अं. क. | राहु रा. अं. क. | हर्षल रा. अं. क. | नेपच्यून रा. अं. क. | ता. अप्रैल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ११।१७।३१।५४ | ०९।०६।५९।५५ | १।१८।५४।२८ | ११।१३।४९।४८ | १।०९।४५।१२ | ११।१६।३०।५२ | ८।१९।५० | १०।०९।१९ | ८।११।३६ | ८।१८।३८ | १ |
| २ | ११।१८।३१।०६ | ०९।२०।५६।१२ | १।१९।३१।१८ | ११।१५।४९।५४ | १।०९।५६।१८ | ११।१७।४५।२४ | ८।१९।५२ | १०।०९।१५ | ८।११।३६ | ८।१८।३८ | २ |
| ३ | ११।१९।३०।१६ | १०।०५।१८।०४ | १।२०।०८।१२ | ११।१७।५१।०१ | १।१०।०७।२४ | ११।१८।५९।५४ | ८।१९।५४ | १०।०९।१२ | ८।११।३७ | ८।१८।३९ | ३ |
| ४ | ११।२०।२९।२५ | १०।२०।०३।२० | १।२०।४५।०५ | ११।१९।५३।०७ | १।१०।१८।४१ | ११।२०।१४।२३ | ८।१९।५५ | १०।०९।०९ | ८।११।३७ | ८।१८।३९ | ४ |
| ५ | ११।२१।२८।३२ | ११।०५।०६।५५ | १।२१।२६।५९ | ११।२१।५७।१४ | १।१०।३०।०५ | ११।२१।२८।४७ | ८।१९।५७ | १०।०९।०६ | ८।११।३७ | ८।१८।३९ | ५ |
| ६ | ११।२२।२७।३७ | ११।२०।२०।३३ | १।२१।५८।५३ | ११।२४।००।११ | १।१०।४१।२९ | ११।२२।४३।१७ | ८।१९।५९ | १०।०९।०३ | ८।११।३७ | ८।१८।४० | ६ |

## हर्शल का संक्षिप्त फल—विचार

सूर्य की एक प्रदक्षिण करने में इस ग्रह को लगभग ८४ वर्ष लगते है, अर्थात् यह एक राशि में लगभग ७ वर्ष तक रहता है। यह ग्रह शनि से अत्यन्त खल बलिष्ठ तमोगुणी अशुभ ग्रह है। आकस्मिक घटना तथा रोगोत्पादक विलक्षण प्रकृति का वियोग और स्थान त्याग प्रिय है। वर्तमान समय इस जगत् में मोटर, रेलवे, तार, बिजली, टेलीफोन आदि यन्त्रों का शोध तथा नित्य प्रयोग में और वायुप्रकोप सम्बन्धी इन्फ्लूएंजा आदि रोगों से तथा सुधारप्रिय देशों में स्त्री, पति, माता, पिता, बन्धु आदि के त्याग से सिद्ध होता है कि इस ग्रह का प्रभाव जगत् के मनुष्य प्राणी पर पड़ने लगा है। इस ग्रह की कुम्भ राशि है। इसका आशय यह नहीं है कि शनि कुम्भ का स्वामी नहीं, प्रत्युत जैसे वृषभ और तुला का स्वामी शुक्र होता है, फिर भी वृषभ राशि का राहु स्वगृही माना जाता है, इसी प्रकार कुम्भ में हर्शल हो तो स्वगृही माना जाता है। यह वायुवेग- प्रिय ग्रह है। जिस पुरुष की कुण्डली में चन्द्र हर्शल से युक्त और स्त्री की कुण्डली में रवि हर्शल से युक्त हो अथवा केन्द्र तथा प्रतियोग करता हो तो ऐसे पुरुष या स्त्री को पूर्ण दाम्पत्य सुख नहीं होता। एवम् पाँचवें सातवें स्थान में हर्शल हो तो उस पुरुष और स्त्री की चित्तवृत्ति को चंचल करता है।

**राशि विचार**—हर्शल मिथुन, तुला और कुम्भ राशि में अत्यन्त बलवान् समझा जाता है। मेष और वृश्चिक राशि में अत्यन्त घातक फल देता है।

**भाव विचार**—यह ग्रह ५- ९- १०- ११वें स्थान में शुभ और अन्य स्थानों में अशुभ माना गया है। लग्न में हर्शल हो तो मनुष्य विलक्षण स्वभाव का होगा। किन्तु मिथुन, तुला, कुम्भ राशि का हो तो तीव्र बुद्धि और शोधक होगा। द्वितीय भाव में हो तो कौटुम्बिक सुख के लिए प्रतिकूल और अशुभ राशि का हो तो द्रव्य- हानि। तृतीय भाव में भ्रातृ सुख विघातक, सदा स्थानान्तर, यान्त्रिक वाहन से प्रवास योग। चतुर्थ भाव में आप्तवर्गों से शत्रुत्व, आयुष्य के अन्त समय में द्रव्य- हानि, भूमि- सम्बन्धी कलह। पंचम भाव में सन्तति- प्रतिबन्ध अथवा नाश, सन्तति सुख का अभाव। षष्ठ भाव में मातुलसुख का अभाव, रोग वृद्धि। सप्तम भाव में वैवाहिक जीवन दाम्पत्य सुख का नाश, परराष्ट्र सम्बन्ध। अष्टम भाव में आकस्मिक मृत्यु। नवम भाव में धार्मिक संस्था से सम्बन्ध, शास्त्रीय शोध में रुचि। दशम भाव में अधिकारी वर्ग से सम्बन्ध। ग्यारहवें भाव में कायदे कौंसिल देशी संस्था आदि से सम्बन्ध। बारहवें भाव में द्रव्य हानि, ऋण- योग, शत्रु के कारण कष्ट।

## नेपच्यून का संक्षिप्त फल—विचार

सूर्य की प्रदक्षिणा करने में इस ग्रह को लगभग १६५ वर्ष का समय लगता है, अर्थात् एक राशि में लगभग १३,३/४ वर्ष तक रहता है। यह [illegible] है। [illegible] इसकी राशि है। इसका आशय यह नहीं है कि मीन राशि का स्वामी बृहस्पति नहीं है, प्रत्युत मेष और वृश्चिक का स्वामी मंगल होते हुए भी जैसे वृश्चिक का केतु स्वराशि का समझा जाता है वैसे ही मीन का नेपच्यून स्वगृही माना जाता है। इसका अर्थ, धर्म गुरु चन्द्रमा के समान शुभ है। जल में रंग मिलने से जिस प्रकार जल का रंग बदल जाता है—उसी प्रकार नेपच्यून से जो ग्रह युक्त होगा, वैसे ही वह फल देता है। इसका प्रभाव रुधिराभिसरण में अधिक होता है। यह ग्रह १- ५- ९वें स्थान में सत्वप्रधान, २- ४- ६- ८- १२वें तम प्रधान, ३- ७- १०- ११वें स्थान में रज प्रधान समझा जाता है। किन्तु यदि अशुभ स्थान और राशि में हो तो मनुष्य का स्वभाव पापवृत्ति की ओर होता है। इस ग्रह को ११- ७- ३- ४- १२ इस क्रम से राशि प्रियतर हैं। शेष राशियाँ अप्रिय हैं। यह ग्रह १- ३- ५- ९- ११वें स्थान में कर्क, वृश्चिक, मीन, मिथुन, तुला राशि में स्थित हो तो ऊँचा फल मिलना निश्चित है।

**भावफल**—लग्न में नेपच्यून हो तो जल प्रवासी, गौरवपूर्ण, निद्रारोगी। दूसरे भाव में हो तो साम्पत्तिक- हानि, कुटुम्ब- हानि। तीसरे भाव में १- ३- ५- ९- ११वें स्थान के स्वामी शुभ योग करता हो तो प्रवास से लाभ, मानसिक उत्कर्ष। चतुर्थ भाव में माता को कष्ट, सापत्न मातृ योग, पापग्रह से युक्त हो तो कारावास, कृषि में हानि। पंचम भाव में पंचमेश और गुरु से युक्त हो तो पुत्र सन्तति, पंचमेश और शुक्र से युक्त हो तो कन्या सन्तति, शुक्र से अशुभ योग करता हो तो व्यभिचार वृत्ति। छठे भाव में र. चं. से युक्त या दृष्ट हो तो मूत्राशय रोग, अतिसार, संग्रहणी, विश्वासघात। ७वें भाव में सुन्दर रूप और स्वभाव की स्त्री का लाभ, स्त्री राशि या स्त्री ग्रह से युक्त हो तो स्त्री से लाभ, पापग्रह से पीड़ित हो तो स्त्री कष्ट, श. मं. रा. से युक्त और दृष्ट हो तो अत्यन्त अशुभ। अष्टम भाव में शुभ ग्रह से युक्त हो तो आकस्मिक लाभ पाप ग्रह से युक्त और दृष्ट हो तो गुह्य भाग में विकार, राजदरबार में हानि। नवम् भाव में चर राशि का हो तो प्रवासी। दशम भाव में हो तो पिता को कष्ट व्यापार में हानि। ग्यारहवें भाव में हो तो मित्र, जामाता, बन्धु लाभ, आदि विचार करे। बारहवें भाव में चन्द्र से युक्त हो तो जहाज में नौकरी का योग, मंगल से युक्त हो तो अस्पताल सम्बन्धी नौकरी, शनि से युक्त हो तो गुप्त विभाग की नौकरी। यह ग्रह हर्शल से अधिक सामर्थ्यवान् है। संक्षिप्त परिचय यहाँ दिया गया है। इसभाव की राशि, स्वामी, ग्रह- दृष्टि ग्रहपूर्ति आदि का शुभाशुभ विचार कर फलादेश कहना चाहिए।

**मंगली योग परिहार**—यदि कन्या की जन्मकुण्डली में १- ४- ७- १२वें घर में मंगल हो और केन्द्र त्रिकोण (१- ४- ५- ७- ९- १०) में बृहस्पति हो तो मंगलीदोष न होकर वह कन्या सुख सौभाग्य सम्पन्न रहती है। यथा—

"वाचस्पतौ नवमपंचमकेन्द्र- संस्थे, जाताऽङ्गना भवति पूर्ण- विभूतियुक्ता।
साध्वी सुपुत्रजननी सुखिनी गुणाढ्या, सप्ताष्टके यदि भवेदशुभग्रहोऽपि ॥"

## विदेश और द्वीपान्तरों के अक्षांशादि

| नगर देश नाम | अक्षांश अं. क. | ग्रीनिच से रेखांश अं. क. | दिल्ली से देशान्तर घं. मि. |
|---|---|---|---|
| अदन (एडन अरब) | उ. १३।२५ | पू. ४५।० | —२।९ |
| अर्जेण्टाइना (द. अमे.) | द. २६।१२ | प. ६४।४५ | —९।२८ |
| आस्ट्रेलिया दक्षि० | द. ३२।० | पू. १४६।१७ | +४।३६ |
| काबुल (अफगानिस्तान) | उ. ३४।३० | पू. ६९।१७ | —०।३२ |
| कांडी (सीलोन लंका) | उ. ७।११ | पू. ८०।३२ | +०।१३ |
| कांगो (प. अफ्रीका) | द. ६।० | पू. १५।५० | —४।१६ |
| काहिरा (मिस्र) | उ. ३०।२ | पू. ३१।१५ | —३।१४ |
| क्वेटा (बिलोचिस्तान) | उ. ३०।१३ | पू. ६७।१ | —०।४१ |
| ग्रीनिच (यूरोप) | उ. ५१।२० | ०।० | —५।१९ |
| जेनेवा (स्विट्जर. यू०) | उ. ४६।१३ | पू. ६।७ | —४।४५ |
| जेरुसलम (इजरा०) | उ. ३१।४६ | पू. ३५।१४ | —२।४८ |
| ट्रांसवाल (द. अफ्रीका) | द. २५।० | पू. २९।० | —३।१३ |
| ट्रिपोली (उ. अफ्रीका) | उ. ३२।४५ | पू. १३।१५ | —४।१६ |
| टाकियो (जापान) | उ. ३५।४२ | पू. १३९।४५ | +४।१० |
| तेहरान (ईरान) | उ. ३५।४१ | पू. ५१।२५ | —१।४३ |
| न्यूयार्क (अमेरिका) | उ. ४०।४३ | प. ७४।० | —१०।५ |
| नाईरोबी (पू० अफ्रीका) | द. १।२० | पू. ३६।४९ | —२।४२ |
| पेरिस (फ्रांस) | उ. ४८।५० | पू. २।२० | —५।० |
| पेकिंग (चीन) | उ. ३९।५५ | पू. ११६।२४ | +२।३७ |
| बर्लिन (जर्मनी) | उ. ५२।३२ | पू. १३।२५ | —४।१५ |
| बल्गारिया (यूरोप) | उ. ४३।१८ | पू. २६।१७ | —३।२४ |
| बगदाद (ईराक) | उ. ३३।१८ | पू. ४४।२७ | २।११ |
| मक्का (अरब) | उ. २१।२५ | पू. ४०।१२ | —३।२८ |
| मास्को (रूस) | उ. ५५।४५ | पू. ३७।३७ | —२।३९ |
| माण्डले (ब्रह्मा) | उ. २२।० | पू. ९६।८ | +१।१६ |
| रोम (इटली) | उ. ४१।५५ | पू. १२।२८ | —४।१९ |
| लंदन (इंगलैंड) | उ. ५१।३० | प. ०।५ | —५।१९ |
| ल्हासा (तिब्बत) | उ. २९।४० | पू. ९१।५ | +०।५५ |
| वाशिंगटन (अमेरिका) | उ. ३८।५५ | प. ७७।४ | —१०।१९ |
| सिंगापुर (मलाया) | उ. १।१९ | पू. १०३।४५ | +१।४९ |
| हांगकांग (चीन) | उ. २२।० | पू. ११४।११ | +२।२७ |

## रवि क्रांति

| तारीख | जन० द० | | फरव० द० | | मार्च द० | | अप्रेल उ० | | मई उ० | | जून उ० | | जुलाई उ० | | अगस्त उ० | | सित० उ० | | अक्टु० द० | | नवम्बर द० | | दिस० द० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अं. | क | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. | अं. | क. |
| १ | २३ | ४ | १७ | १० | ७ | ५२ | ४ | २१ | १४ | ५६ | २१ | ५९ | २३ | ९ | १८ | ९ | ८ | २८ | २ | ५९ | १४ | १६ | २१ | ४३ |
| २ | २२ | ५९ | १७ | १ | ७ | २९ | ४ | ४४ | १५ | १४ | २२ | ७ | २३ | ५ | १७ | ५४ | ८ | ७ | ३ | २२ | १४ | ३६ | २१ | ५३ |
| ३ | २२ | ५४ | १६ | ४४ | ७ | ६ | ५ | ७ | १५ | ३२ | २२ | १५ | २३ | १ | १७ | ३९ | ७ | ४५ | ३ | ४६ | १४ | ५५ | २२ | १ |
| ४ | २२ | ४८ | १६ | २६ | ६ | ४३ | ५ | ३० | १५ | ४९ | २२ | २२ | २२ | ५६ | १७ | २३ | ७ | २३ | ४ | ९ | १५ | १३ | २२ | १० |
| ५ | २२ | ४२ | १६ | ९ | ६ | २० | ५ | ५३ | १६ | ७ | २२ | २९ | २२ | ५१ | १७ | ७ | ७ | १ | ४ | ३२ | १५ | ३२ | २२ | १८ |
| ६ | २२ | ३२ | १५ | ५० | ५ | ५७ | ६ | १६ | १६ | २४ | २२ | ३६ | २२ | ४५ | १६ | ५१ | ६ | ३८ | ४ | ५५ | १५ | ५० | २२ | २६ |
| ७ | २२ | २८ | १५ | ३२ | ५ | ३४ | ६ | ३८ | १६ | ४१ | २२ | ४२ | २२ | ३९ | १६ | ३४ | ६ | १६ | ५ | १८ | १६ | ८ | २२ | ३३ |
| ८ | २२ | २१ | १५ | १३ | ५ | ११ | ७ | १ | १६ | ५७ | २२ | ४७ | २२ | ३३ | १६ | १८ | ५ | ५४ | ५ | ४१ | १६ | २६ | २२ | ४० |
| ९ | २२ | १३ | १४ | ५४ | ४ | ४७ | ७ | २३ | १७ | १३ | २२ | ५३ | २२ | २६ | १६ | १ | ५ | ३१ | ६ | ४ | १६ | ४३ | २२ | ४६ |
| १० | २२ | ५ | १४ | ३५ | ४ | २४ | ७ | ४६ | १७ | ३० | २२ | ५७ | २२ | १९ | १५ | ४३ | ५ | ८ | ६ | २७ | १७ | १ | २२ | ५२ |
| ११ | २१ | ५६ | १४ | १६ | ४ | ० | ८ | ८ | १७ | ४५ | २३ | ३ | २२ | ११ | १५ | २६ | ४ | ४७ | ६ | ५० | १७ | १७ | २२ | ५८ |
| १२ | २१ | ४६ | १३ | ५६ | ३ | ३७ | ८ | ३० | १८ | १ | २३ | ७ | २२ | ३ | १५ | ९ | ४ | २४ | ७ | १२ | १७ | ३४ | २३ | ३ |
| १३ | २१ | ३७ | १३ | ३६ | ३ | १३ | ८ | ५२ | १८ | १६ | २३ | ११ | २१ | ५५ | १४ | ५० | ४ | १ | ७ | ३५ | १७ | ५० | २३ | ७ |
| १४ | २१ | ३७ | १३ | १६ | २ | ५० | ९ | १४ | १८ | ३० | २३ | १४ | २१ | ४६ | १४ | ३२ | ३ | ३८ | ७ | ५७ | १८ | ५ | २३ | ११ |
| १५ | २१ | १६ | १२ | ५६ | २ | २६ | ९ | ३५ | १८ | ४४ | २३ | १७ | २१ | ३७ | १४ | १३ | ३ | १५ | ८ | २० | १८ | २२ | २३ | १५ |
| १६ | २१ | ५ | १२ | ३५ | २ | २ | ९ | ५७ | १८ | ५८ | २३ | २० | २१ | २७ | १३ | ५५ | २ | ५२ | ८ | ४२ | १८ | ३७ | २३ | १८ |
| १७ | २० | ५४ | १२ | १४ | १ | ३८ | १० | १८ | १९ | १२ | २३ | २२ | २१ | १७ | १३ | ३६ | २ | २८ | ९ | ४ | १८ | ५२ | २३ | २० |
| १८ | २० | ४२ | ११ | ५३ | १ | ५ | १० | ३९ | १९ | २६ | २३ | २४ | २१ | ७ | १३ | १६ | २ | ४ | ९ | २५ | १९ | ७ | २३ | २३ |
| १९ | २० | ३० | ११ | ३२ | ० | ५८ | ११ | ० | १९ | ३९ | २३ | २५ | २० | ५८ | १२ | ५७ | १ | ४ | ९ | ४७ | १९ | २० | २३ | २४ |
| २० | २० | १७ | ११ | ११ | ० | ३४ | ११ | २१ | १९ | ५२ | २३ | २६ | २० | ४७ | १२ | ३६ | १ | १८ | १० | ९ | १९ | ३४ | २३ | २५ |
| २१ | २० | ५ | १० | ४९ | ० | १० | ११ | ४१ | २० | ४ | २३ | २७ | २० | ३५ | १२ | १८ | ० | ५६ | १० | ३० | १९ | ४८ | २३ | २६ |
| २२ | १९ | ५१ | १० | २८ | उ | १४ | १२ | २ | २० | १७ | २३ | २७ | २० | २४ | ११ | ५८ | ० | ३२ | १० | ४१ | २० | ४ | २३ | २७ |
| २३ | १९ | ३८ | १० | ६ | ० | ३७ | १२ | २२ | २० | २७ | २३ | २७ | २० | १२ | ११ | ३८ | ० | ९ | ११ | १३ | २० | १४ | २३ | २७ |
| २४ | १९ | २४ | ९ | ४४ | १ | , १ | १२ | ४१ | २० | ४० | २३ | २६ | २० | ० | ११ | १७ | ० | १५ | ११ | ३४ | २० | २७ | २३ | २६ |
| २५ | १९ | ८ | ९ | २२ | १ | २५ | १३ | २ | २० | ५१ | २३ | २५ | १९ | ४७ | १० | ५७ | ० | ३९ | ११ | ५६ | २० | ३९ | २३ | २५ |
| २६ | १८ | ५४ | ९ | ० | १ | ४८ | १३ | २१ | २१ | २ | २३ | २३ | १९ | ३४ | १० | ३६ | १ | २ | १२ | १६ | २० | ५१ | २३ | २३ |
| २७ | १८ | ३९ | ८ | ३८ | २ | १२ | १३ | ४१ | २१ | १२ | २३ | २१ | १९ | २० | १० | १५ | १ | २६ | १२ | ३७ | २१ | २ | २३ | २१ |
| २८ | १८ | २३ | ८ | १५ | २ | ४५ | १४ | ३ | २१ | २२ | २३ | १९ | १९ | ६ | ९ | ५४ | १ | ४९ | १२ | ५७ | २१ | १३ | २३ | १९ |
| २९ | १८ | ७ | ८ | ४ | ३ | १५ | १४ | १९ | २१ | ३२ | २३ | १६ | १८ | ५३ | ९ | ३३ | २ | १२ | १३ | १७ | २१ | २४ | २३ | १६ |
| ३० | १७ | ५१ | ० | ० | ३ | ४२ | १४ | ३७ | २१ | ४१ | २३ | १३ | १८ | ३८ | ९ | १२ | २ | ३६ | १३ | ३७ | २१ | ३४ | २३ | १२ |
| ३१ | १७ | ३५ | ० | ० | ३ | ५६ | ० | ० | २१ | ५० | ० | ० | १८ | २४ | ८ | ५० | ० | ० | १३ | ५७ | ० | ० | २३ | ९ |

# "अनुभव सिद्ध अमोघ मारुति महामन्त्र"

वार्ता पुरानी है। लगभग ६२ वर्ष पहले की जब मैं बनारस में विद्याध्ययन हेतु निवास कर रहा था। ललिता घाट पर एक षड्दर्शन के आचार्य एवं पुराण साहित्यादि के तत्ववेत्ता, श्रीमद्भागवत के महोपाध्याय निवास करते थे। उनके यहाँ केवल श्रीमद्भागवत का रहस्य पूर्ण मार्मिक अध्यापन होता था। वयस्क अवस्था के ४०-५० विद्यार्थी पठनार्थ जाया करते थे। पंडितराज प्रत्येक श्लोक की व्याकरणी व्याख्या, कथा प्रसंग के माध्यम से रहस्यों का उद्घाटन भक्ति- ज्ञान और वेदांत आदि के विशद् प्रवचन साथ में स्वयं किया करते थे

उनके यहाँ यह नियम था कि उस बड़े होल में सभी खूंटियों पर तुलसी की मालायें ढेरों सी लगी रहती थी। जो भी कोई विद्यार्थी वहाँ जाते थे उनसे वे १०८ निम्न मन्त्र का जाप कराते थे। उसके बाद ही भागवत- पाठ आरम्भ करते थे।

आचार्य वर बड़े तेजस्वी, मनस्वी और मध्यकाय गौरवर्ण के थे। उनकी वाणी में वैदुष्य के साथ- साथ माधुर्य और ओज भी प्रचुर मात्रा में भरा हुआ था। वे अञ्जनानन्दन के परम भक्त थे।

उनका अभीष्ट जाप मन्त्र यह था:-
"ॐ मर्कटेश महोत्साह सर्वव्याधिविनाशनः"
शत्रून्संहर मांरक्ष श्रियं दापय देहि मे। ॐ ॥"

अर्थ (शब्दार्थ) ऐतिहासिक संकेत पूर्ण रहस्यार्थ से, यदि इसकी सप्रमाण व्याख्या की जाये तो लेख का कलेवर बहुत बड़ा हो जायेगा। मैं विश्वास करता हूँ कि मारुति के विषय में अभिज्ञ विद्वान् इस सांकेतिक अर्थ से भी गम्भीरता को समझ लेगें।

हे मर्कटेश! कपीश्वर समुद्रोलंघन, अशोक वन विध्वंशन, लंका दहन, आदि आदि अपरिमेय शक्तिशाली महान् कार्यों में अदम्य उत्साहों से सम्पन्न हे महोत्साह! लंका समर में मृतप्राय सुमित्रानन्दन के जब प्राणान्त का समय संनिकट था तब द्रोणागिरी पर्वत सहित संजीवनी औषधी लाकर लक्ष्मण जी के प्राण बचाये। तथा उपासकों की मानसिक व शारीरिक सभी प्रकार की व्याधियों का नाश करने वाले आप "सर्वव्याधि विनाशक" हैं। हे शरणागत वत्सल! शत्रु रूप राक्षसों का संहार करने वाले मेरे शत्रुओं का संहार भी कीजिये। मेरी रक्षा कीजिये। आपने लक्ष्मी रूप सीता को भगवान् रामचन्द्र जी से मिलाया है। मुझे भी धन रूप लक्ष्मी प्रदान कीजिये, दिलाइये इत्यादि।

यह महामंत्र मेरा और मेरे मिलने वाले सहयोगियों का अनुभव सिद्ध है। इस मन्त्र के जाप से सब रोगों की निवृत्ति, शत्रुओं का विनाश, इच्छित लक्ष्मी की प्राप्ति अवश्य होती है। श्री हनुमान जी के आगे बैठ कर उनकी विधिवत् पूजा करके इस मन्त्र का १०८ जाप करें।

यदि शत्रु संहार करने की भावना (इच्छा) है तो मन्त्र के आगे ॐ ह्रीं और अन्त में ह्रीं ॐ लगावें।

यदि विद्या प्राप्ति, परीक्षा में सफलता की इच्छा है तो ॐ ऐं लगाकर मन्त्र बोले। ऐसे ही अन्त में भी ऐं ॐ लगावें।

यही लक्ष्मी प्राप्ति के लिए ॐ क्लीं लगा कर मन्त्र का उच्चारण करें। और क्लीं ॐ लगाकर मन्त्र समाप्त करें।

श्रद्धा, निष्ठा, दृढ़ता और भक्ति के साथ की हुई यह मर्कटेश मंत्र की साधना सर्वथा सफल एवं अमोघ है। मुझे स्वयं का अनुभव है जो लगभग ६० वर्ष का है। मैं अब अति बृद्ध हो चुका हूँ। अतः सर्व लोकोपकारार्थ प्रकाशित करा रहा हूँ।

इस मंत्र का सृजन अनेक हनुमत्त उपासना ग्रन्थों से उद्धृत करके किया गया प्रतीत होता है। कुछ भी हो मंत्र महामन्त्र है। यह प्रार्थना परक होने से इसमें किसी प्रकार का खतरा और भय भी नहीं है। इसमें पूजा विधान के सिवाय और कोई न्यासादि विधि भी नहीं है। नित्य करते रहने से मन्त्रोक्त लाभ सतत् होते रहते है। दशांश हवन तर्पण आदि का भी विधान नही है।

# "आशुधनप्रद सिद्ध सावर महालक्ष्मी मंत्र"

यद्यपि यह मंत्र पहले पंचांग में प्रकाशित हो चुका है और अनेक साधक इसको बहुत प्रान्तों में करते हुए लाभान्वित हो रहे हैं। बहुतो की माँग है कि इसी मंत्र को पुनः पंचांग में और पत्रिका में प्रकाशित कराया जाय। मेरे पास भी इसकी माँगें आरही हैं और आपके पास भी पहुँच रही हैं, ऐसा उन्हीं के पत्रों से विदित हुआ। मेरा साग्रह अनुरोध है कि इस वर्ष पुनः पंचांग में भी प्रकाशित कराया जाय। मंत्र यह है—

"ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं त्रिभुवन पालिन्यै महालक्ष्मै अस्माकं दारिद्रयं नाशय प्रचुरं धनं देहि, देहि क्लीं ह्रीं श्रीं ॐ"

इस मंत्र के १०८ जप कम से कम नित्य करें। किसी भी समय कोई भी शुद्ध होकर एकासन पर बैठ कर दिन या रात्रि में कर सकते हैं।

स्त्री- पुरुष सब कर सकते हैं। स्वयं करने में न्यास ध्यान आदि की आवश्यकता नहीं है। मंत्र अमोघ और शतशः अनुभूत सिद्ध है और हो रहा है। साधक जप करके लाभ उठावें व इसका चमत्कार देखें। जहाँ शंका हो पोस्टेज भेजकर मुझे पूछ लेवें।

गायत्री मन्त्र की तरह नित्य जप करना चाहिये। कहीं शंका हो तो पोस्टेज भेजकर पत्र द्वारा पूछ लेवें। उसकी कोई फीस नहीं होगी। पता यह है:--

पता:—
स्व० श्री पं० चन्द्रभूषण शास्त्री
काव्यतीर्थ
चित्तौड़गढ़ (राजस्थान)

"ओ३म्"

## तान्त्रिक शोध के सन्दर्भ में:–

# "महाविद्या श्रीबगलामुखी के मन्त्रादि सम्बन्धित गुरुगम्य ज्ञान का अनुसन्धानात्मक विवेचन"

ले. "कापालिक"

महाविद्या भगवती श्री बगलामुखी से सम्बन्धित प्रस्तुत शोध पत्र का प्रकाशन विगत चार वर्षों से इस सुप्रसिद्ध श्री विश्वविजय पंचांग में धारावाहिक क्रम से होता आ रहा है। विक्रम सम्वत् २०४१ से २०४४ तक के चारों पंचांगों में दश विभागों वाले इस लेख के क्रमशः आठ भागों का प्रकाशन हो चुका है। गत सम्वत् २०४४ के इस पंचांग की पृष्ठ सख्या १२९ से १३४ तक पर लेख के आठवें विभाग (८) मन्त्रराज के शुद्ध रूप का निर्णय के अन्तर्गत इस भाग के पूर्वार्ध का विवेचन किया गया है। जिसमें विभिन्न सुप्रसिद्ध तन्त्रग्रन्थों में माता-पीता के मूलमन्त्र से सम्बन्धित जिन अशुद्ध रूपों का जिस प्रकार से निरुपण किया है, उसका प्रमाणों सहित विस्तार पूर्वक वर्णन किया गया है। आइए !सम्वत् २०४५ के इस पंचांग में शोधपत्र के आठवें विभाग के उत्तरार्द्ध भाग, मंत्र के "शुद्ध रूप" का विचार-विमर्श पूर्वक निर्णय करें।

पिछले वर्ष मूलमन्त्र की अशुद्धता को लेकर जिन प्रामाणिक तन्त्र ग्रन्थों के नामो का उल्लेख किया गया है उनके विषय में आप जिज्ञासा कर सकते है कि उन सभी प्रसिद्ध ग्रन्थों में महाविद्या श्री बगलामुखी के मूलमन्त्र से सम्बन्धित अशुद्ध रूपवाले मन्त्रोद्धार का ही संग्रह कैसे किया गया? एक भी संग्रह कर्ता ग्रन्थकार उसके सही और शुद्ध रूप का प्रकाशन (संग्रह) करने में समर्थ या सफल क्यों नहीं हुआ? आपकी जिज्ञासा स्वाभाविक होगी। उत्तर में निवेदन है कि – गतवर्ष लेख के अन्तिम अंश में आपने प्रमाणों सहित यह प्रत्यक्ष रूप से पढ़ ही लिया है कि आर्य सभ्यता और संस्कृति के ईश्वरीय ज्ञान से सम्बन्धित विश्वमानव समाज के सर्वमान्य आदि ग्रन्थ "वेदों" का आर्येतर लोगों ने कितना कुत्सित, अश्लील,अनर्गल, अप्रामाणिक, अप्राकृतिक, अनुचित एवं घृणित अनर्थ करके उसे सर्वसाधारण में प्रचुरता से प्रचारित और प्रसारित किया। हमारा उद्देश्य उन्होंने ऐसा क्यों किया ? इस बात पर विचार करने का यहां नहीं है। किसी भी कारण विशेष या कारणों को लेकर उन्हों ने ऐसा अशास्त्रीय अनर्थ किया होगा। परन्तु किया, यह प्रमाण सहित आज हमारे सामने है। उन्होंने यह मनगढन्त कुत्सित कुकार्य किया। इसके नैपथ्य ( Back ground)में मुख्य कारण यही समझ में आता है कि उनके पास गुरु परम्परा से प्राप्त प्रामाणिक "गुरु गम्य ज्ञान" नहीं था। अन्यथा वे ऐसा निन्दित कार्य नहीं करते।

आज के बहुत से सनातन धर्मावलम्बी आचार्यादि आधुनिक आर्यसमाज के प्रवर्त्तक एवं संस्थापक स्वामी श्री दयानन्द जी सरस्वती पर यह आरोप लगाते नजर आते है कि – "दयानन्द सरस्वती ने अपने भाष्य में वेदों के अर्थ का अनर्थ प्रतिपादित किया है" और वे (सनातन धर्माचार्यादि) सायण, उव्वट, महिधर रावणादि दक्षिणायतों के वेद भाष्यों को ही प्रमाणिक मानते है। आर्यसमाज दयानन्दजी सरस्वती के द्वारा किए गए वेद-भाष्य कोनहीं। यह उनकी पूर्वाग्रहग्रसित बुद्धि का ही दोष है। मन्द बात तो यह कि श्रीगणेश में तो कट्टर सनातन धर्मी परिवार वाले दयानन्द जी ने भी अपनी ज्ञान-पिपासा की शान्ति के लिए दक्षिणायती आर्येत्तर समाजवाले विद्वानों के ही उन प्रचलित और सहज सुलभ वेद-भाष्यों को पढा था। परन्तु ईश्वरीय कृपा से उनकी नीर-क्षीर न्याय के सिद्धान्तवाली प्रतिभा सम्पन्न विवेक बुद्धि ने उन भाष्यों को हृदय से स्वीकार नहीं किया। दयानन्दजी वेदों के ईश्वर-परक यथार्थ ज्ञान की खोज यात्रा में विचरते हुए सौभाग्य वश अपनी मधुकरी ज्ञान वृत्ति के कारण अन्तर्मुनि दण्डी स्वामी श्री विरजानन्द जी सरस्वती के पास जा पहुंचे जो किसी योग्य शिष्य के आने की प्रतीक्षा में [illegible] गुरु परम्परा से प्राप्त वेदों के ईश्वरीय ज्ञान की ज्योति जगाए बैठे थे। दोनों में परस्पर हुए वार्त्तालाप के दौरान परमपूज्यपाद तपस्वी श्री विरजानन्द जी ने नवागन्तुक दयानन्द जी की पूर्वपठित सब ग्रन्थों को आश्रम के पीछवाड़े बहन वाली पवित्र नदी यमुनाजी में बहाकर आने की सलाह दी सत्य-ज्ञान-पिपासु दयानन्दजी ने उन के उस परामर्श (आदेश) को शिरोधार्य किया एव अपने पूर्व पठित सभी ग्रन्थ यमुना जी में बहाकर आगए। भावार्थ यह है कि उन्होंने जो कुछ भी पहले पढा था, उसे सत्य ज्ञान पाने की अभिलाषा के कारण त्याग दिया। भुलादिया और फिर नए सिरे से दण्डी स्वामी महात्मा विरजानन्द जी सरस्वती महाराज से वह गुरु गम्य ज्ञान प्राप्त किया जो ऊपर लिखे अनुसार परम पूजनीय स्वामी जी परम्परागत रूप से गुरु-शिष्य परम्परा से प्रचलित अपने गुरु महाराज से प्राप्त कर अपने मेंउस दिव्य ईश्वरीय ज्ञान की ज्योति को जागृत किए हुए किसी सुयोग्य पात्र (शिष्य) को देने के लिए ही अपनी योग शक्ति से प्रतीक्षा रत थे।

जो लोग यह बात सोचते है या कहते है कि दयानन्द सरस्वती ने वेदों का भाष्य अपनी बुद्धि से किया, वे गलत है। उनकी यह धारणा गलत है। उनका यह सोचना और कहना भी गलत है। वास्तविक सत्य तो यह है कि आर्य जाति के धार्मिक ग्रन्थ "वेदों" का ईश्वरीय ज्ञान तो उन्हें प्रचलित गुरु परम्परा से भाष्य-स्वरूप अपने गुरुपाद श्री विरजानन्द जी सरस्वती से आशीर्वाद स्वरूप मिला था। अन्यमुनि योगीराज स्वामी श्री विरजानन्दजी दूरदर्शी थे। इसीलिए उन्होंने गुरु दक्षिणा में दयानन्दजी से यही मांगा कि – "तुम इस दिव्य ईश्वरीय ज्ञान को गुप्त मत रखना। इसे सर्वसाधारण में प्रचुरता से प्रचारित और प्रसारित करना। इस अमृत से सर्वसाधारण की ज्ञानपिपासा शान्त होगी, अन्यथा, सुयोग्य शिष्य की प्रतीक्षा-प्रतीक्षा में कभी यह दिव्यज्ञान लुप्त हो जायेगा।" अतः इससे यह सिद्ध होता है कि विद्यार्थी से सरस्वती बने स्वामी श्री दयानन्दजी ने तो अपने गुरु महाराज की आज्ञा को शिरोधार्य करके गुरु परम्परा से प्राप्त उस दिव्य गुरुगम्य ज्ञान को खुले दिल से संसार के मानवमात्र का पथ-प्रदर्शन करने के लिए एवं प्राणीमात्र के कल्याणार्थ इसका प्रचुर प्रचार एवं प्रसार किया है। जिसे उस समय भी परम्परागत रूढीवादी प्रथा के अनुसार कोई भी व्यक्ति "न दास्यंदुरात्मने"–"पिता पुत्र न दीयते" वाली कहावतों को चरितार्थ करते हुए प्रकट तक नहीं करता था। यानि कि पिता अपने पुत्र को भी गुरु परम्परा से प्राप्त ज्ञान नहीं देता था। इसी सकीर्ण वृत्ति एवं रूढीवादी मनोभावना के कारण हमारा विपुल ज्ञान साहित्य आज लुप्त प्राय हो गया है। परन्तु महात्मा विरजानन्दजी महाराज की अनुभव पूर्ण दूरदर्शिता ने यह भाप लिया था कि सुयोग्य पात्र (शिष्य) की खोज-खोज में यह परम्परागत गुरु गम्य दिव्य ईश्वरीय ज्ञान एक दिन लुप्त हो जाएगा। लुप्त होने की अपेक्षा तो यह अच्छा रहेगा कि इसका सर्व साधारण में प्रचुर प्रचार और प्रसार करवाया जावे। फलस्वरूप आने वाले कराल कलुषित काल में भी यह बचा रह सकेगा।

आर्यसमाज के प्रवर्त्तक एवं संस्थापक स्वामी दयानन्दजी सरस्वती वे प्रथम आर्य विद्वान है जिसने अपने गुरु महाराज की आज्ञा से सर्वप्रथम गुरु परम्परा से प्राप्त गुरु गम्य ज्ञान से वेदों का भाष्य कर उसे प्रचुरता पूर्वक प्रचारित और प्रसारित किया, सूत्रात्मक आर्य-धर्म ग्रन्थ वेदों का शास्त्रीय मर्यादानुसार प्राकृतिक, प्रामाणिक, उपयोगी एव समुचित शुद्ध भाषा-भाष्य करने वाले वे प्रथम उत्तरी-भारतीय आर्य विद्वान है। उनके पहले जितने भी वेद भाष्य प्रचलित, प्रचारित एवं प्रसारित हुए है, वे सब आर्येतर जाति के दक्षिणायत लोगों के द्वारा किए गए है। उत्तरी-भारतीय आर्य एवं दक्षिण भारतीय द्राविड़ों की सभ्यता-संस्कृति में पर्याप्त विभेद आदिकाल से ही रहा है। इसीलिए उन दोनों संस्कृतियों के अनुसार किए गए वेद-भाष्यों में भी विभेद एवं भिन्नता है परन्तु "वेद" आर्यधर्म ग्रन्थ हैं। इसलिए इनका आर्यपरम्परा वादी भाष्य ही शुद्ध है।

उपर्युक्त विवेचित एव वर्णित प्रत्यक्ष प्रामाणिक उदाहरण से कोई यह न समझ लेना कि मै कोई आर्य समाजी हू और आर्य समाज एवं उसके प्रर्वतक स्वामी दयानन्दजी सरस्वती की प्रशंसा एवं प्रशस्ती में यह सब लिखा है नही मै तो दयानन्दजी द्वारा अपने "सत्यार्थ-प्रकाश" में कटु अलोचित पूर्णरूपेण पञ्चमकारों से प्रतिपादित एव पूजित उस "तन्त्रसमाज" का एक सदस्य हूं जिसको उनमें घृणित और कुत्सित बताया है, उसका खुलकर विरोध ही नहीं यहां तक कि गाली भी दी है। परन्तु मै उनके सत्यरूप का विरोधी नहीं हूं। जो पूर्वाग्रह ग्रसित हो सत्य को सत्य नहीं मानता उसे मनुष्य कहलाने काअधिकार नहीं है। यथार्थ में वह मनुष्य है भी नहीं। पंथ, सम्प्रदाय, समाजादि अपने आप में अलग है। उनके सिद्धान्त भी अलग-अलग हो सकते है।

परन्तु इन सबसे ऊपर मानव-धर्म है, जो हमें सत्य को सत्य मानना सिखाता है। जो सत्य को सत्य नहीं मानता, वह मानव नहीं। पूर्वाग्रहग्रसित होना दोष है। कमजोरी है। जब हम पूर्वाग्रहग्रसित रूढ़ीवाद को त्यागकर कोई निर्णय लेवेंगे, वही न्याय पूर्ण और सही निर्णय सर्वमान्य होवेगा। मैंने तो यह प्रत्यक्ष सत्य सिद्ध एतिहासिक प्रामाणिक उदाहरण सिर्फ गुरु परम्परा से प्राप्त गुरु गम्य ज्ञान ही प्रामाणिक और सत्य सिद्ध होता है, यही बात पाठकों को बताने के लिए उपर्युक्त उदाहरण प्रस्तुत किया है। जिस तरह आर्य गुरु परम्परा में प्राप्त दयानन्दजी सरस्वती द्वारा प्रतिपादित एवं प्रचारित एक मात्र वेद भाष्य शास्त्र सम्मत एवं प्रामाणिक है ; आर्येत्तर लोगों द्वारा किए गये अन्य भाष्य अप्रामाणिक, अशास्त्रीय, अप्राकृतिक और अव्यावहारिक। जैसा की पिछले वर्ष आप स्वयं पढ़ ही चुके है। स्वामी दयानन्दजी वाले सत्य सिद्ध प्रामाणिक कथानक के सन्दर्भ में अपने प्रिय सुधी पाठकों को मैं सिर्फ यही बात बताना चाहता हूँ कि गुरु परम्परा से प्राप्त गुरु गम्य ज्ञान ही सत्य शुद्ध और सही होता है। पिछले वर्ष लेख के अन्त में जिन प्रामाणिक माने जाने वाले तन्त्र ग्रन्थों से संग्रहित एवं संकलित महाविद्या बगला माता के अशुद्ध मन्त्रों को उधृत किया गया है, वे सब भी गुरु-परम्परा से प्राप्त ज्ञानाभाव में लिखे जाने के कारण ही उपर्युक्त स्वामी जी वाले उदाहरणानुसार गुरु-गम्य नहीं होने के फलस्वरूप, दक्षिणात्य विद्वानों के द्वारा किए गए अशुद्ध वेद-भाष्यों की तरह ही अशुद्ध, अप्रमाणिक, अशास्त्रीय एवं अव्यावहारिक है। अतः पाठक वृन्द !गुरु परम्परा से प्राप्त ज्ञान की प्रामाणिकता के परिप्रेक्ष्य में ही उपर्युक्त कथानक (उदाहरण) को पढेंगे। उस पर चिन्तन-मनन करेंगे। उसे किसी प्रकार के अन्य भावों के वशीभूत हो अन्यथा न लेवेंगे।

गत वर्ष महाविद्या श्री पीताम्बरा देवी जी के जिस मन्त्र पर विचार विमर्श किया गया है, उसकी अशुद्धता का कारण यह है कि उसके मन्त्रोद्धारों में "पद" शब्द का व्यवहार "पैर वाचक शब्द के रूप में किया गया है जो मूल मन्त्र की शुद्धता को सन्देहास्पद स्थिति में डाल देता है पूर्व वर्ष विवेचित मूल मत्र निम्न है यथा – "ॐ ह्लीं बगलामुखि !सर्व दुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय जिस्वां कीलय बुद्धिं विनाशय ह्लीं ॐ स्वाहा॥"

देवी बगलामुखी के प्रस्तुत मूलमन्त्र में वाक्-मुख-जिस्वा के साथ "पैर" शब्द का व्यवहार उपयुक्त प्रतीत नहीं होता मंत्र में "पद" यानि कि "पैर" के स्तम्भन का कोई तात्पर्य या उपयोग ही समझ में नहीं आता वह मूलमन्त्र मुख्यतः बुद्धि, वाक् और जिस्वा से ही सम्बन्धित है बुद्धिका वाक् से वाक् का जिस्वा से एवं जिस्वा का मुख से सीधा प्रत्यक्ष सम्बन्ध है इसलिए मंत्र में मुख शब्द का प्रयोग एक तरह से उचित ही है. परन्तु पद यानि कि पैरों के स्तम्भन का यहा क्या तुक है? समझ के बाहर की बात है। 'पद' शब्द की जगह तो "कर" शब्द का उपयोग यदि किया जाता हो वह अधिक उपयुक्त और समीचीन होता– कारण बुद्धि में उत्पन्न हुई बात को पैदा हुए विचारों को पैरों की अपेक्षा हाथ अधिक शीघ्रता से कार्यान्वित करते हैं। पैरों की अपेक्षा हाथ ज्यादा गतिशील और आक्रामक होते है। शत्रु हथियारादि शस्त्रों से आक्रमण भी यदि करता है तो उसमें भी अपनी रक्षार्थ या फिर आक्रमण को निष्फल करने के लिए प्रत्याक्रमण करणार्थ हाथ का उपयोग ही पहले किया जाता है। न कि पैरो का। कारण शस्त्रादि हथियार शत्रु के हाथों में ही रहेंगे नकि पैरों में। दश महाविद्याओं के अन्तर्गत बगलामुखी देवी को जहां त्रैलोक्य स्तम्भनकारिनी विद्या कहा गया है यानि कि दैहिक, दैविक एवं भौतिक विघ्न-बाधाओं का स्तम्भन करनेवाली विद्या वहीं इसे लौकिक व्यवहारिक पक्षमें प्रमुखतः शत्रुसंहारिणी महाविद्या भी माना गया है। शत्रुओं से युद्ध होना स्वाभाविक है। युद्ध में अस्त्र एवं शस्त्रों का ही उपयोग किया जाता है। अस्त्र मंत्रपूरित होते है। जो बुद्धि, वाक् जिस्वा एवं मुख के सहयोग से चलाए जाते है। शस्त्र धातुनिर्मित वस्तु विशेष होते है जोकि हाथों के द्वारा ही चलाए जा सकते है न कि पैरों से। अतः अस्त्र-शस्त्रों के प्रयोगार्थ मूल मन्त्र में बुद्धि, वाक्, जिस्वा एवं मुख के साथ कर (हाथ) शब्द का प्रयोग ही होना समुचित और यथार्थ सिद्ध होता है।

युद्ध क्षेत्र में शत्रु मन्त्र शक्ति पूरित किसी अस्त्र के द्वारा किसी प्रकार का अनिष्टकारी घातक अभिचारपूर्ण मारण प्रयोग न करने पावे, इसलिए सर्व प्रथम उसकी वाणी (वाकशक्ति) यानि  मुख का स्तम्भन किया जाना तो उचित और यथार्थ है। उसके बाद यदि वह आक्रमण भी करेगा तो हाथों में पकड़े हुए शस्त्रादि हथियारों से। अतः वाचं मुखं शब्दों के बाद पद (पैर) शब्द के स्थान पर "करं" (हाथ) शब्द मूलमन्त्र में होना चाहिए मूलमन्त्र में करं (हाथ) शब्द का प्रयोग मन्त्र को अधिक उपयोगी बना सकता है।

उपर्युक्त मूलमन्त्र जिसमें "पदं" शब्द का व्यवहार किया गया है में जिस्वा शब्द के आगे "कीलय" शब्द एक बार लगाया गया है जबकि दूसरे मन्त्र में जहां "पदं" शब्द का उपयोग नहीं किया गया है, उसमें जिस्वा शब्द के आगे कीलय शब्द का दो बार (कीलय-कीलय) प्रयोग किया गया है। जोकि उचित भी है। कारण उसमें जिस्वा के कीलन पर कीलय शब्द की दो आवृत्ति से जोर इसलिये दिया गया है कि मात्र जिस्वा (जीभ) ही शरीर का सबसे अधिक क्रियाशील वह अंग है जो बुद्धि में उपजी हुई बात को, मनमें उपजे विचारों की बोली (वाक्) द्वारा तत्क्षण प्रकट कर सकती है। बुद्धि एवं मन में उपजे विचारों को क्रियान्वित करने वाले दूसरे शरीरिक अङ्गों का नम्बर जिस्वा के बाद में ही आता है। अतः किसी भी प्रकार के युद्ध क्षेत्र में वह चाहे विद्वानों का वाक् क्षेत्र (शास्त्रार्थ सभादि) हो या फिर शूरवीरों का रण क्षेत्र (समराङ्गण) उसमें सबसे अधिक क्रियाशील अंग जीभ का जोर पूर्वक कीलन यथाशीघ्र किया जाना अनिवार्य है। उसके कीलन के साथ ही बुद्धि, वाक्, मुखादि सबका काम एक साथ ही समाप्त हो जाता है। अतः भावार्थ की दृष्टि से भी यही सिद्ध होता है कि बगलामाता के मूल मन्त्र में न तो पद शब्द का उपयोग ही उचित है जो कि एक गलत परम्परा से लोग करते चले आ रहे है और न पद शब्द से अधिकावश्यक "करं" शब्द का ही अतः पद शब्द रहित माता पीताम्बरा के **मूल मन्त्र के जिस रूप में कीलय शब्द की दो बार आवृति हुई है, सब प्रकार** से वही मूल मंत्र शुद्ध और शास्त्रोचित तथा व्यावहारिक सत्यसिद्ध होता है।

पिछले वर्षों में अभी तक विभिन्न तन्त्रग्रन्थों से उधृत एवं संग्रहित कर बगला देवी के मूलमन्त्र के जितने भी रूपों का विवेचन किया गया है उन सबमें "पदं"शब्द का "पैर" वाचक शब्द के रूप में ही व्यवहार किया गया है जो तर्क सम्मत वैज्ञानिक दृष्टिकोण से भी शास्त्रोचित एवं व्यवहारिक दृष्टि से भी उपयुक्त नहीं है। अतः अब तक के पूर्व विवेचित सभी मन्त्रोद्धार और उनसे उधृत मूलमन्त्र गलत एवं अशुद्ध सिद्ध हुए हैं। इसका अर्थ यह कदापि नहीं है कि तन्त्र ग्रन्थों में महाविद्या बगलामुखी के ३६ अक्षरी मूल मन्त्र का शुद्ध और सही रूप उपलब्ध ही नहीं है। जिस तरह विश्व मानव समाज में श्रेष्ठ आर्य जाति की गुरु परम्परा से सूत्रात्मक वेदों का ईश्वरीय ज्ञान स्वामी दयानन्दजी सरस्वती ने अपने गुरु महाराज से प्राप्त करके बे रोक-टोक सर्वसाधारण के कल्याणार्थ भाष्यरूप में प्रकट किया है, उसी तरह महाविद्या पीता-माता के मूल मन्त्र का शुद्ध एवं सही स्वरूप भी हमें सही गुरु परम्परा से प्राप्त ज्ञान से प्रकाशित उनसे सम्बन्धित कुछेक तन्त्रग्रन्थों में देखने को मिलता है। आइए ! अब उस पर भी कुछ विचार-विमर्श करके अपनी ज्ञान पिपासा और जिज्ञासा को शान्त करें।

मूलमन्त्र के शुद्ध रूप का निर्णय–

महाविद्या श्री बगलामुखी देवी के स्वतंत्र तंत्र ग्रन्थ में सुप्रसिद्ध "बगलामुखी तन्त्र" नामक एक तन्त्र ग्रन्थ में माता पीताम्बरा के मूलमन्त्र से सम्बन्धित जो मन्त्रोद्धार आज मिलता है, सुधी तन्त्र प्रेमी पाठकों की जानकारी के लिए वह अपने शुद्धरूप में अग्रांकित है। **यथा :–**

**" प्रणवं स्थिरमायां च ततश्च बगलामुखीम् । तदन्ते सर्वदुष्टानां ततो वाचं मुखं पदम् ॥१॥**
**स्तम्भयेति ततो जिस्वां कीलयेति पदद्वयम् । बुद्धिं नाशयपश्चातु स्थिरमायां समालिखेत् ॥२॥**
**लिखेच्च पुनरोङ्कारं स्वाहेति पदमन्ततः। षट्त्रिंशदक्षरा विद्या सर्व सम्पत्करी मता ॥३॥**

उपर्युक्त मन्त्रोद्धार से मूलमन्त्र का जो स्वरूप सामने आता है वह इस प्रकार है अर्थात्– श्री गणेश में प्रणव यानि कि (ओ ३ म्) लिखे। उसके बाद स्थिरमाया (ह्लीं) लिखकर (बगलामुखी) लिखे। तदुपरान्त (सर्वदुष्टानां) लिखकर (वाचं मुखं) पद (शब्द लिखें) वाचं मुखं (पद) शब्द लिखने के पीछे (स्तम्भय) शब्द लिखकर (जिस्वां) शब्द लिखें। जिस्वा के बाद कीलय पद (शब्द) को दो बार (कीलय कीलय) लिखें। तत्पश्चात (बुद्धिंनाशय) स्थिरमाया (ह्लीं) लिखें। **तथा फिर ओंकार** (ॐ) लिखकर (स्वाहा) शब्द (पद) सबके अन्त में लिखें। यह षट्त्रिंशदक्षरा यानि कि ३६ (छतीस) अक्षरों वाली विद्या सब प्रकार से सम्पत्करी अर्थात् सम्पत् करने वाली मानी गई है। सब मतों से, सिद्धान्तों से सम्पत् करने वाली है। उपर्युक्त मन्त्रोद्धार

के विवेचन से मूलमन्त्र का जो स्पष्ट स्वरूप बनता है, वह जिज्ञासु पाठकों के लाभार्थ नीचे लिखा गया है। यथा:–

**"ॐ ह्लीं बगलामुखी ! सर्वदुष्टानों वाचं मुखं स्तम्भय जिव्हां कीलय कीलय बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा।।"**

उपर्युक्त ३६ (छत्तीस) अक्षरी शुद्ध बगलामाता के मूल मंत्र को प्रस्तुत करने वाला सही मंत्रोद्धार सिर्फ उपर लिखे बगलामुखी तन्त्र में ही उपलब्ध है, ऐसी बात नहीं है। "बगलोपासना पद्धतिः" के अन्तर्गत "बगलामुखी पटल" में भी उपर्युक्त शुद्ध मन्त्रोद्धार का अक्षरश: वही शुद्ध स्वरूप विद्यमान है। जिसके द्वारा प्रस्तुत मूल मन्त्रराज भी तर्कसम्मत वैज्ञानिक दृष्टि से शास्त्रोचित सत्य सिद्ध होता है। परन्तु तत्त्वतो उनकी बुद्धि और विद्वतापर आता है, जिनके पास सम्भवतः गुरु या वंश- परम्परा से शुद्ध और सही स्वरूप में विषय वस्तु यानि कि सम्बन्धित मन्त्रोद्धार तो उपलब्ध है या फिर किन्ही भी कारणो से किसी तरह से भी उन्हें सही मन्त्रोद्धार मिल गया है। परन्तु गुरु गम्य ज्ञानाभाव के कारण वे उस अमूल्य पारसमणी को पहिचान नहीं सकते है तथा अपनी अल्पज्ञान दृष्टि से उसका एक साधारण कांच के टुकड़े के रूप में इस्तेमाल करते है। (व्यवहार करते है) ऐसे कई उदाहरण है जो प्रत्यक्ष प्रमाणों के साथ आपकी जानकारी के लिए दो चार ही आपके सामने रखे हैं।

(१) आज से लगभग ४६-४७ वर्ष पूर्व से ही "कौल कल्पतरु-चण्डी" नामक एक मासिक तान्त्रिक पत्रिका का तीर्थराज प्रयाग से प्रकाशन होता आ रहा है। इसके प्रवर्तक पं. श्री देवीदत्त जी शुक्ल ने सर्व साधारण को लुप्त हो रहे तान्त्रिक साहित्य से परिचित कराने और उसका पुनरुद्धार कर गीता प्रेस-गोरखपुर की सुप्रसिद्ध धार्मिक पत्रिका "कल्याण" की तरह जनाता-जनार्दन को सस्ता-सुन्दर प्रामाणिक तान्त्रिक साहित्य सुलभ कराने के पवित्रोद्देश्य से उसका श्रीगणेश किया था जिससे कि लुप्त हो रहे तान्त्रिक साहित्य का पुनरुद्धार एवं प्रचार-प्रसार हो सके सर्वसाधारण का ध्यान इस महत्वपूर्ण भारतीय रहस्य विद्या की तरफ आकर्षित हो सके। उनका उद्देश्य और लक्ष्य सुन्दर था। परन्तु उनके बाद आज उनके उत्तराधिकारी उनके द्वारा निर्दिष्ट लक्ष्य और उद्देश्य में कितने कृत सकल्प है या सिर्फ तन्त्र प्रेमी पाठकों को ठगने में लगे हुए है यह सबके सामने है। "चण्डी" के आद्यसम्पादक और संस्थापक का मूल लक्ष्य आज गौण हो गया है और उनके उत्तराधिकारियों ने "जिमि श्रुति लाभ लोभ अधिकाई" वाली नीति को ही अपना मुख्य उद्देश्य बना लिया है चण्डी पत्रिका के लिए

विद्वान् लेखकों से प्राप्त सामग्री को पुस्तकाकार में छापकर एक रुपये की वस्तु को झूठी विज्ञापन बाजी के द्वारा पाठक वर्ग को बहकाकर ५ रुपयों में बेचना ही उन्होंने अब अपना अधर्मोचित परन्तु विशेष लाभदायक व्यापार बना लिया है पत्रिका के नाम पर मंगवाए गये लेखों को पुस्तक बना के येन केन प्रकारेण उन्हें पाठकों को बेचकर पैसा कमाना मात्र ही अब उनका प्रमुख व्यवसाय हो गया है। गीता प्रेस, गोरखपुर से प्रकाशित जिस श्री दुर्गा सप्तशती पाठ पुस्तक की अपनी "चण्डी" पत्रिका में उन्होंने धारावाहिक लेख की कई किश्तों में जितनी कटु आलोचना की थी उस सप्तशती (गीता प्रेस गोरखपुर वाली) में अन्य कई टीकाओं से उधृत एवं संग्रहित कर जो कुछ अधिक श्लोक टिप्पणी में लगाए गए है, आज उन्हें ही प्रचलित पाठ के साथ मिलाकर "विशुद्ध चण्डी" नामक एक पुस्तक छापकर पाठकों को ठग नहीं रहे है तो और क्या कर रहे है?

आज से २४-२५ वर्ष पहले वि० सं० २०२० में उपर्युक्त "चण्डी" पत्रिका के २२वें वर्ष का "श्री बगलामुखी महाविद्या" से सम्बन्धित एक विशेषांक निकला था। जिसमें "कुल-मार्तण्ड जैसी उच्च उपाधि से अलंकृत राजगुरु पण्डित श्री योगीन्द्र कृष्ण दौर्गादत्ति जी शास्त्री महोदय का "श्री ह्लीं भगवती बगलामुखी" शीर्ष से एक लेख प्रकाशित हुआ था उस लेख में तथा कथित "कुलमार्तण्डजी" ने बगला देवी का मंत्रोद्धार तो शुद्ध रूप में ही उधृत किया है। मन्त्रोद्धार का शुद्ध रूप उन्हें कुल-वंश या गुरु परम्परा से मिला या फिर अन्यत्र कहीं से यह तो वे ही जानते होवेंगे। परन्तु उपर्युक्त शुद्ध मन्त्रोद्धार की व्याख्या उन्होंने जिस प्रकार से करके शुद्ध मन्त्रोद्धार से अशुद्ध मन्त्र का उद्धार किया है, उसे देखते ही बनता है। वह व्याख्या प्रमाणस्वरूप अक्षरश: उनके ही शब्दों में पाठकों के ज्ञानार्थ यहां आगे अंकित की गई है। शुद्ध मन्त्रोद्धार अक्षरश: वही है जिसको "बगलामुखी तन्त्र" से ऊपर उधृत किया जा चुका है। अत: उसे यहां नहीं लिख रहे है। पाठक वृन्द उपर्युक्त मन्त्रोद्धार –"प्रणव स्थिरमायांच ----सर्वसम्भनकरी मता ।।" से ही मिलाकर कुलमार्तण्ड-राज गुरुजी महोदयवाले निम्नलिखित भाषा-भाष्य को पढ़ने की कृपा करें। जो इस प्रकार है। यथा:–

**"अर्थात् प्रणव 'ॐ' कार, स्थिरमाया – ह्लीं, इसके अनन्तर 'बगलामुखी', तब सर्व दुष्टानां', इसके उपरान्त "वाचं मुखं पदं", फिर" स्तम्भय', इसके साथ "जिव्हां कीलय"-इन दो पदों को जोड़ें। और इन दो पदों के अन्त में 'ह्लीं ॐ और 'स्वाहा' इनके जोड़ने से ३६ अक्षरों का बगलामुखी का मन्त्र बन जाता है।"**

यह है राजगुरुजी के द्वारा प्रस्तुत किया हुआ मन्त्रोद्धार के श्लोकों का शब्दार्थ इसके अनुसार निम्नलिखित मन्त्र बनता है। यथा:–

"ॐ ह्लीं बगलामुखि ! सर्व दुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय जिव्हां कीलय बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा ।।"

अब आप लोग ही देखिए कि ऊपर-लिखित मंत्र ३६ अक्षरों का बना है या ३५ अक्षरों का। यदि तन्त्र शास्त्र मर्मज्ञ कुल मार्तण्डजी को कुल वंश या गुरु परम्परा से यह ज्ञान मिला होता तो वे सीधे-साधे स्पष्ट श्लोकों का गलत अर्थ कदापि नहीं करते और उपर्युक्त शुद्ध मन्त्रोद्धार से ३५ अक्षरों की जगह ३६ अक्षरों वाले सही मन्त्र का ही उद्धार करते, परन्तु उन्हें कहीं से भी किसी तरह से शुद्ध मन्त्रोद्धार तो मिल गया। परन्तु उसको खोलने की "कुञ्जि" (चाबी) नहीं मिली। फलस्वरूप उन्होंने अपनी "अल्पविद्या" का प्रयोग किया। जिससे वह व्यवहारिक रूप से प्रचलित कहावत को सत्य चरितार्थ करती हुई "भयकरी" बन गई। प्रथम श्लोक के चतुर्थ पादमें "वाचं मुखं" शब्दों के बाद "शब्द" शब्द के पर्याय में व्यवहार किए गए पदं शब्द को 'पैर' वाचक मानकर उन्होंने पहली भूल की। दूसरे-दूसरे श्लोक के दूसरे चरण" कीलयेति पदद्वयम्" का सीधा साधा स्पष्ट यह अर्थ नहीं करके कि–" कीलय शब्द को दो बार लिखे "की जगह आपने" जिव्हां और कीलय" को दो शब्द समझकर जोड़कर दूसरी गलती करली। सम्पूर्ण मन्त्रोद्धार में पदम् शब्द तीन बार आया है। दूसरी और तीसरी बार वाले 'पदम्' शब्द को जहां आपने शब्द के पर्यायवाची रूप में ग्रहण किया, वहीं यदि प्रथम पदं शब्द को भी यदि उसी स्वरूप में स्वीकार कर लेते तो अर्थ का अनर्थ कदापि नहीं होता। परन्तु आपकी बुद्धि तो पूर्वाग्रहग्रसित जो थी। सही अर्थ करते भी तो कैसे?

विद्वान लेखक श्री योगीन्द्र कृष्णजी महोदय का ध्यान तो इस भूल पर नहीं गया अन्यथा वे ऐसी गलती नहीं करते। परन्तु पत्रिका के तन्त्र शास्त्र मर्मज्ञ विद्वान सम्पादक "कुल भूषणजी" महाशय का ध्यान तो इस भयंकर भूल पर जाना चाहिए था। यदि एक सतर्क एवं सही सम्पादक होने के नाते वे ही इसमें संशोधन कर देते तो हजारों तन्त्र प्रेमी पाठकों को पथ-भ्रष्ट नहीं होना पड़ता। और उनका सही मार्ग-दर्शन हो जाता। इससे यह सिद्ध होता है कि तन्त्र शास्त्र के शुद्धाशुद्ध रूप से तन्त्र प्रेमी पाठकों का परिचय कराना उनका लक्ष्य नहीं है। उनका उद्देश्य तो सिर्फ तन्त्रसाहित्य के नाम पर पाठकों को ठगना मात्र है, जिसमें वे सफल भी हो रहे हैं।

(२) इसी सन्दर्भ में दूसरा प्रत्यक्ष प्रमाण भी पढ़िये। विद्या के सुप्रसिद्ध क्षेत्र वाराणसी के धर्म ग्रन्थों के सुविख्यात् प्रकाशक "[illegible]" ने शताधिक पुस्तकों के लेखक साहित्य वारिधि, व्याकरणाचार्य जैसी उच्चउपाधियों से विभूषित पं. श्री शिवदत्तजी मिश्र शास्त्री महोदय की सन् १९६४ में "बगलामुखी रहस्यम्" नाम से एक पुस्तक छापी थी। आजतक के २४ वर्षों के दीर्घ अन्तराल में उस पुस्तक के अब तक कई संस्करण संशोधित और परिवर्द्धित रूप में निकल चुके है। उपर्युक्त पुस्तक में प्रथम पृष्ठ पर ही आपने भी कुलमार्तण्ड श्री योगीन्द्र कृष्ण जी की तरह ही कहीं से कैसे भी प्राप्त माता-पीताम्बरा के शुद्ध मन्त्रोद्धार को प्रकाशित किया है। यह अच्छी बात है। परन्तु शताधिक पुस्तकों के प्रणेता पं. श्री शिवदत्तजी ने उस शुद्ध मन्त्रोद्धार से निम्नलिखित अशुद्ध मन्त्र का ही उद्धार किया है।

यथा **"ॐ ह्लीं बगलामुखि ! सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय जिव्हां कीलय बुद्धिं विनाशय ह्लीं ॐ स्वाहा"**– अब व्याकरणाचार्य जी को कोई यह पूछे कि महोदय आपने उपर्युक्त मन्त्रोद्धार से जो यह मन्त्र बनाया है उसमें वाचं मुखं शब्दों के ——— बाद ("पद") एवं "बुद्धिंनाशय" वाले शब्द में "वि" का संयोग किस व्याकरण के आधार पर किया है? तो उनका क्या उत्तर होगा। वे ही [illegible] संस्करण १९६४ में छापा था। उसके बाद आज तक २४

वर्षों के लम्बे अर्से में उसके कई संशोधित संस्करण छप चुके है। परन्तु मूलमन्त्र के शुद्धाशुद्ध रूप पर अभी तक उनका ध्यान नहीं गया है। बलिहारी है उनकी बुद्धि की और उन पाठकों की बुद्धि की भी। जिन्होंने उनकी इस पुस्तक की अब तक लाखों प्रतियां खरीद ली है परन्तु अब तक किसी ने भी उनका लिखकर मूलमन्त्र की शुद्धता की ओर उनका ध्यान अकार्षित नहीं किया। धन्य है बाबा भोलेनाथ की विद्यापुरी काशी पुरी को जिसमें लाखों विद्वान बताए जाते है फिर भी वहां से प्रकाशित इस प्रकार की साधन भ्रष्ट करने वाली पुस्तकों को देखकर उन सबकी लोभ लालच परक सिर्फ अर्थकरी बुद्धि पर तरस आता है। उपाय कुछ भी नहीं। पुस्तक के लेखक एवं प्रकाशक को इस विषय में कई पत्र लिखे और लिखवाये। परन्तु उनको उन पर सोचने की सूक्ष्म अवधि ही कहां है जो वे प्रत्युत्तर दें।

(३) एक तीसरा और प्रामाणिक उदाहरण देखिए। विश्वविद्यालय की सर्वोच्च D. Litt. उपाधि से विभूषित, साहित्य-सांख्य-योग दर्शनादि कई विषयों के आचार्य श्री लाल बहादुर शास्त्री संस्कृत शोध संस्थान, दिल्ली प्राध्यापक डा. रुद्रदेव जी त्रिपाठी (M.A. Ph.D., D. litt)का नाम देश के पूर्णाभिषक्त तन्त्रमर्मज्ञ नामी विद्वानों में लिया जाता है। भारतीय रहस्य विद्या तन्त्र-मन्त्र-यन्त्रादि पर आपकी कई पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं। नई दिल्ली के सुप्रसिद्ध पुस्तक प्रकाशक "रंजन पब्लिकेशन्स" ने उपयोगी साहित्य माला के अन्तर्गत "मन्त्रशक्ति" शीर्षक से डा. त्रिपाठी जी की एक पुस्तक प्रकाशित की है। जिसके कि अबतक कई संस्करण निकल चुके है उक्त "मंत्रशक्ति" नामक पुस्तक के प्रयोग विभाग में " बगलामुखी मन्त्र प्रयोग " नाम से एक अलगप्रकरण भी है उस प्रकरण के अर्न्तगत पुस्तक की पृष्ठ संख्या १०८ पर बगलामुखी महाविद्या का मूलमन्त्र भी छपा हुआ है। पाठकों की जानकारी के लिए उस पुस्तक में जैसा मन्त्र का स्वरूप छपा है वह यहां दिया जा रहा है यथा

**"ॐ ह्लीं बगलामुखि ! सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय जिह्वां कीलय कीलय बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा"**

यह तो आप भी देख ही रहे है कि प्रस्तुत मूलमन्त्र ३६ अक्षरी नहीं ३८ अक्षरों का है। यह बात नहीं है कि इसमें कोई २ अक्षर भूल से अधिक छप गये है। पृष्ठ संख्या १०७ एवं १०८ पर मूलमन्त्र से जो करन्यास एवं हृदयन्यास लगाए गए है उनसे भी मूलमन्त्र ३८ अक्षरी स्वरूप वाली ही सिद्ध होता है। ३६ अक्षरी नहीं। उपर्युक्त प्रकरण में मूलमन्त्र का मन्त्रोद्धार उधृत नहीं किया गया है। यदि मन्त्रोद्धार दिया गया होता तो कम से कम ३८ अक्षरों वाले मन्त्रोद्धार को देखने का सौभाग्य तो पाठकों को मिल ही जाता। उपर्युक्त ३८ अक्षरों वाले मूलमन्त्र को विद्वान रुद्रदेव जी ने किस ग्रन्थ के मन्त्रोद्धार से यहां उद्धृत किया है यह तो वे ही तन्त्रप्रेमी पाठकों को बताकर मार्ग-दर्शन कर सकते है। किमधिकम्। तन्त्र के नाम पर जनता जनार्दन को दोनों हाथों से लूटनेवाले अर्थ लोलुप इन लेखकों और प्रकाशकों पर गुस्सा तो आता ही है। साथ ही उन पाठकों की बुद्धि पर आश्चर्य होता है कि वे स्वय जानते बूझते ऐसे ठगों से कैसे और क्यों ठगे जाते है? प्रतिकार क्यों नहीं करते?

(४) सिर्फ एक और उदाहरण देकर इस विवादात्मक ठगी प्रसंग को समाप्त करता हू। प्रयाग की "चण्डी" पत्रिका वालों ने पाठकों को ठगने, लेखकों को बेवकूफ बनाने, सरकार से पैसा हड़पने आदि कई कारणों से चण्डी कार्यालय से सम्बन्धित कई नाम से प्रकाशन संस्थान बना रखे है जैसे- कल्याणमन्दिर प्रकाशन, शाक्त- साधना पीठ प्रकाशन, गुप्तावतार बाबा की पुस्तकों का उपयोगी ग्रन्थ माला, प्रकाशन आदि। जिनमें वे चण्डी पत्रिका की पुरानी फाइलों का एवं "चण्डी" के लिए आए हुए नये लेखों का पुस्तकाकार में प्रकाशन कर कई नामों से पाठकों को बेवकूफ बनाते है। पुराने की जगह नए नाम रख देने के कारण पाठक भ्रमित हो पास में होते हुए भी नई पुस्तक के भ्रम से उन्हें खरीद लेते है। मंगवा लेते है फिर पछताते है। आज से २४ वर्ष पहले "चण्डी पत्रिका" का सम्वत् २०२० में "श्री बगलामुखी विशेषांक" प्रकाशित किया था। **मानद सम्पादक "कुल भूषण जी" के "प्राक्कथन" के अनुसार उस विशेषांकको पुनः सम्पादित करके अब "श्री बगला कल्पतरू के नाम से प्रकाशित किया गया है।** लिखने का कारण यही है कि २४ वर्षों के पश्चात जब पुनः उस विशेषांक की सामग्री को पुनः संशोधित करके प्रकाशित किया है तो तन्त्रमर्मज्ञता का दावा करने वाले विद्वान सम्पादकों को उसमें पूर्व रही त्रुटियों को तो अब नए संस्करणों में सुधार देना चाहिए था। "लेबुल है नया पर माल पुराना वाली कहावत के अनुसार उनके नवीन प्रकाशन श्री बगलाकल्पतरू" में मानद-सम्पादक कुलभूषण श्री रमादत्तजी शुक्ल M.A महोदय का "श्री बगलामन्त्र की साधना" शीर्षक से एक लेख छपा है। जिसकी पृ.सं. ४४ पर उन्होंने बगलामाता के जिस ३६ (छतीस) अक्षरी मूलमन्त्र को प्रकाशित किया है, उसमें पैरवाचक शब्द के रूप में "पद" शब्द का व्यवहार तो किया ही है तथा मन्त्र के आदि अन्त में लगाए गए बीज मन्त्र का रूप भी अशुद्ध है जिससे कोई भी तन्त्र प्रेमी पाठक साधना करके **सफल नहीं हो सकता** पाठकों का गलत मार्ग दर्शन करने की अपेक्षा उन्हें मार्ग दिखाना ठीक नहीं। !खैर !जनता-जनार्दन को ठगने वाले अर्थ लोलुप लेखकों और प्रकाशकों की बात अब यहीं छोडिए और अपने मूल विषय पर आईए।

साहित्य के मुख्यतः दो पक्ष होते है। एक कलापक्ष एवम् दूसरा भावपक्ष। साहित्य चाहे तान्त्रिक हो या धार्मिक। सामाजिक हो या सांस्कृतिक ऐतिहासिक हो या राजनैतिक सब के दो पक्ष मुख्यतः रहेंगे ही। यहां हम तन्त्र **साहित्य की चर्चा कर रहे है। माता बगलामुखी से संबंधित सम्पूर्ण साहित्य तंत्र साहित्य** का ही एक ही एक अंग है। जिसमें मूलमन्त्र एवं उससे सम्बन्धित मन्त्रोद्धार यहां हमारे लिए विवेचना की विषय वस्तु है। कलापक्ष के अन्तर्गत गद्य, पद्य भाषा शब्दन्यास पद विन्यासादि आते है। अभीतक बगलामुखी देवी से सम्बन्धित हमने विभिन्न तन्त्रग्रन्थों से संग्रहित एवं संकलित जिन मन्त्रोद्धारों को इस लेख में उधृत कर उन पर विश्लेषण किया है वे सब ही साहित्य के कलापक्ष – भाषा, शब्द, पदन्यासादि को लेकर विविध प्रकार के थे। कोई गद्य में तो कोई पद्य में। किसी में शब्द अलग थे तो किसी की पद गठन प्रणाली अलग थी। परन्तु उन सब का भावपक्ष एक था, यानि कि बगला मन्त्र के मूलरूप को प्रकट करना। जिसे उन सब ग्रन्थ रचेताओं ने अपने ज्ञानानुसार प्रकट भी किया है। परन्तु उन सभी ग्रन्थ प्रणेताओं को भाव पक्ष के कारण हम दो भागों में बांट सकते है क्यों कि उनमें से कितनों ने मूलमन्त्र का एक रूप प्रकट किया है तो कितनों ने एकाध शब्द के हेर फेर से उसे दूसरा भिन्न रूप दे दिया है। यथा एक पक्ष वाले विद्वान वे है जिन्होंने मूलमन्त्र में पैरवाचक शब्द की जगह "पदं" शब्द का प्रयोग किया है एवं नाशय शब्द के साथ "वि" लगाकर उसको **विनाशय बना दिया है एवं मूल मंत्र को रखा ३६ अक्षरों वाला ही है** इस पक्ष की मान्यता के विपरीत दूसरे पक्षवाले पण्डितजन वे लोग है जिन्होंने मूलमन्त्र में पदं शब्द का व्यवहार नहीं किया है, परन्तु मूलमन्त्र के शुद्ध ३६ अक्षरी स्वरूप को बनाए रखने के लिए उन्होंने कीलय शब्द की दो बार आवृति की है। परन्तु इन दोनों रूपों में शुद्ध और प्रामाणिक स्वरूप कौन सा है। इस लेख में उसका निर्णय करना ही हमारा उद्देश्य और लक्ष्य है।

मूलमन्त्र में पैर वाचक पद शब्द को बनाए रखनेवाले पक्ष की ओर से यह तर्क दिया जा सकता है कि युद्ध क्षेत्र में शत्रु के पैरों की गति को स्तम्भित कर रोक देने से उसकी आवागमन की गति अवरुध हो जाएगी वह निष्क्रिय हो जायेगा और युद्ध करने में असमर्थ हो किसी पर मारक प्रहार नहीं कर सकेगा इस पक्ष के इस तर्क के उत्तर में दूसरे पक्ष वाले यह तर्क दे सकते है कि शस्त्रादि हथियार पैरों से नहीं हाथों से चलाए जाते है। यदि आप मन्त्रास्त्र से शुत्र के पैरो की गति अवरूद्ध भी कर देवेंगे तो वह एक जगह खड़ा हुआ भी हाथों के द्वारा धनुष-बाण भाला-बरछी, तलवार-बन्दूक, स्टेनगन-रायफलादि सब कुछ चला सकेगा एवं विपक्षी दल का संहार करने में समर्थ रहेगा। अतः मूलमन्त्र में पदं (पैर) की जगह करं (हाथ) शब्द होना चाहिए। तर्क दूसरे पक्ष का भी उचित और यथार्थ है।

परन्तु सर्वसाधारण तन्त्र प्रेमी पाठकों का मार्ग दर्शन करने के लिए दोनों पक्षों के तर्क सम्मत विचार सुनने के बाद, उन पर पूर्वाग्रह-ग्रसित बुद्धि को छोडकर अपने नीर-क्षीर न्याय विवेक से कुछ तो निर्णय देना ही होगा जिससे साधक समुदाय का पथ-प्रदशर्न हो सके। यह निणर्य करने का अधिकार सिर्फ उस व्यक्ति का ही हो सकता है जिस के पास एक तो गुरु परम्परा, कुल या वंश परम्परा से प्राप्त विषय सम्बन्धित सम्यक् ज्ञान हो एवं दूसरे उसने स्वयं इस का अपने जीवन में व्यवहार कर उपयोग और प्रयोग कर अनुभव सिद्ध किया हो। जिसने स्वयं रास्ता देखा ही नहीं वह दूसरों को सही मार्ग दर्शन करा ही नहीं सकता। एक तो दूसरों की सुनकर या पढकर मार्ग बतायेगा तथा दूसरा जो स्वयं जाकर – देखकर आकर पथ प्रदर्शन करेगा, इन दोनों में से सुनकर या पढकर बताने वाले की जगह जिसने स्वयं रास्ता जा कर देखा है वही जो मार्ग दर्शन देगा वह निश्चित रूप से सही होगा इसमें दो मत नहीं हो सकते। बगलामुखी देवी के मूलमन्त्र के दोनों में प्रचलित रूपों में से सही और शास्त्रीय प्रमाणानुसार शुद्ध कौन सा है। बीज मन्त्र जो कि मूलमन्त्र से भी विशेष शक्ति सम्पन्न होता है वह कौनसा सही है? [illegible] ग्रन्थों से संग्रहित मूलमन्त्रों का विवेचन किया है उनमें से एक का भी बीजमन्त्र शुद्ध और सही नहीं है। हां, मूलमन्त्र किसी का गलत है, तो किसी का सही भी है।

शेष पृष्ठ १३६ पर

# विश्व रंगमंच सन् १९८८

लेखकः– एस.के. केलकर

**इस वर्ष विशेष ग्रहयोग बनते हैं। २३ फरवरी १९८८ को शनि मंगल युति, उसी धनु राशि में शनि हर्षल युति व संक्रमण तथा चन्द्र व सूर्य ग्रहणों का विपुल प्रभाव न केवल भारत अपितु समूचे विश्व पर पड़ेगा। अतः इस निबन्ध को दो भागों-१ भारत २- अन्तर्राष्ट्रीय विश्व में बांटा गया है।**

## भारत

सूर्य के विभिन्न राशियों में प्रवेश तथा चन्द्र संक्रमण व ग्रहणों पर विचार करने से प्रतीत होता है कि देश में दूरगामी परिणामों वाली राजनीतिक घटनाएं होंगी। फरवरी, मध्य मार्च, जुलाई और अगस्त सितम्बर में भारतीय राजनीति में अप्रत्याशित घटनाए घटित होंगी। वर्तमान केन्द्रीय मन्त्रिमडल को आन्तरिक व बाह्य कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा। **वित्त-अर्थ** व्यवस्था मुख्यतः वर्षा पर निर्भर है। इस वर्ष सन्तोषजनक वर्षा की आशा नहीं है, फलतः देश के कई भागों में सूखा पड़ेगा। परिणामतः भारत सरकार को अपनी पूर्ण शक्ति से अभावों के विरुद्ध लड़ाई लडनी पड़ेगी। इससे भी अधिक विश्व बैंक व अन्य वित्तीय संस्थाऐं भारत पर रुपये का अवमूल्यन करने के लिए भारी दबाव डालेंगी। इस स्थिति को बुद्धि व राजनीतिक कूटनीति द्वारा कुछ समय के लिए टाला जा सकता है, किन्तु अगस्त के बाद यह बहुत कठिन हो जाएगा, क्योंकि २७ अगस्त का चन्द्र ग्रहण और सितम्बर का सूर्यग्रहण इस सन्दर्भ में बहुत प्रतिकूल हैं। इस पर और अन्य मुद्दों पर सरकार को पुर्ननिर्वाचन के लिए कहा जाएगा। कुछ एक कांडो के कारण आश्चर्य न होगा यदि सितम्बर, अक्टूबर में अविश्वास प्रस्ताव लाए जाएं।

## मध्यावधि चुनाव

१९८८ में सत्तारूढ कांग्रेस पार्टी की कुंडली जन्मकालिक सूर्य के निकट दशम में शनि मंगल युति के कारण पीडित है। इसके अतिरिक्त लग्न और सप्तम में मीन और कन्या में होने वाले सूर्य चन्द्रग्रहण और जुलाई से दिसम्बर १९८८ तक लग्न पर से मंगल का संक्रमण ध्यातव्य है। इन योगाशों के कारण कांग्रेस की एकता विचलित होगी और आश्चर्य न होगा यदि फरवरी के अन्तिम सप्ताह या मध्य जुलाई में कांग्रेस विभाजित हो जाए। इसका यह निष्कर्ष है कि मार्च से जुलाई के बीच सत्तारूढ पार्टी के नेता मार्च, जुलाई या सितम्बर १९८८ में मध्यावधि चुनावों के विषय में सोच सकते हैं।

**श्री राजीव गांधीः– प्रधान मन्त्री की कठिनाइयां अभी समाप्त नहीं हुई हैं। १९८७ में यह दो बार बचे। फरवरी, जुलाई और सितम्बर में उन्हें अपनी सुरक्षा के लिए सचेत रहना चाहिए। संक्षेप में वर्ष १९८८ शुभ नहीं है। यह उनकी सिंह लग्न २७° की कुंडली के आधार पर है (जन्म तिथि २० अगस्त, १९४४)**

**श्री वी.पी.सिंह** :– भूतपूर्व वित्त मंत्री, रक्षामंत्री की प्रामाणिक कुंडली उपलब्ध नहीं है। उन की जन्म तिथि (२५ जून १९३१ ई.) के अनुसार सूर्य मिथुन १० पर है। शनि वक्री व प्लूटो (यम) की प्रतियुति तथा हर्षल से केन्द्र योग है। इन ग्रहयोगों में वह उतार चढाव देख रहे है। दशा पद्धति का प्रयोग नहीं हो सकता क्योंकि लग्नोदय बिन्दु का ज्ञान नहीं है तथापि जन्म कालिक सूर्य से प्रतियोग कर्ता शनि जब तक संक्रमणशील रहेगा उनके उत्कर्ष की सम्भावना नहीं है नवम्बर, दिसम्बर १९८८ तक यह अशुभ योग उनकी कुंडली में बना रहेगा। अतः उनके भविष्य के विषय में दिसम्बर १९८८ या १९८९ के आरम्भ में पुनः विचार किया जावेगा।

**अमिताभ बच्चन** – सप्तमस्थ पांच ग्रहों से शनि १९८८-८९ में केन्द्र योग करेगा। अप्रैल-मई तथा पुनः नवम्बर दिसम्बर १९८८ में स्तब्ध कर देने वाली घटना घट सकती है। निस्सन्देह यह उनके लिए अनुकूल न होगी, तथा उनका राजनीति में पुनः प्रवेश की सम्भावना नहीं है। उनका स्वास्थ्य भी प्रभावित होगा।

**महाराष्ट्र में परिवर्तन की सम्भावना** – न केवल महाराष्ट्र बल्कि अन्य प्रान्तों में भी नेतृत्व परिवर्तन की सम्भावना है।

**आर्थिक मन्दी** – संयुक्त राज्य अमेरिका की वास्तविक आर्थिक स्थिति का ज्ञान अमेरिका के स्टाक एक्सचेंज द्वारा होता है। यह १८ मई १७९२ का मध्यान्ह १२ बजे कन्या लग्न ३°-४५' तथा दशम वृषभ २९° पर स्थापित हुआ १९ अक्टूबर १९८९ को शनि १७° हर्षल २४° ओर मकर ५° पर नेपच्यून धनु में थे तथा मंगल से केन्द्र योग कर रहे थे फलतः वाल स्ट्रीट का आर्थिक संकट आया। श्री रीगन ने कांग्रेस पर वित्तसंकट का उत्तरदायित्व डाला, वह अभी भी अपनी भूल मानने को तैयार नहीं है। शनि और हर्षल फरवरी १९८८ के पूर्वार्ध में पुनः जन्म कालिक मंगल से केन्द्र योग करेगा अतः विश्व

के स्टॉक मार्केट में पुनः गिरावट आवेगी। जून १९८८ से आगे पुनः इसी प्रकार का योग होगा जब हर्षल शनि वक्री होंगे अतः नवम्बर १९८८ पुनः नाजुक महीना होगा।

# अर्न्तराष्ट्रीय दिग्दर्शन

## जापान

भूकम्प से सम्बन्धित मेरी सभी भविष्य वाणिया सत्य सिद्ध हुई हैं। इससे पुष्टि होती है कि जापान का विवरण पत्र (चार्ट) विश्वसनीय है। उसी सिद्धान्त पर मैं अनुभव करता हूँ कि जापान कुछ वर्षों के लिए भूकम्प से मुक्त रहेगा। बृहस्पति सम्पूर्ण वर्ष के लिए अनुकूल है, देश की आर्थिक स्थिति अनुकूल ग्रहों के अन्तर्गत रहेगी। जनवरी-फरवरी एवं पुनः नवम्बर-दिसम्बर १९८८ में शनि पाचवें भाव में मौलिक स्वभावानुसार स्थित मंगल से स्पर्श करता है। इसके साथ ही हर्षल इसका स्पर्श करेगा। इसका तात्पर्य यह है कि सन्तति नियमन एवं जन्म दर से सम्बन्धित किन्ही क्रांतिकारी विचारों का उदय होगा।

## रूस

प्लूटो अभी भी चतुर्थ भाव में संक्रमण कर रहा है। वर्ष १९८८ में यह सूर्य एवं बुध के निकट पँहुचता है और शनि मौलिक स्वभावी शुक्र के समीप होगा। ये संक्रमण अनुकूल नहीं है। विद्यमान वैचारिकता में परिवर्तन होगा और नई आदर्शवादिता प्रारम्भ की जाएगी। दैवीय आपदा से शक्ति का ह्रास होगा। फरवरी-मार्च अथवा वर्ष १९८८ के अन्त तक नेतृत्व में परिवर्तन होगा।

## अमरीका

विदेश नीति में निरन्तर असफलताओं के कारण सीनेट पर श्री रोनाल्ड रीगन का नियन्त्रण समाप्त हो गया है। 'व्हाइट हाऊस' में अन्य किसी दल के राष्ट्रपति होने के बावजूद भी आगामी कुछ वर्षों में अमरीका की विदेश नीति सफल नहीं होगी।

फ्रांसीसी भविष्यवक्ता नास्त्रेडम ने पूर्व शताब्दियों में भविष्य वाणी की थी कि मई १९८८ में बडे भूकम्प से अमरीका के प्रभावित होने की सम्भावना है। अमरीका में प्रकाशित और इस समय भारत में उपलब्ध 'वीडियो सीरीज' में इसकी चर्चा की गई है। उनकी भविष्य वाणी की प्रामाणिकता को परखने के लिए मैंने अमरीका के जन्मांग चक्र (चार्ट) का अध्ययन किया। मई के महीने में राहु एवं केतु मीन-कन्या में २० के होंगे। इस समय चतुर्थ भाव (सिंह २६) किसी भी ग्रह से पीडित नहीं है वर्ष १९९० का क्रान्ति वृत्त चतुर्थ और दशम भाव के निकट है और शनि अष्टम भाव में प्लूटो के निकट होंगे। अतः अमरीका में मई १९८८ में बडे भूकम्प की सम्भावना नहीं है वरन् १९९० में है।

ए.एफ.ए. की बुलैटिन के ग्रन्थ ४८ जिल्द संख्या ७ के पृष्ठ २२६ में अमरीका का ज्योतिषीय मानचित्र है। कोलाराडो, न्यूमैक्सिको का उत्तर पूर्वीय कोण, ओखामा, कंसास, नेब्रास्का और दक्षिणी डाकोटा इस राशि के अन्तर्गत आते है इन राज्यों में से न्यू मैक्सिको एव कोलाराडो में भूकम्प शंकास्पद है। मीन और कन्या का क्रान्ति वृत्त इस क्षेत्र को पीडित कर सकता है।

## इंग्लेंड

गत वर्ष के पचांग में, उसके प्रकाशन से पूर्व मैंने संकेत दिया था कि वर्षान्त से पूर्व श्रीमती थ्रैचर मध्यावधि चुनाव करायेंगी। उन्होंने मई में उसका आदेश दिया। वह तीसरी बार प्रधान मन्त्री निर्वाचित हुई क्योंकि सम्पूर्ण समय बृहस्पति उन्नत था। वर्ष १९८८ के अन्त में शनि का मकर राशि में संक्रमण होगा, दशम भाव को स्पर्श करेगा और मौलिक स्वभावी सूर्य के ऊपर से जनवरी-फरवरी १९८९ में भ्रमण करेगा। यह सत्ताधारी दल को नेष्ट है। मध्यावधि चुनाव की घोषणा की जाएगी। मजदूर दल शासनाधिकार प्राप्त करेगा। इससे पूर्व कन्या-मीन (१९८८) की क्रान्ति वृत्त रेखा श्रीमती थ्रैचर के अनुकूल नहीं है। उनका स्वास्थ्य नाजुक स्थिति में होगा और उस वर्ष में वह प्रधान मन्त्री पद के दायित्व के निर्वहन की स्थिति में नहीं होंगी। इसके अतिरिक्त उन्हें दल में और बाहर विरोध का सामना करना पडेगा।

## तिब्बत

चीनियों द्वारा तिब्बतियों के स्वाभिमान को ठेस पहुचाने के कारण संसार की छत अक्तूबर '८७ में अशान्त थी। इतना ही नहीं देश को चीनियों के चंगुल से मुक्त कराने के लिए तिब्बतियों ने सम्पूर्ण संसार में प्रदर्शन किए थे।

यह कहना अनुपयुक्त है कि तिब्बत का प्रसंग चीन के लिए सर्वाधिक मर्मस्पर्शी है। चीन के प्रति हमारी सरकार का रुख अत्यधिक सद्भावना पूर्ण है और सम्बन्धो, जो कि १९६२ में तनावग्रस्त होगए थे, को बेहतर बनाने के लिए

प्रयत्नशील है। तिब्बत के जन्मांग चक्र की ग्रह स्थिति से यह संकेत मिलता है कि शताब्दी के अन्त तक अथवा अगली शताब्दी के प्रारम्भ २००१ तक वह चीन के चंगुल एवं आधिपत्य से मुक्त हो जाएगा। वर्तमान मुक्ति आन्दोलन वर्ष [illegible] के उत्तरार्ध से वर्ष १९८९ के पूर्वार्ध तक चरमोत्कर्ष पर पहुंचेगा। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि उनकी मांगें पूर्णरूपेण एवं सन्तोषप्रद ढंग से मान ली जायेंगी।

आन्दोलन का दूसरा चक्र अत्याधिक तनावग्रस्त होगा और वह १९९२ में उभरेगा। चीनियों द्वारा तिब्बतियों को कुछ सुविधायें दिए जाने की सम्भावना है। तीसरा चक्र १९९६ और १९९७ के मध्य में होगा।

श्री लंका

पूर्व में अन्यत्र किए हुए भविष्य कथनानुसार जुलाई १९८७ में समझौता होगया है। भाग्य के प्रतिफल स्वरूप श्री लंका में प्रधान मन्त्री के भ्रमण के समय अशान्ति दृष्टिगत हुई। उसके साथ ही सितम्बर १९८७ के प्रथम सप्ताह में राष्ट्रपति जयवर्धने एवं मन्त्रियों के ऊपर 'टाइम बम्ब' फेंकने के प्रयास हुए। तत्पश्चात् जाफना एवं अन्य क्षेत्रों में आतंकवादी गतिविधियों को रोकने और समझौते में उल्लिखित सभी शर्तों के परिपालन हेतु भारतीय शान्ति सेना ने हस्तक्षेप किया।

यद्यपि श्री लंका और भारत सरकार वर्तमान स्थिति को नियन्त्रित करने के लिए प्रयत्नशील हैं किन्तु श्री लंका का जन्मांग चक्र स्पष्ट रूप से भविष्य वाणी करता है। फरवरी १९८८ के उत्तरार्ध के आसपास स्थिति नियन्त्रण से बाहर होना सम्भावित है और यह स्थिति मार्च १९८८ के मध्य तक बनी रहेगी। अगस्त एवं सितम्बर १९८८ में इसका तीसरा चक्र होगा और अधिक तनाव ग्रस्त होगा।

अन्य किसी प्रकार के दुर्दैव (आपत्ति) के परिहार के लिए श्री लंका के राष्ट्रपति एवं अन्य विशिष्ट व्यक्तियों की सुरक्षा व्यवस्था को सुदृढ़ करना चाहिए।

संक्षेप में १९८८ के अन्त तक शांति की उम्मीद करना गलत है।

चीन

चीनी पॉलिट ब्यूरो में अक्टूबर १९८७ में क्रान्तिकारी परिवर्तन की अन्यत्र संक्षेप में प्रकाशित मेरी भविष्य वाणी सत्य सिद्ध हुई। एशिया महाद्वीप के दो बड़े राष्ट्रों में कटुता के परिहार और सौहार्द पूर्ण सम्बन्ध बनाने के लिए भारत ने प्रयास किया है। अन्त में सितम्बर में तिब्बत की क्रान्तिकारी गतिविधियों ने राजनैतिक क्षेत्र का ध्यान आकृष्ट किया है। इन सभी दृष्टिकोणों से चीन की आगामी वर्षों की स्थिति का मूल्यांकन उपयोगी होगा।

यदि हम इस अल्पकालिक सर्वेक्षण से देखें तो यह अनुभव होता है कि विशाल जनसंख्या बहुल साम्यवादी राष्ट्र में राजनैतिक अस्थिरता व्याप्त रहेगी। दिन प्रतिदिन विरोध का स्वर मुखरित एवं दृढ़ होगा तथा क्षेत्रीयता उभरेगी। साम्यवादी संसार, दल और सरकार में अप्रत्याशित परिवर्तन दृष्टिगत होंगे। साम्यवादी दल के कतिपय वरिष्ठ नेता संसार से विदा होंगे और रिक्त स्थान की पूर्ति के लिए सक्षम नेतृत्व का अभाव होगा। वर्ष १९४९ से स्थापित जनगण राज्य का यह क्रांतिकारी संक्रमण काल है। राजनैतिक अस्थिरता के फलस्वरूप राष्ट्र के आर्थिक विकास और अन्य गतिविधियाँ वर्ष १९९१ तक दुष्प्रभावित होंगी।

यदि हम व्यापक दृष्टिकोण से देखें तो यह दृष्टिगत होगा (यद्यपि असामयिक) कि चीन जैसा विशाल राष्ट्र प्लूटो के संक्रमण और अन्य अद्भुत ग्रह स्थिति, उदाहरणतः सूर्य एवं चन्द्रग्रहण, के कारण दो भागों में विभाजित होने की सम्भावना है। यह उल्लेखनीय काल वर्ष १९९५ एवं १९९७ का है।

पाकिस्तान

पाकिस्तान अपनी सीमाओं की सुरक्षा और पड़ोसी राष्ट्रों पर आक्रमण के लिए पर्याप्त हथियारों के एकत्रीकरण के लिए जी तोड़ प्रयास कर रहा है। इन गतिविधियों के लिए बृहस्पति सहयोगी है। किन्तु यह शस्त्रीकरण १९९१ में बूमरेंग (एक प्रकार का टेढ़ा तीर जो वार करके वापस लौट जाता है) के समान घातक होगा।

फ्रांस

सम्पूर्ण वर्ष बृहस्पति लाभप्रद स्थिति में है और राष्ट्र अपने अस्तित्व [illegible] आगामी कुछ वर्षों में स्थिर सरकार अस्तित्व में आएगी।

सम्पर्क सूत्र :- ९८३/२, शुक्रवार पेठ ए-२४, सारस नगर नेहरू स्टेडियम के सामने पुना-४११००२ (भारत)

# चांदी के अचूक चांस

## (सं. २०४५ वि. सन् १९८८ व १९८९ ई. के)

लेखक :- पं. नरोत्तम देव दीक्षित, ज्योतिषी, हाथरस (उ. प्र.)

**चैत्र शुक्ल पक्ष :-** २२ मार्च से २४ तक में चांदी पर हमारा ध्यान तेजी का है। २६ मार्च से २८ तक में चांदी पर मंदी भी आवेगी। २८ मार्च की दोपहर से ३१ की दोपहर तक चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। २८ मार्च व ३१ को तेजी फलैगी।

**बैशाख :-** ७ अप्रैल की शाम से १० की दोपहर तक चांदी पर मंदी भी अवश्य ही आवेगी। ८ अप्रैल व १० की मंदी भी फलैगी। १२ अप्रैल से १४ की दोपहर तक चांदी तेज जरूर रहेगी। १७ की मंदी फलैगी। १८ अप्रैल से २२ तक में चांदी पर तेजी घटा बढ़ी से आवेगी। ध्यान रखें २३ अप्रैल से २५ तक में चांदी पर जोरदार मंदी आवेगी। २३ अथवा २४ की मंदी भी फलैगी। २६।२७ अप्रैल तेज।

**प्र. ज्येष्ठ :-** २ मई की दोपहर से ४ की शाम तक तेजी जोरदार चांदी पर आवेगी। ८ मई से ११ तक में चांदी पर तेजी भी जोरदार आवेगी। १० अथवा ११ मई की तेजी भी फलैगी। ध्यान रखें २० मई से २२ मई तक में चांदी पर जोरदार मंदी आवेगी। २१ मई की मंदी भी फलैगी। २४ मई की शाम से २७ मई की दोपहर तक चांदी पर मंदी घटा बढ़ी से अवश्य आवेगी।

**द्वि. ज्येष्ठ :-** ३ जून से ७ तक में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। ४ व ७ जून की तेजी भी फलैगी। १० जून की तेजी चांदी की अवश्य फलैगी। १२ जून की दोपहर से १६ की दोपहर तक चांदी पर तेजी घटा बढ़ी से जरूर आवेगी। १६ जून की शाम से १८ तक मंदी। १९ जून की शाम से २१ की दोपहर तक चांदी तेज रहेगी। २६ जून की चांदी की मंदी फलैगी।

**आषाढ़ :-** २ जौलाई की दोपहर से ५ की दोपहर तक चांदी तेज रहेगी। ६ जौलाई की शाम से ७ की दोपहर तक चांदी पर जोरदार मंदी आवेगी। १० जौलाई से १३ तक चांदी पर घटा बढ़ी से तेजी जरूर आवेगी। १७ से १९ जौलाई में भी चांदी तेज रहेगी। २० जौलाई की मन्दी भी फलैगी। २६ की दोपहर से २७ की शाम तक चांदी पर मंदी जरूर आवेगी।

**श्रावण :-** ३० जौलाई से १ अगस्त तक चांदी तेज रहेगी। २ अगस्त की दोपहर से शाम तक चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। ५ अगस्त की दोपहर से ९ तक तेजी जोरदार चांदी पर घटाबढ़ी से आवेगी। १५ से १७ अगस्त तक में चांदी पर जोरदार घटा बढ़ी होगी। २२ अगस्त से २४ की दोपहर तक चांदी मंदी रहेगी।

**भाद्रपद :-** ३० अगस्त की तेजी फलैगी। ध्यान रखें ६ सितम्बर की दोपहर से ८ तक में चांदी पर मंदी जोरदार आवेगी। ९ से १० सितम्बर चांदी तेज ११ सितम्बर में चांदी मंदी रहेगी। १२ से १६ सितम्बर तक में चांदी पर जोरदार घटा बढ़ी होगी और २३ सितम्बर से २५ तक में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी।

**आश्विन :-** २७ सितम्बर में चांदी की तेजी फलैगी। २९ सितम्बर से ३ अक्टूबर के दोपहर तक चांदी पर तेजी का प्रभाव रहेगा। ४ अक्टूबर कीशाम को भी चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। ध्यान रखें ५ अक्टूबर की दोपहर से ६ की दोपहर तक चांदी पर मंदी जोरदार आवेगी। ध्यान रखें १३ अक्टूबर की दोपहर से १५ की शाम तक चांदी पर तेजी जोरदार ही आवेगी। १९ अक्टूबर से २२ की दोपहर तक चांदी पर हमारा ध्यान जोरदार तेजी का है।

**कार्तिक :-** २६ अक्टूबर से ३० तक में चांदी पर तेजी का प्रभाव अवश्य रहेगा। ३१ अक्टूबर से २ नवम्बर तक में चांदी पर कुछ मंदी आ जायेगी। ३ नवम्बर से ५ की दोपहर तक चांदी पर तेजी आवेगी। ७ व ८ नवम्बर में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। ध्यान रखें १४ नवम्बर से १८ तक में चांदी पर तेजी जोरदार ही आवेगी। पृष्ठ १३६ पर

# संवत् २०४५ विक्रमी का द्वादश राशिफल



ज्यो. पं. दामोदर प्रसाद शर्मा, सिभारला पिन. ३३२७१९ सीकर (राजस्थान)

यह राशिफल गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार दिया गया है। जन्मकालीन ग्रहों एवं दशान्तर प्रत्यन्तर दशा का फल मुख्य है। एतदर्थ इस राशि फल का सत्यता की कसौटी पर बिल्कुल खरा उतरना सभी व्यक्तियों के लिये अनिवार्य नहीं है, क्योंकि एक ही राशि के सभी व्यक्तियों के कार्य एवं पेशा एक समान नहीं होते, अतः यह राशिफल एक स्थूल फलादेश मात्र है। मासिक तथा वार्षिक फलादेश, जन्मपत्र, वर्षफल आदि के सूक्ष्म गणित से ही मालूम किया जा सकता है। जिसके लिए लेखक के पते से फीस की जानकारी एवं सम्पर्क स्थापित कर सकते हैं। अनेक लोगों को अपनी जन्मराशि का या नाम राशि का भी ज्ञान नहीं होता। इसलिए यहां प्रत्येक राशि के आगे कोष्ठक में उस राशि के प्रधान अक्षर लिख दिये गये हैं। अपने नाम का प्रधान अक्षर जिस राशि के साथ कोष्ठक में मिलें, वही अपनी राशि समझनी चाहिए। व,ब,स, श तथा हृस्व-दीर्घ मात्राओं से राशि जानने में कोई अन्तर नहीं पड़ता।

— सम्पादक

## मेष-(चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ)

यह वर्ष आपको मिश्रित फलप्रद है। बुद्धि की मंदता (स्थूलता) से बनते कामों में बाधा उत्पन्न होगी। सतान के स्वास्थ्य मे कमजोरी रहे।वर्षारंभ में वक्री शनि भाग्य स्थान में होने से भाग्य सहारा कम देगा। मानसिक व्यथा, धन व्यय तथा व्यर्थ के कामों में समय का दुरुपयोग होगा। किन्तु गुरु आपकी राशि पर है यह आपको हर संभव सहायता प्रदान करता रहेगा। धार्मिक कार्यों मे रुचि, वरिष्ठ लोगों से सम्पर्क, आरोग्य लाभ तथा स्त्री का सुख प्राप्त होगा। मान सम्मान प्रतिष्ठा की वृद्धि होगी। कारोबार धन्धों मे उन्नति होकर धन लाभ के चांस प्राप्त होंगे। वर्ष के उत्तरार्ध में परेशानी कम होकर स्वजनों के सहयोग से कई कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। अप्रैल मे स्वास्थ्य सुख ठीक रहेगा। काम धन्धों मे लाभ होकर खर्चा होगा। भाग्य सहारा कम देगा। मई जून में पारिवारिक सुख में वृद्धि होगी कुछ रुके काम बनेंगे। समाज में मान प्रतिष्ठा बढेगी। जुलाई में पराक्रम पुरुषार्थ की वृद्धि होगी तथा धार्मिक कार्यों मे रुचि बढ़ेगी। कुछ धन खर्चा अवश्य बढेगा। अगस्त में बुद्धि की कमी से तथा क्रोध की अधिकता से काम धन्धों मे लाभ मे कमी रहेगी। सन्तान को पीड़ा होगी। सितम्बर अक्टूबर में शत्रु पक्ष से सावधान रहें। स्त्री से मनमुटाव तथा विचारों में तालमेल कम रहेगा। खर्चा की बढोत्तरी होगी। नवम्बर मे लाभ खर्च बराबर रहेंगे। शरीर मे रोग पीड़ा से कष्ट होगा। दिसम्बर में स्वजनों से मनमुटाव, मान सम्मान में कमी होगी। भाग्य सहारा मध्यम रहेगा। जनवरी ८९ से स्वास्थ्य सुख साधारण तथा राजकाज से दौड़ धूप अधिक होगी। फरवरी मार्च में यात्रा में लाभ, तथा सरकारी कार्यों में सफलता मिलेगी। आपके वित्त कोष में वृद्धि तथा स्वाभिमान को सहायता मिलेगी। यह वर्ष महिलाओं को अशुभ तथा विद्यार्थियों को उत्तम फलप्रद है।

## वृष — (ई, उ, ए, ओ, व, वि, वू, वे, वो)

इस वर्ष वृष राशि वालों को ढैया शनि अच्छा नहीं है। गुरु बारहवें भाव में तथा केतु चतुर्थ भाव में नेष्ट फलप्रद है अतः स्वास्थ्य बाधा, धातु क्षय से निर्बलता, पड़ोसियों से विवाद भय उत्पन्न होगा। धन खर्चा भी बढ़ेगा। काम धन्धों में हानि का भय बना रहेगा। प्रयासों में विफलता, जीविका निर्वाह में कठिनाई होगी। ता. २० जून से वृष राशि में गुरुदेव आने से अशुभ फलों में कमी होगी। स्वास्थ्य सुख में सुधार होगा। उत्साह वृद्धि से अटके कामों में सफलता प्राप्त होगी। व्यापार धन्धों में सुधार होकर धन लाभ होगा। मान सम्मान यथावत् बना रहेगा। किन्तु ये फल अल्प ही होंगे। अशुभ फलों के निवारणार्थ शनि केतु की शांति शिवपूजन, रुद्राभिषेक, सप्तधान्य दानादि से करावें। अप्रैल में शरीरसुख में सुधार होगा। किन्तु धन खर्चा की अधिकता एवं सुख साधनों में कमी होगी। मई जून में राजकाज सम्बन्धी कठिनाई, समाज में मान सम्मान की कमी होगी। दौड़ धूप की अधिकता से मानसिक अशांति बढ़ेगी। जुलाई में व्यापार धन्धों में मन लगेगा। धन लाभ के चांस मिलेंगे। सन्तान सुख मध्यम रहेगा। अगस्त में पराक्रम पुरुषार्थ की वृद्धि होगी। समाज मे प्रतिष्ठा बढ़ेगी। मासान्त में स्वास्थ्य में गड़बड़ी चलेगी। सितम्बर अक्टूबर में मानसिक अशांति रहेगी। धनखर्चा अधिक होगा। शत्रु प्रबल होकर सामने आयेंगे। नवम्बर में कामधन्धों में प्रगति होगी तथा पारिवारिक सुख में वृद्धि होगी। किन्तु दौड़ धूप तथा मन में भय व्याप्त होगा। दिसम्बर में स्वास्थ्य सुख घटेगा। मन में खिन्नता रहेगी। स्त्री सुख ठीक रहेगा। जनवरी ८९ में व्यर्थ की बातों में न बैठें, नहीं तो मुकदमा-बाजी में फंसना पड़ेगा। कुछ लाभ के चांस भी मिलेंगे। फरवरी मार्च में कुटुम्ब-सुख तथा व्यवसाय में तरक्की होगी। मान में वृद्धि तथा स्वजनों से यश मिलेगा। इस वर्ष महिलाओं को साधारण तथा विद्यार्थियों को मध्यम फल प्राप्त होंगे।

## मिथुन — (क, की, कु, घ, ड़, छ, के, को, ह)

आपको यह वर्ष अन्ततः अशुभ फलप्रद रहेगा। वर्षारंभ के तीन माह में कुछ अच्छे फल भी होंगे जिससे कुछ कामों में सफलता भी प्राप्त होगी। व्यापार धन्धों में उन्नति, संतान-सुख, तथा द्रव्य वस्त्रादि की प्राप्त होगी किन्तु धन खर्चा की अधिकता रहेगी। आलस्य प्रमाद और स्त्री कष्ट से मानसिक अशांति रहेगी। स्वास्थ्य में भी कमजोरी आयेगी। वर्षान्त में क्रोध की अधिकता से व्यापार में अवरोध की स्थिति बनेगी। स्त्री व स्वयं का स्वास्थ्य कमजोर रहेगा। जिसके सुख के लिए शिवपूजन, दुर्गापाठ सप्तधान्य दान आदि करावें। अप्रैल स्वसुख का अभाव तथा मित्रों से मनमुटाव रहे। धन लाभ होकर खर्चा हो। मई जून में मान सम्मान बढ़ेगा। व्यापार धन्धों में प्रगति होगी। स्त्री के द्वारा विशेष खर्चा होगा। जुलाई में शरीरसुख सामान्य, सन्तान सुख मध्यम मिलेगा। अगस्त मे स्वजनों के सहयोग से कुछ काम बनेंगे। पराक्रम, पुरुषार्थ बढ़ेगा किन्तु भ्रातृवर्ग को कष्ट होगा। सितम्बर अक्टूबर में बुद्धि में चंचलता तथा सुख साधनों का उचित प्रयोग होगा। गृहस्थी सुख ठीक चलेगा। नवम्बर में शत्रु मित्र भाव धारण करेंगे। कारोबार में दृढ़ता तथा यात्रा से लाभ होगा। दिसम्बर में चालू कार्यों में लाभ तथा नवीन कार्यों में अलाभ रहेगा। गुप्त शत्रु से सावधान रहें। जनवरी फरवरी ८९ मे कारोबार में प्रगति हो किंतु स्वास्थ्य में नरमी चलेगी आय व्यय समान रहेगा। मार्च में भाग्य सहारा कम देगा। मानसिक चिन्ता पीड़ा बढ़ेगी। स्त्री सन्तान सुख मध्यम रहेगा। यह वर्ष महिलाओं को अशुभ फलप्रद है। विद्यार्थियों को परिश्रम करने से सफलता प्राप्त होगी।

## कर्क — (ही, हू, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो)

इस वर्ष कर्क राशि वालों को प्रायः श्रेष्ठ फल ही प्राप्त होंगे। भाग्योन्नति एवं काम धन्धों में प्रगति होकर धन लाभ होगा। राजकाज तथा समाज मे सम्मान बढ़ेगा। नये नये लोगों से सम्पर्क-सत्परामर्श मिलेगा। उत्तरदायित्व की वृद्धि होगी शत्रु परास्त होंगे। स्त्री, पुत्रादि का सुख सहयोग ठीक मिलेगा किन्तु राहु केतु की प्रतिकूलता से व्यर्थ की दौड़ धूप अधिक होगी। परिश्रम की अधिकता से शरीर में कमजोरी महसूस होगी। ता. २० जून से गुरु लाभ घर में आने से व्यापार धन्धो मे बढ़ोत्तरी होगी। संतान का सुख सहयोग प्राप्त होगा। नये रोजगार धन्धों की भूमिका तैयार होगी। सद्बुद्धि एवं धार्मिक कार्यों मे रुचि बनेगी। अप्रैल में व्यापार धन्धों म प्रगति, शत्रु परास्त होंगे। किन्तु स्त्री को रोग पीड़ा से कष्ट होगा। मई मास मे भाग्योदय से कई कामों में सफलता मिलेगी। मान प्रभाव बढ़ेगा। जून जुलाई में बड़े लोगों से मेल जोल बढ़ेगा। राज में विजय होगी किन्तु स्वास्थ्य सुख में गड़बड़ी चलेगी। अगस्त में शिरव नेत्र में पीडा, दौड़ धूप की अधिकता तथा मानसिक चिन्ताओं से मन खिन्न रहेगा। सितम्बर अक्टूबर में शरीर सुख ठीक रहेगा। मान सम्मान बढ़ेगा। भाइयों से सहयोग प्राप्त होगा। नवम्बर मे घरेलू सुखों में सफलता, कुछ बौद्धिक परेशानी रहेगी। भाग्य फल मध्यम रहेगा। दिसम्बर में शत्रु उत्पन्न होकर परास्त होंगे। धन खर्चा में बढ़ोत्तरी होगी। जनवरी ८९ से शुभ फलों की वृद्धि होगी। भाग्य सहारा से रुके काम बनेंगे। फरवरी मार्च में शरीर सुख में वृद्धि, मान सम्मान अच्छा मिलेगा। हिम्मत शक्ति से व्यापार धन्धों में प्रगति होगी। महिलाओं को यह वर्ष साधारण से अच्छा रहेगा। विद्यार्थियों के लिए उत्तम फल प्रद है।

## सिंह — (मा, मी, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे)

सिंह राशि वालों को इस वर्ष शनि, राहु, केतु की प्रतिकूलता से स्वास्थ्य में कमजोरी, मन में उच्चाटन तथा क्रोध की अधिकता रहेगी। स्त्री का स्वास्थ्य भी नरम चलेगा। परिश्रम अधिक करने से भी लाभ कम होवे। वाणी पर संयम रखना आवश्यक है वरना हानि की सम्भावना रहेगी। वर्षारंभ से गुरु भाग्य घर में तथा जून अन्त से दाम (राज्य) भवन में होने से यह आपकी

हर समय सहायता करेगा। मान सम्मान यथावत् बना रहेगा। स्वजनों के सहयोग से कुछ कार्य सफल भी होंगे। उच्चाधिकारियों से मेल जोल बढ़ेगा। शरीर सुख के लिए राहु केतु की शांति दान जपादि से करावें। अप्रैल में स्वास्थ्य कमजोर तथा स्त्री पुत्रादि को रोग पीड़ा से कष्ट होगा। मान सम्मान तथा भाग्य फल ठीक रहेगा। मई में धन लाभ की अच्छी सफलता रहेगी। स्वजनों से सहयोग मिलेगा। समाज में प्रतिष्ठा बढ़ेगी। जून में राज काज में सफलता तथा घर गृहस्थी के सुख में वृद्धि होगी। जुलाई में स्वास्थ्य में गड़बडी तथा दौड़ धूप की अधिकता रहेगी। स्त्री पुत्रादि का सहयोग ठीक मिलेगा। अगस्त में असामयिक खर्चा बढ़ेगा। शत्रु उत्पन्न होकर दब जायेंगे। सितम्बर अक्टूबर में पराक्रम पुरूषार्थ की वृद्धि होगी। व्यापार धन्यों में धन लाभ के साधन बढेंगे। शत्रुओं से सावधान रहें तथा स्वास्थ्य की तरफ ध्यान दें। नवम्बर में भाइयों से सुख सहयोग मिलेगा। गृहस्थी एवं रोजगार मे सफलता और प्रभाव बढ़ेगा तथापि कुछ न कुछ परेशानियां भी चलती रहेंगी। दिसम्बर में बुद्धि में कमज़ोरी तथा संतान को कष्ट संभव है। स्वास्थ्य में कमजोरी महसूस होगी। जनवरी ८९ में सेहत में कुछ सुधार दिखाई देगा। भाग्य सहारा से कुछ काम भी बनेंगे। फरवरी में शत्रु रोग उत्पन्न होकर परास्त होंगे। कारोबार धन्धों में प्रगति होगी स्वजनों से मेलजोल बढेगा। मार्च में स्त्री सुख में कमी महसूस होगी। क्रोध की अधिकता रहेगी जिससे कुछ परेशानियाँ बढ़ेंगी। इस वर्ष महिलाओं को मध्यम फल प्राप्त होंगे। विद्यार्थियों के लिए उत्तम मध्यम रहेगा।

## कन्या – (टो, प, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो)

इस वर्ष आपको ढ़ैया शनि है। वर्षारंभ से १९ जून तक गुरु की प्रतिकूलता भी नेष्ट फलप्रद है, अतः स्वास्थ्य मे गिरावट वैर विरोध, रोजगार धन्धों में विघ्न-बाधा उत्पन्न होगी। कुटुम्ब सुख तथा वाहनादि सुख में कमी आयेगी। निकृष्ट भोज्य पदार्थों की प्राप्ति होगी। धन खर्चा अधिक होने से मानसिक अशांति बढ़ेगी। ता. २० जून से गुरु नवम (भाग्यघर) में आने से शुभ फलों का संचार होने लगेगा। भाग्य सहारा देने लगेगा। स्वजनों के सहयोग से बिगड़े काम बनेंगे। रचनात्मक कार्यों में प्रवृत्ति एवं उद्योग क्षमता में वृद्धि होगी। अप्रैल में घरेलू वातावरण क्षुब्ध तथा मानसिक चिन्ताओं की वृद्धि होगी। मई जून में धन बड़े परन्तु व्यय भी बढ़ेगा। कारोबार धन्धों में उन्नति होगी। बड़े लोगों से मेल जोल बढ़ेगा। जुलाई में संतान सुख ठीक, पत्नी सुख मध्यम रहेगा। यात्रा में कष्ट तथा उदर विकार आदि पीड़ा होगी। अगस्त में आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। समाज में सम्मान बढ़े। सितम्बर अक्टूबर में खर्चा की अधिकता रहेगी। शरीर में कमजोरी रहेगी। स्वजनों से मेल जोल बढ़ेगा। नवम्बर मे पराक्रम पुरुषार्थ की वृद्धि होगी। राजकार्य में सफलता मिलेगी। दिसम्बर में मान सम्मान बढ़े, चिन्ता, कलह, बुद्धि में निर्बलता आदि होंगे। जनवरी फरवरी ८९ में मित्रों एवं स्वजनों का सुख प्राप्त होगा। कारोबार, वाहन, कृषि आदि में लाभ होगा। स्त्री सुख उत्तम तथा शत्रु पक्ष सबल होगा। मार्च में यात्रा में परेशानी तथा सन्तान सुख में कमी अनुभव होगी। महिलाओं के लिए यह वर्ष उत्तम रहेगा। विद्यार्थियों को परिश्रम प्रयत्न से सफलता प्राप्त होगी।

## तुला – (रा, री, रु, रे, रो, तो, ता, ती, तू, ते)

यह वर्ष आपको आरंभ श्रेष्ठ रहकर अन्त में साधारण से अच्छा रहेगा। पुरुषार्थ शक्ति एवं आत्मबल की वृद्धि होगी। शत्रु परास्त होंगे। स्वास्थ्य सुख प्रियजन समागम, सफल प्रयत्न तथा मांगलिक उत्सवादि से चित्त प्रसन्न रहेगा। सन्तान पक्ष को कष्ट तो संभव है किन्तु अन्य सभी फल उत्तम होंगे। ता. २० जून से गुरू की प्रतिकूलता आने के कारण अशुभ फलों में वृद्धि होगी। शत्रु प्रबल होकर मुकदमा बाजी में फंसायेंगे। स्वास्थ्य में भी नरमी चलेगी। मन में चिडचिड़ा पन, क्रोध की अधिकता रहेगी। भाइयों से मनमुटाव होगा परन्तु मान सम्मान यथावत् बना रहेगा। बुद्धि की स्थूलता से कुछ कार्यों में रूकावटें पैदा होंगी। चलते कामों में धन लाभ होकर खर्चा होगा। अप्रैल में स्वजनों एवं बड़े लोगों से मेल जोल बढ़ेगा। शरीर में कमजोरी तथा पारिवारिक सुख में कमी होगी। मई में बुद्धि की कमजोरी से लाभ के चांस हाथ न लगेंगे। क्रोध में बढ़ोतरी होगी। जून जुलाई मे सेहत खराब तथा धन खर्चा की अधिकता रहेगी। काम धन्धों में उच्चाटन रहेगा। अगस्त मास में शुभ फलों की वृद्धि होगी। शत्रु हार मानेंगे। रोजी रोजगार में सफलता प्राप्त होगी। सितम्बर में धार्मिक कार्यों में रूचि बढ़ेगी। भाग्य सहारा से कई रूके काम बनेंगे। नवम्बर दिसम्बर में मान सम्मान ठीक रहेगा। वाहन सुख, शुभ यात्रा तथा मनोरंजन हो। आर्थिक उन्नति के लिए विशेष परिश्रम करना होगा। जनवरी ८९ से बुद्धि का विकास होगा। मित्र एवं सन्तान पक्ष से सहयोग मिलेगा। हिम्मत न हारें, मेहनत करते रहें। फरवरी मार्च में राजकाज में सफलता तथा धन लाभ की वृद्धि होगी। किन्तु स्वास्थ्य में नरमी रहेगी। यह वर्ष महिलाओं के लिए उत्तम मध्यम है। विद्यार्थियों के लिए अशुभ फलप्रद है। परिश्रम प्रयत्न से सफलता मिलेगी।

## वृश्चिक – (तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू)

वृश्चिक राशि वालों को इस वर्ष शनि की उतरती साढेसाती लोहे के पाये से चालू है। गुरु राहु की स्थिति भी अच्छी नहीं है अतः स्वास्थ्य पीड़ा, वैर विरोध धन खर्चा की अधिकता से मन में अशांति उत्पन्न होगी। उद्यमहीनता से कीर्ति का ह्रास होगा। स्वभाव में चिड़चिड़ापन आयेगा। शत्रु उत्पन्न होकर दब जायेंगे। अपने किये कामों पर पश्चात्ताप करना पड़ेगा। ता. २० जून से गुरू अनूकूल स्थान पर आने से शुभ फलों का संचार होने लगेगा। स्वास्थ्य सुख, के साथ सद्विचारों का उद्भव होगा। धार्मिक कर्मों में मन लगेगा। शनि राहु की शांति, शिव पूजन, सप्तधान्य दान दुर्गा पाठ से करावें। अप्रैल में भूमि, वाहन, जायदाद, व्यवसाय, नौकरी आदि से सामान्य लाभ मिलेगा। यात्रा में कष्टानुभव होगा। मई जून में स्वजनों का सहयोग यथावत् मिलता रहेगा। किन्तु घर गृहस्थी में अशांति बढ़ेगी। मन में खिन्नता रहेगी। धन खर्चा में वृद्धि होगी। जुलाई में पारिवारिक सुख शांति में वृद्धि होगी। शरीर सुख तथा समाज में प्रतिष्ठा बढ़ेगी। धन लाभ भी होगा। अगस्त में पुरुषार्थ कर्म से सफलता रहेगी। भाग्यफल ठीक रहेगा। सितम्बर में स्थायी कामों में अल्प लाभ होगा। राज काज में सफलता तथा पितृपक्ष अनुकूल रहेंगे। अक्टूबर नवम्बर में लाभ तो कम होगा पर मान सम्मान यथावत् मिलता रहेगा। परिवार सुख सामान्य तथा यात्रा में कष्ट होगा। दिसम्बर में स्वास्थ्य सुख ठीक तथा स्त्री पुत्रादि का सहयोग मध्यम मिलेगा। जनवरी ८९ में साधारण फल ही प्राप्त होंगे। परिश्रम मेहनत से काम बनेंगे। फरवरी में भाइयों से सहयोग, समाज में सम्मान तथा शत्रु पराजित होंगे। मार्च में पारिवारिक व्यवस्था में बिगड़ाव आयेगा। स्वास्थ्य ठीक चलेगा। स्त्री सुख श्रेष्ठ किन्तु संतान सुख मध्यम है। महिलाओं को इस वर्ष में उत्तम फल प्राप्त होंगे। विद्यार्थियों के लिए श्रेष्ठ है।

## धनु – (ये, यो, भा, भी, झ, धा, फा, ढा, भे)

इस राशि वालों को शनि की साढ़ेसाती हृदय पर सोने के पाये से चालू है। गुरू राहु की स्थिति सानुकूल होने से यह वर्ष उत्तम मध्यम फलप्रद है। शरीर में पीड़ा तथा मानसिक चिन्ता रहेगी। व्यापार धन्धों में भी बाधाऐं आयेंगी किन्तु उनको बुद्धि की चातुर्यता से दूर कर लोगे। स्वजनों का सहयोग एवं पराक्रम प्रतिष्ठा की बढ़ोत्तरी होगी। ता. २० जून से गुरू की भी प्रतिकूलता आरंभ हो जायेगी जिससे अशुभ फलों में वृद्धि होगी। शत्रु आपके विरुद्ध कोई नई समस्या पैदा करेंगे। स्वास्थ्य में नरमी तथा क्रोध की अधिकता से बनते कामों में बाधा उत्पन्न होगी। धन खर्चा भी अधिक होगा। अप्रैल में परिश्रम प्रयत्न करने से धन लाभ के चांस मिलेंगे। जमीन, वाहन, कृषि का सुख मध्यम रहेगा। मई में मान प्रतिष्ठा में वृद्धि, तथा स्त्री पुत्रादि से सहयोग प्राप्त होगा। कर्म क्षेत्र की वृद्धि होगी। जून जुलाई में भोजन में अरुचि, परिवार से कलह, मन में अशांति रहेगी। शत्रु वृद्धि के साथ धन खर्चा में बढोत्तरी होगी। अगस्त में उपरोक्त मास के फल ही होते रहेंगे। सितम्बर में उत्तम कर्म से काम धन्यों में लाभ बढ़ेगा। प्रतिष्ठा में वृद्धि तथा मुकदमे में जीत होगी। अक्टूबर में व्यापार धन्धों में नई नीति पर विचार होगा। आपके सुकार्यों से आपकी ख्याति फैलेगी। नवम्बर में मनोबल मजबूत होगा। धनार्जन तो होगा परन्तु परिवार में अशांति के वातावरण से मन में अशांति रहेगी। दिसम्बर में शरीर सुख में कमी तथा धन खर्चा की अधिकता रहेगी। स्वजनों से मनमुटाव होगा। जनवरी ८९ में स्त्री पुत्रादि की तरफ से चिन्ता होगी धन व्यय, उत्सवादि शुभ कार्य होंगे। फरवरी मार्च में व्यवसाय तथा पेशा में लाभ ठीक होगा। पराक्रम की वृद्धि होगी। राज में विजय तथा शत्रु बगलें झाकेंगें। यह वर्ष महिलाओं के लिए मध्यम है तथा विद्यार्थियों को अशुभ फलप्रद है।



## मकर – (भो, जा, जी, खी, खू, खे, खो, गा, गी)

इस वर्ष मकर राशि वालों के मस्तक पर शनि की साढ़ेसाती तथा राहु केतु की स्थिति अनूकूल नहीं है। स्वास्थ्य में पीड़ा

चिन्ता तथा धन व्यय की अधिकता रहेगी। नौकरी वालों का स्थानान्तर होगा। मानसिक चिन्ता, अपव्यय तथा कार्यों में बाधाएँ आयेंगी। स्त्री पुत्रादि का सुख साधारण से अच्छा मिलेगा। यात्रा में कष्ट, वाणीमें कठोरता तथा मान सम्मान में कमी होगी। शनि राहु केतु की शांति कराना हितकर है। ता. २० जून से कर्म क्षेत्र में सफलता मिलेगी तथा बुद्धि का विकास होगा। धन लाभ के भी चांस मिलेंगे। स्वजनों एवं सत्कर्मों के कारण समाज में सम्मान प्राप्त होगा। अप्रैल में शरीर एवं धनपक्ष कमजोर रहेगा किन्तु मान सम्मान यथावत् मिलता रहेगा। मई में क्रोधाधिक्य से शत्रुता बढे। धन व्यय की अधिकता से ऋण लेनी की संभावना होगी। शत्रुओं से सावधान रहें। जून जुलाई में हिम्मत शक्ति की वृद्धि से काम धन्धों में बढोत्तरी होगी। सन्तान सुख ठीक मिलेगा। अगस्त में स्वजनों के यहां मांगलिक कार्य होंगे। मुकदमे में खर्चे से जीत होगी। सितम्बर में कामधन्धा सामान्य चले। जुआ, सट्टा, आदि में न फंसे। स्वास्थ्य में नरमी चलेगी। अक्टूबर में भाग्य से कुछ सहारा मिलेगा जिससे व्यापार धन्धों में लाभ होगा। नवम्बर दिसम्बर में पारिवारिक सुख में वृद्धि होगी। सरकारी कामों में भी सफलता मिलेगी। वर्षान्त दिसम्बर मास के उत्तरार्ध में स्थानान्तरण, दौड़-धूप की अधिकता तथा मानसिक तनाव में वृद्धि होगी। धन व्यय भी ज्यादा होगा। जनवरी ८९ में किसी नवीन कार्य का आरंभ होगा। चित्त में उत्साह तथा लाभ उत्तरोत्तर बढ़ेगा। स्वजनों से मेल जोल बढेगा। फरवरी मार्च में धार्मिक कार्यों में धन लगे। व्यक्तिगत जीवन भ्रमित होगा। शत्रु पक्ष लज्जित होगा। मित्र वर्ग सहयोग देगा। महिलाओं के लिए यह वर्ष अच्छा नहीं है। विद्यार्थियों को परिश्रम करने से सफलता प्राप्त होगी।

## कुम्भ – (गू, गे, गो, सा, सी, सु, से, सो, दा)

इस वर्ष आपकी राशि पर राहु है और स्त्री के घर में केतु है। यह अच्छे नहीं है। रोग पीड़ा, चिन्ता, दुखः आदि अशुभ फल होंगे। वृथा विवाद, लोक निन्दा का भय से मन में अशान्ति रहेगी। वर्षारंभ में गुरू पराक्रम स्थान में होने से शुभ फल भी होंगे। बड़े लोगों से मेल जोल बढ़ेगा। मान सम्मान यथावत् बना रहेगा। भाग्य सहारा देने से व्यापार धन्धों में लाभ भी होगा। ता. २० जून से गुरू की प्रतिकूलता आने से शारीरिक कष्ट, आर्थिक क्षति, कुटुम्बियों से असन्तोष तथा भाग्य बाधक स्थिति बनेगी। कामधन्धों में मन नहीं लगेगा। अशुभ फलों के निवारणार्थ राहु केतु की शांति जपदानादि से कराना श्रेयष्कर रहेगा। अप्रैल में परस्पर मनमुटाव तथा आमदनी के स्त्रोत कम होंगे। मानसिक असन्तोष होगा। मई जून में स्वास्थ्य में कमजोरी रहेगी। कारोबार धन्धों में लाभ यथावत् होता रहेगा। पारिवारिक सुख-साधनों में वृद्धि होगी। जुलाई में परिवार के लोगों से कलह होगी। शत्रु उत्पन्न होकर परास्त होंगे। राजकाज में सफलता प्राप्त होगी। अगस्त सितम्बर में शरीर में कमजोरी तथा दौड़-धूप की अधिकता रहेगी। स्त्री को भी पीड़ा हो। काराबार धन्धों में लाभ सुचारू रूप से होता रहेगा। अक्टूबर में भाग्योदय में बाधा होगी। लाटरी में लाभ असंभव। नवम्बर में बिगड़े काम बनेंगे। सज्जनों की राय से कल्याण होगा। धन लाभ होकर शुभ व्यय होगा। दिसम्बर में श्रेष्ठ फलों का ही संचार रहेगा। जनवरी ८९ में व्यापार धन्धों में लाभ, स्वास्थ्य ठीक तथा मान सम्मान में वृद्धि होगी। भाइयों से मेलजोल बढ़ेगा। फरवरी मार्च में मानसिक अवसाद, शत्रुभय, पदावनति तथा बुद्धि में कमी आयेगी। स्वजनों से मनमुटाव तथा दौड़ धूप की अधिकता रहेगी। इस वर्ष महिलाओं को उत्तम मध्यम तथा विद्यार्थियों को साधारण फल प्राप्त होंगे।

## मीन – (दी, दु, थ, झ, दे, दो, च, चा, ची)

यह वर्ष मीन राशि वालों को प्रायः अच्छा रहेगा। पुरुषार्थ शक्ति एवं आत्मबल बढ़ेगा। धन खर्चा तो अधिक होगा किन्तु उससे भी कार्य सिद्ध होंगे। शत्रु उत्पन्न होकर परास्त होंगे। स्त्री पुत्रादि का सुख सहयोग प्राप्त होगा। राजकीय कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। जून उत्तरार्ध से उत्तरोत्तर श्रेष्ठ फल अधिक होंगे। भाग्य वृद्धि के साथ काम धन्धों में भी लाभ होगा। परिवार में मांगलिक उत्सवादि कार्य एवं कुल वृद्धि होगी। धर्म कार्यों में मन लगेगा। मित्र मिलाप, मनोरंजन, भ्रमण, से हर्ष प्राप्त होगा। स्वजनों एवं भ्रातवर्ग से सहयोग यथावत् मिलता रहेगा। अप्रैल में शत्रुओं की हार होगी। कहीं से शुभ संदेश के कारण मन में प्रसन्नता होगी। चालू कामों में लाभ तथा मान सम्मान में वृद्धि होगी। मई में घर गृहस्थी के सुख में वृद्धि होगी। भ्रातृवर्ग से सहयोग मिलेगा। स्वास्थ्य में सुधार होगा। जून में उत्तम ज्ञान की प्राप्ति, तथा व्यवसाय में लाभ होगा। मान प्रभाव से कई काम बनेंगे। किन्तु पारिवारिक सुख में कमी आएगी। जुलाई में क्रोध की अधिकता रहेगी जिससे लड़ाई झगड़े की नौबत अधिक रहेगी। स्वास्थ्य में कमजोरी आएगी। अगस्त में पुरुषार्थ शक्ति में वृद्धि से कई काम बनेंगे। विपक्षी लज्जित होंगे। भाइयों से मेलजोल कम रहेगा। सितम्बर अक्टूबर में रोग व शत्रु में कमी होगी। मानसिक अशांति कम होकर सद्विचारों में वृद्धि होगी। लाभ खर्च समान रहेंगे। नवम्बर में भाग्यफल मध्यम, स्वजनों से कुछ सहयोग प्राप्त होगा। शत्रु हार मानेंगे। दिसम्बर में भाग्योदय के कारण व्यवसाय नया लगेगा। घर-गृहस्थ का सुख मिलेगा। शरीर में परेशानी रहेगी। जनवरी ८९ में मान सम्मान बढ़ेगा। धार्मिक कार्यों में रुचि बढ़ेगी। व्यापार में प्रगति होगी। मार्च में दौड़ धूप के साथ व्यर्थ का खर्चा होगा। सद्बुद्धि तथा सद्विचारों के कारण आपका समाज में मान सम्मान बना रहेगा। महिलाओं को यह वर्ष श्रेष्ठ तथा विद्यार्थियों को उत्तम रहेगा।

**नोट – विशेष फल जानना चाहें तो जन्मपत्र तथा वर्षफल बनवायें।**

## वैज्ञानिक अनुसंधान पर व्यापार भविष्य सम्वत् २०४५ वि

प्रेमचन्द जैन पोरसावाले, द्वारा ई/ एम लाइट मशीनरी
ठाठीपुर, ग्वालियर (म.प्र.) पिन 474011

### मार्च १९८८

१ मार्च १९८८ से १५ मार्च या २ अप्रैल १९८८ तक मन्दी अच्छी आवेगी। काली मिर्च, सौंठ हल्दी में अच्छी तेजी आसकती है। मार्च ८८ में अरहर, तुअर, चना मसूर में अच्छी मन्दी आवेगी। १८ मार्च १९८८ को खग्रास सूर्य ग्रहण पड़ेगा। चांदी सोना में ७ मार्च से १० अप्रैल १९८८ के मध्य जोरदार तेजी आ सकती है। जिम्मेदारी कभी किसी हालत में नहीं होगी। अतः बाजार देख कर ही व्यापार करें।

२३ सितम्बर १९८७ को चांदी ५५२४ बम्बई सोना दीपावली को ३८१० रु., सरसों अगस्त १९८७को ५५५ वाली १०६५ हो चुकी है। जनवरी १९८८ से १० मार्च १९८९ तक सवा साल में सरसों घट कर ३९९-४४५, चांदी १८ अप्रैल ८८ तक ६१०० या ७०००, सोना ४२००-४५०० के भाव बनकर बाद में मंदी आवेगी।

नोटः– सोना चांदी १९८८ में (TOP-HIGHEST) ऊंचे भाव जो बने उसके बाद मंदी बीच के भावों पर तेजी आती रहेगी। ये ऊंचे भाव १९-२० महीने बाद मिलेंगे। तेल तिलहन हर तेजी बढ़ी में पहले बेचें फिर खरीदें। साल १९८८ मंदी का प्रतीत होता है।

### मई १९८८

१ मई ८८ से १४ मई ८८ तक अलसी सरसों में भारी तेजी तो बाद में ३० मई ८८ तक मन्दा आवेगी १२ मई १९८८ को सूर्य गुरु की युति होगी जो कि चांदी शेयर्स में १५ दिन इकतरफा तेजी या मन्दी की लाइन देगी। २० मई से ३० मई ८८ तक मसूर, मटर, चना में अच्छी तेजी आ सकती है।

### जून १९८८

१२ जून ८८ को सूर्य वक्री बुध की व १३ जून सूर्य शुक्र वक्री Rकी INF-CONJUNCTIONव २० जून ८८ वक्री शनि की सूर्य से युति होगी जो कि चांदी, अलसी, अरण्ड, सरसों, बिनौला, रूई में भयंकर मंदी १५ दिन जोरदार मंदी की आशा है। फिर भी बाजार देखकर ही हमेशा व्यापार करें।

यदि तेजी भी आई तो तेजी दलहन, तिलहन, गुड़ में खतरनाक रूप से आ सकती है। चांदी में २ जून से १० जून तक मन्दी आवे तो २२ जून तक तेजी आवेगी। १६ मई से १६ जून के मध्य काली मिर्च में ४५० से ९०० की भड़कती तेजी आकर बाद में मंदी आवेगी। २३ जून से २८ जून तक फली अलसी में तेजी तो ५ जुलाई तक मंदी आवेगी।

**जुलाई १९८८**

१ जुलाई से १० जुलाई चना, तुअर, तेल, तिलहन वायदों में इकतरफा लाईन शायद मंदी आवेगी। १३ जुलाई ८८ से २१ जुलाई तक तेल-तिलहन वायदो में उछाला आवे तो २५ जुलाई तक मंदी तो २८ तारीख तेलों में तेजी उछाला आवेगा। चीनी-शक्कर में ५०-१०० रुपये इस महीनें में तेजी आ सकती है।

नोटः- ६ जून से १० जुलाई तक गुड़ वायदों में जोरदार मन्दी की उम्मीद है। हवा-तूफान से भारी क्षति के समाचार सुनाई देंगे। ७ जुलाई से २५ जुलाई ८८ तक हल्दी में १०० से ३६० रुपये की भड़कती तेजी आ सकती है। २० तारीख से २५ तारीख तक फली तेल मंदी तो ३-४ दिन में एक तेजी आवेगी। २२ जून से १० जुलाई तक काली मिर्च ३००-४०० रुपये की मन्दी, आमचूर ६०० रुपये की मन्दी तो २० जुलाई तक हल्दी, जीरा, काली मिर्च में जोरदार तेजी आवेगी।

**अगस्त १९८८**

३ अगस्त १९८८ को सूर्य बुध की SUPERIOR CONJUNCTION युति होगी। १ अगस्त से १५ अगस्त ८८ तक चीनी में जोरदार तेजी का उछाला, तो अलसी, अरण्ड, फली तेल में मंदी आवेगी। १० अगस्त से २५ अगस्त चांदी में तेजी आवेगी। २९ अगस्त से ८ सित० तूअर मसूर में भारी तेजी आवेगी।

**सितम्बर १९८८**

३ सितम्बर ८८ से ११ सितम्बर ८८ तक, फली तेल में उछाला तो बाद, में मंदी १६ सितम्बर तक मंदी आवेगी। २४ सितम्बर से ३० सितम्बर तक तेजी आवेगी। चीनी में भड़कती तेजी आवेगी। २८ सितम्बर को मंगल सूर्य की युति होगी जो गुड़ और चांदी, में इकतरफा तेजी या मंदी १५ दिन पहले से चलेगी।

**स्पेशल नोट-१:** १८ अगस्त १९८८ से २ सितम्बर १९८८ तक सरसों, अलसी, फली तेल, बिनौला में मन्दी का जोरदार धमाका होगा।

२ः—१ जुलाई ८८ से २ अक्टूबर ८८ तक सेंचुरी स्पिनिंग, टिस्को, बाम्बे डाइन्ग, जे.के. सिन्थैटिक्स में जबर्दस्त जालिम एक बार तूफानी तेजी की आशा है। फिर भी बाजार में मंदी चले। मंदी का व्यापार करें।

३ः— २५ मई ८८ से २० नवम्बर ८८ तक चना मटर में खतरनाक तेजी की आशा है।

**अक्टूबर १९८८**

३ अक्टूबर ८८ से १२ अक्टूबर ८८ तक फली, तेल, अलसी में अच्छी मंदी। ज्वार में भी अच्छी मंदी आवेगी। चीनी-१००, सुपाड़ी-४५०, काली मिर्च-३०० पोस्तदाना में मंदी तो हल्दी, जीरा में ५०-५० रुपए की तेजी आ सकती है। १२ अक्टूबर से २० अक्टूबर तक, चांदी सोना में अच्छी तेजी आवेगी। १७ तारीख से २८ तक सरसों, अलसी, चना में मंदी आवेगी। इस महीने मूंग, उर्द, गोला खोपरा, दालवाने में जोरदार मंदी के दौर की आशा है।

**नवम्बर १९८८**

२ नवम्बर १९८८ से १४ नवम्बर १९८८ तक सोंठ में २००-३६० की मंदी, काली मिर्च में १५०-२०० की तेजी, मूंग में ५०-७० रुपया की तेजी आवेगी। चादी सोना में घट बढ़ से मंदी आवेगी। २ नवम्बर को सूर्य से वक्री बुध की युति २३ तारीख को सूर्य से वक्री गुरु का अपोजीशन होगा जो चांदी, शेयर मार्केट, गुड़, खांड के मार्केट में जालिम तेजी मंदी चलेगी। लाभ हानि की जिम्मेदारी नहीं होगी। तेल वायदों में १६ से २५ तारीख तक मंदी आवेगी। १० नवम्बर से ३० नवम्बर तक जीरा २००, काली मिर्च में २५० रुपये की तेजी आ सकती है।

**दिसम्बर १९८८**

१ दिसम्बर १९८८ सूर्य बुध की सुपीरियर युति, तारीख २६ को सूर्य शनि युति होगी। १ दिसम्बर, से १० दिसम्बर के मध्य सरसों, अलसी, अरहर, गुड़ ५०-५० की तेजी, डालडा में १५-३० की तेजी, जीरा २००, काली मिर्च में तेजी तो सोंठ में मंदी आवेगी। साथ में मावट वर्षा भी अच्छी होने की उम्मीद है। तारीख १० से १६ तक तिलहन तेलों में अच्छी मंदी आवेगी तो गुड़-खांड गोला ४०० की भड़कती तेजी और जीरा में २००-४५० की मंदी आवेगी। १० दिसम्बर ८८ से २० जनवरी ८९ तक गेहू में भारी तेजी आ सकती है।

**जनवरी १९८९**

१ जनवरी से २० जनवरी तक गुड़, खाड़, शक्कर सरसों, अलसी, शेयर ए.सी.सी. में भारी मंदी की आशा है। ११-१२ जनवरी से ५-७ दिन में तेल, तिलहन में तेजी आकर बाद में मंदी आवेगी। १ जनवरी से १५ जनवरी तक चांदी, सोना में जोरदार तेजी आने की उम्मीद है। लाल मिर्च, हल्दी, धनिया में भी मंदी जोरदार आ सकती है। बाद में तेल तिलहन में पूरे महीने अच्छी मंदी की उम्मीद है। २५ जनवरी १९८९ को सूर्य से वक्री बुध की इनफीरियर युति होगी।

**फरवरी १९८९**

२ फरवरी १९८९ से १४ फरवरी के मध्य फली, तेल, अलसी तेल, चांदी, गुड़, तेल गोला COCONUT, काली मिर्च में भड़कती तेजी आकर बाद में इन सब में अच्छी मंदी आवेगी। मौसम ठण्ड का होते हुए भी एक दम मौसम में एकाएक फरवरी में गर्मी आ जावेगी। २० फरवरी १९८९ को खग्रास चन्द्र ग्रहण है। अतः २३-२५ फरवरी से १५ मार्च तक गुड़, खांड, शक्कर में भड़कती तेजी की आशा है। किशमिश, काली मिर्च में भारी मंदी आवेगी।

**मार्च अप्रैल १९८९**

२ मार्च से १५ मार्च या १५ अप्रैल १९८९ तक सरसों, गुड़, खांड़, चीनी, मसूर, चना में अच्छी तेजी की उम्मीद है। सरसों, मसूर की फसल का समय है। अतः अस्थाई तेजी की आशा करें। ४ अप्रैल १९८९ को 'सूर्य से बुध शुक्र' की सुपीरियर युति एक साथ होना बाजारों में कोई जालिम तेजी मंदी निकल सकती है। शायद १५-२० दिन पूर्व चांदी, सोना, सरसों, अलसी, अरण्ड, फली तेल में जोरदार तेजी का उछाला आवे तो ८ अप्रैल ८९ से ५ मई के मध्य तिलहन, दलहन, चांदी, सोना में भंयकर मंदी का विस्फोट हो सकता है। यदि तेजी भी आई तो खतरनाक तेजी आवेगी। बाजार देखकर सीमित व्यापार करें। पेट्रोल, डीजल, पैट्रोलियम पदार्थों में फरवरी से अप्रैल १९८९ तक खतरनाक मंदी आ सकती है। यदि व्यापार में लगातार घाटा हानि हो रही है तो सूर्योदय से पूर्व जागना, भगवत भक्ति, क्रोध कषाय से दूर, दान पुण्य धर्म से पूर्व पापों का क्षय होकर व्यापार में लाभ संभव है।

## साल-सम्वत् २०४५ वि. (सन् १९८८-८९ ई.) सार — स्पेशल चांस —

१६ अगस्त १९८७ को सरसों टौप के भाव १०७५ के करीब, अरहर ६५०-७००, डालडा टीन ४२५ के भाव हो चुके हैं। अब नवम्बर १९८७ तक सरसों के जो भी ऊंचे टौप के भाव बने वहां से बाजार घटने की प्रतिक्रिया चालू होकर मन्दी ३-४ महीने सरसों ११०० वाले भाव ५५५ रह सकते हैं। इस प्रकार अन्य खाद्यान्न में मन्दी आ सकती है। वैसे सन् १९८८ मन्दी का साल साबित होने की आशा है। परन्तु २-३ तेजियां भी १५-२० दिन की तेजी भी आवेगी और जनवरी १९८९ तक सरसों घटते घटते ३९९-४२५ के भाव रह सकते हैं।

२८ अप्रैल १९८७ का सोना ३४०५ रुपए तोला व चांदी ५२३५ प्रति किलो के भाव टच हो चुके हैं। अब उम्मीद है कि १५ मार्च ८८ तक कभी भी चांदी ५५५५ के भाव काटे तो ६१००/७००० के भाव हो सकते हैं। टौप के भाव फरवरी १९८८ तक बनने के बाद बाजार में ४-५ महीने बड़ी मन्दी चलेगी। यदि मानलो कि ७००० के भाव चांदी के बने तो इन भावों पर मन्दी आकर ५५००-५८०० के बीच करीब डेढ साल इन भावों पर चलते रहेंगे।

शेयर मार्केट (SHARE MARKET):- अक्टूबर १९८७ से सितम्बर १९८८ तक भयंकर तेजी आने की आशा किसी भी हालत में जिम्मेदारी नहीं होगी। लाल मिरच, शक्कर, चीनी, गुड़ में ८८ में जोरदार तेजी आ सकती है। लाल मिरच ९०० वाले २१००-२५०० के भाव १९८८ में हो सकते है।

स्पेशल चान्स :-१ — १-२-१९८८ को सूर्य बुध की इनफीरियर युति से १५-१-८८ से २३-२-८८ के बीच चांदी, सोना, शेयर मार्केट, डालडा वनस्पति घी में भंयकर तेजी होगी। मगर सरसों में, अलसी में जोरदार मन्दी चलते रहने की आशा है।

२- २० अप्रैल १९८८ की सूर्य बुध ग्रह की युति से १५-२० दिन पहले से तिलहन, तेल, गुड़, चीनी, किराना में जालिम तेजी आकर बाद में १२-१८ दिन में एक जोरदार मन्दी आ सकती है।

३- ७ मार्च ८८ से २० मार्च ८८ तक सोना-चांदी, तेल, तिलहन में मन्दी का धमाका। चांदी में मंदी २७-२-८८ से ७ दिन की मन्दी आ सकती है। अतः इन दिनों में मन्दी तेजी काफी तादाद में लगावें। २९ मार्च ८८ से २० अप्रैल ८८ तक चांदी सोना में भारी तेजी आ सकती है तो बाद में जोरदार मन्दी भी तेल, चांदी- सोना में आवेगी।

४- १२ मई ८८ से या फिर २५ मई से ५ जून ८८ तक चांदी में भारी मंदी आने की आशा है। तेल तिलहन वायदों में इकतरफा लाइन मंदी या तेजी की चलने की आशा है।

५- ६ सितम्बर ८८ से २६ सितम्बर ८८ तक चांदी सोना में भारी तेजी आ सकती है। तो बाद में मन्दी आवेगी। बाजार देखकर हमेशा व्यापार करें २०-११-८८ से ३१-११-८८ तक चांदी सोना में तेजी तो बाद में मन्दी आवेगी।

### तिलहन तेल वायदे बाजार के चान्स

सरसों, अलसी, अरण्ड में जब महीने डेढ महीने लगातार धमाका की मन्दी के नीचे भाव बनें तब १८-२-१९८८ या १५-३-१९८८ तक मन्दी के नीचे जहां भी बने तब वायदों में खरीदें। २०-३२ दिन की एक जबर्दस्त तेजी। ५-४-८८ या १४-४-८८ तक तेजी में माल बेचकर मुनाफा लेवें। यहां कुछ चान्स दे रहे हैं। इन तारीखों में तेजी मन्दी लगाना लगातार ३-४ दिन मन्दी तेजी फलते ही मुनाफा लेना।

१:- १५ जनवरी ८८ से २-२-८८ तक जोरदार मन्दी, यह मन्दी १९ फरवरी तक चल सकती है। १९-३-८८ से २४-३-८८ तेल फली में मन्दी व २६ मई से ५ जून ८८ मन्दी आवेगी।

२:- १९-४-८८ से २४-४-८८ तक तेल तेजी में तो ३०-४-८८ तक मन्दी तेलों में आवेगी। ७ मई ८८ से २१ मई ८८ तक तेल मन्दी तब २१ जून ८८ से ४ जुलाई तक मन्दी। ११ नवम्बर ८८ से २०-११-८८ तक तेल तिलहन में भारी मन्दी आ सकती है।

जवाबी पत्र भेजकर तेजी मन्दी समाप्ति का समय जान सकते हैं। यदि पत्र का जवाब ग्वालियर टाटीपुर, म.प्र. ४७४०११ से जबाव नहीं मिले तब ही जबावी पत्र पोरसा, जि. मुरैना, म.प्र. पिन ४७६११५ के पते पर पत्र भेजकर हमारे पते से जानकारी लें। जिम्मेदारी नहीं होगी।

शेष पृष्ठ १३२ का

परन्तु बीजमन्त्र किसी एक का भी शुद्ध हो यह देखने में नहीं आया है। उस बगलामुखी महाविद्या से सम्बन्धित विषय वस्तु की विशेष जानकारी प्राप्त करने के लिए हमने गुरुमहाराज की कृपा से मणिद्वीप वासी स्व. राष्ट्रगुरु जी श्री पीताम्बरा पीठाधीश (दतिया-मध्य प्रदेश), स्व. श्री हरि शास्त्री जी दाधीच, एवं स्व. श्री गोपीनाथ जी कविराज जैसे सिद्ध साधकों की परम्-शान्ति में विघ्न-डालने की भी धृष्टता की है, चिर शान्ति में लवलीन उपर्युक्त तीनों महान् विभूतियों की परम आत्माओं से सम्पर्क बनाने पर उन्होंने इस विषय पर लोक-कल्याणार्थ जो संकेत-आशीवार्द स्वरूप प्रदान किए है, अगले वर्ष गुरु गम्य ज्ञान के साथ सम्पूर्ण विवरण आपकी सेवा में रखा जाएगा।

मूलमन्त्र कौन सा शुद्ध है? बीज मन्त्र कौन सा सही है तो क्यों? मूलमन्त्र की साधना के लिए आवश्यक अनुभव सिद्ध बातें और बगलामुखी महाविद्या से सम्बन्धित अन्य कई शास्त्रीय विशेषोपकारी मंत्रादि भी आपको बताए जायेगें। अगले वर्ष तक के लिए प्रतीक्षा कीजिए

(पुनर्मुद्रणाधिकार लेखकाधीन)

कापालिक

शेष पृष्ठ १३४ का

अगहन :— २४ से २६ नवम्बर चांदी तेज रहेगी। २७ नवम्बर से २९ तक चांदी मंदी रहेगी। ३० नवम्बर से २ दिसम्बर तक चांदी पर घटा बढ़ी से तेजी आवेगी। ९ से १० दिसम्बर तक चांदी पर मंदी अवश्य आवेगी। १४ दिसम्बर से १६ तक तेजी जोरदार आवेगी। २० दिसम्बर से २३ तक में भी चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी।

पौष :— २५ से २६ दिसम्बर में चांदी मंदी हो जाएगी। २८ से २९ दिसम्बर तक चांदी तेज रहेगी। ३० दिसम्बर से १ जनवरी १९८९ ई. तक चांदी मंदी होगी। २ जनवरी से ४ तक चांदी तेज रहेगी। ध्यान देने योग्य यह है कि ८ जनवरी से १२ तक में हमारा ध्यान चांदी पर जोरदार तेजी का है। घटा बढ़ी से तेजी आने की गारंटी होगी। १० व ११ जनवरी की तेजी भी फलैगी।

माघ :— २३ जनवरी से २५ के दोपहर तक चांदी तेज अवश्य रहेगी। २९ जनवरी से ३१ के दोपहर तक चांदी पर घटा बढ़ी से तेजी आवेगी। ४ फरवरी से ६ के दोपहर तक चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी और ५ की तेजी भी फलैगी। ६ फरवरी की दोपहर से चांदी पर मंदी जरूर होगी। ७ से ९ फरवरी चांदी पर जोरदार घटा बढ़ी होगी। १३ फरवरी से १७ के दोपहर तक चांदी पर तेजी जरूर आवेगी। घटा बढ़ी से तेजी का ध्यान अवश्य है।

फाल्गुन :— २१ फरवरी की दोपहर से २३ की दोपहर तक चांदी पर मंदी जोरदार आवेगी। २५ फरवरी से २८ की शाम तक चांदी पर जोरदार तेजी का ध्यान है। १ मार्च से ३ पर चांदी पर मंदी आवेगी। १३ मार्च से १६ तक में तेजी चांदी पर जोरदार आवेगी। १७ से २१ मार्च तक में चांदी पर घटा बढ़ी होती रहेगी।

चैत्र कृष्ण पक्ष :— २३ मार्च से २४ तक में चांदी पर मंदी का ध्यान है। २७ व २८ मार्च में चांदी पर तेजी आवेगी और ३१ मार्च में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। ३ व ४ अप्रैल में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। ॥शुभम्॥

सूचना:— श्रीमान् व्यापारी महानुभावों को सूचित किया जाता है कि चांदी के उक्त अचूक चांस हमने ज्योतिष के प्राचीन ग्रन्थों के आधार पर अनुभवी ग्रहों व योगों के द्वारा अतिश्रम करके लिखे हैं, गत वर्षों की भांति यह लेख भी आपको अति लाभकारी सिद्ध होगा। लाभ-हानि के आप ही जिम्मेवार होंगे लेकिन यह निर्विवाद है कि उपरोक्त चांदी का भविष्य आपको अधिक लाभकारी है।

श्रीमान् जी विस्तृत विवरण के लिये हमारी भविष्य फल की पुस्तक दीक्षित व्यापार दर्शन ११) ग्यारह रुपये भेजकर प्राप्त कर लें, इस पुस्तक में समस्त व्यापारिक वस्तुओं की तेजी मंदी के अचूक चांस दैनिक व लम्बी लाइनों में अतिश्रम करके लिखे गये हैं हमारे भविष्य फल की पुस्तक की प्रशंसा देश के सुप्रसिद्ध व्यापारियों ने सदैव कीनी है, पुस्तक रजिस्ट्री से भेज दी जायेगी। वी.पी. से पुस्तक नहीं भेजी जायेगी।

पता:— प. नरोत्तम देव दीक्षित ज्योतिषी
[illegible] २०४१०१ (उ.प्र.)

# सामूहिक व्यापार भविष्य सम्वत् २०४५ वि.

लेखकः- श्री ओंकार प्रसाद, विश्वबन्धु शर्मा एवं देशबन्धु दैवज्ञ

(व्यापार अनुसन्धान विभाग)२१/२२ बखनान. पो. हापुड़ (उ.प्र.)फोन न. २२३८ जि. गाजियाबाद पिनः २४५१०१

श्री गणेशाय नमः।

सम्वत् २०४५ विक्रम में वर्ष का राजा शुक्र और मन्त्री बुध है। शुक्र का बुध मित्र है। इसलिए राजा और मन्त्री में मित्र भाव रहने से भारतवर्ष में राज्य की स्थिति अधिक दृढ़ होगी। रोहिणी का निवास समुद्र में,समय का निवास मालाकार के यहां, समय विस्वा अट्ठारह, शनि की दृष्टि पश्चिम में होने से भारत के पश्चिमी भाग और विदेशों के भी पश्चिमी भागों में उत्पात, क्रान्ति आदि होने के योग हैं। वर्ष के दस अधिकारियों में विशेष अधिकार शुभ ग्रहों ने प्राप्त किए हैं इसलिए इस योग के कारण व्यापारी लाभ में रहेंगे स्टाकिस्ट लाभ उठाऐंगे। मेघ पति, फल पति और गढ़ पति मंगल है, तीन अधिकार केवल एक ही पाप ग्रह ने प्राप्त कर लिए है। इसलिए जगत में हानि के योग भी बनते हैं जैसा कि ज्योतिष शास्त्र का लेख है:-

जल निधि में रोहिणी बसी, हरसे चन्द चकोर,
कर्षक जन हर्षित रहें, गाज बीज घनघोर।
मेघ पति अरु फल पति, गढ़ पति मंगल जान,
यह सुख से नहीं रहन दे, करे जगत में हानि।
राजा मंत्री देखता, सम्वत् उत्तम होय,
व्यापारी रहें लाभ में, संशय करो न कोय।

ऊपर के दृष्टान्त से यह स्पष्ट होता है कि मंगल, भूमिपति ने तीन अधिकार प्राप्त करने के कारण भारत में और मंगल के अधिकार के प्रदेशों में भूमि सम्बन्धी मांग आदि संघर्ष, उत्पात विशेष होते रहेंगे। हमारा लेख भौगोलिक एवं राजनैतिक न होकर केवल व्यापारिक वस्तुओं के उतार चढ़ाव, तेजी मंदी पर आधारित है। इसलिए आगे अब हम केवल व्यापार से सम्बन्धित वस्तुओं पर ग्रहों के प्रभाव के आधार पर निम्न लेख लिख रहे हैं। यह लेख विभिन्न व्यापारिक वस्तुओं जैसे सोना, चांदी, शेयर्स, निकिल, कौपर, अरन्डा, हल्दी, सरसों, गुड़, आलू, बारदाना, जूटपाट, रुई, ग्वार, मटर, घी, गेहूं, चना, जौ, हर प्रकार की दालें, तिलहन, पंसारठ, सभी वस्तुओं के सामूहिक व्यापार भविष्य पर दिग्दर्शन कर रहे हैं। हमारे यहां से आप किसी भी वायदा वस्तु का स्पेशल चांस एवं ऊंचे नीचे भावों का अनुपात सहित, एक माह के चांस की फीस १०१ रुपया, हाजिर वस्तु के एक चांस की वार्षिक की फीस २२५ रुपया छह माह के १२५ रुपया और तीन माह के ७५ रुपया हैं। अब आगे हम व्यापार भविष्य मासिक क्रम से क्रमशः लिख रहे हैं।

## चैत्र शुदि सम्वत् २०४५ का भविष्य

वर्ष सम्वत् २०४५ के प्रारम्भिक पक्ष में चन्द्र दर्शन शनिवारी होने से शनि के अधिकार की वस्तु जैसे कड़वी व तीखी वस्तु मात्र, पशुओं में भैंस, अनाजों में चना, मटर, कंगनी, तिल, उड़द और काले रंग की सभी वस्तुएं एक सप्ताह में ही जोरदार तेज होंगी। इस सप्ताह में भगवान् भास्कर का रथ व्यापार पति बुध से आगे रहेगा और बुध पश्चात्त में राहु से युद्ध करेगा। इस वास्ते सिक्का, शीशा, कौपर, निकिल और लौह पदार्थ तिल, उड़द, सभी वस्तुओं में तेजी आवेगी। चैत्र शुदि छठ को उ. षा. में भौम के होने से लाल रंग की सभी वस्तु एवं वायदे सट्टे के चांस विशेष रूप से गुड़ और कौपर में चैत्र शुदि सप्तमी के १२। बजे की लाइन १८० से २७० या सवाई तेजी-मन्[illegible] होने वाली वस्तुओं जैसे आलू आदि में भी जोरदार तेजी आयेगी। चैत्र शुदि एकादशी को वृष का शुक्र और इसी दिन मकर का मंगल दो ग्रह भिन्न भिन्न असर कारक होने से चैत्र शुदि द्वादशी के ११ ब. १० मि. से जो भी लाइन चलेगी वही लाइन अरन्डा आदि तिलहन में और वायदे सट्टे के धातु पदार्थ एवं खाद्य पदार्थ में इकसार लाइन पक्ष के अन्त तक चलेगी। खास तौर से सोने में तेजी आनी चाहिए।

## वैशाख सम्वत् २०४५ के चांस

वैशाख सम्वत् २०४५ में रविवार होने से मोती, मणि, सोना, तांबा, सरसों, लाल रंग के पदार्थ एवं वनस्पति और देशी घी तथा सुगन्धित पदार्थों में तेजी आयेगी। वैशाख लगते ही उत्तरा भाद्रपदायाम् बुध के होने से प्रत्येक वायदे सट्टे की तेजी में एकदम पलट जोरदार होगी। सिर्फ चांदी में मामूली घटा बढ़ी होगी। वैशाख बदि पंचमी को रोहिणी में शुक्र आने से और वैशाख बदि छठ को बुधास्त पूर्व में होने से वैशाख बदि सप्तमी शनिवार को ११ बजे जिधर की लाइन चल जाए उसी लाइन पर बेधड़क व्यापार करें और तीन दिन में मोटा लाभ उठावें। वैशाख बदि एकादशी क्षय हो गई है। इसलिए गेंहू, चना, मटर, जौ में १५ दिन में जोरदार मन्दी आयेगी। वैशाख बदि द्वादशी को मेष संक्रान्ति पन्द्रह मुहुर्ती होने से सूरज के अधिकार की सभी वस्तुओं में जोर दार तेजी एक हफ्ते में ही वायदे सट्टों में रिकार्ड तोड़ चलेगी। वैशाख शुदि एकम को सूर्य और बुध एक ही राशि पर आने से वैशाख शुदि दौज के १२ व १० मि. से वायदे सट्टे की जिस वस्तु में जिस ओर की लाइन चल जाए वही लाइन ५ दिन में बेअन्दाज तेजी मन्दी की चलेगी। वैशाख शुदि सप्तमी को गुरु का अस्त होने से हल्दी अन्य पीले पदार्थ सोना आदि में अगर वैशाख शुदि नवमी को पिछले गुरुवार के नीचे भाव कटें तो जोरदार मन्दी पूर्णमासी तक आयेगी। अगर नीचे भाव १० पैसे से ज्यादा न कटें तो तेजी का चांस बन जाएगा

## प्रथम ज्येष्ठ सम्वत् २०४५ के चांस

प्रथम ज्येष्ठ का महीना ५ सोम व ५ ही मंगल से संलग्न है। इसलिए दुतर्फा घटा बढ़ी होगी। लेकिन गेंहू, चना, जौ, मटर और जीरा धनिया में जोरदार मन्दी आयेगी। प्रथम ज्येष्ठ बदि दौज को १ बजे से जिस ओर की लाइन चले वही गुड़, अरन्डा, अलसी तिलहनादि, आलू हल्दी में इकतरफा १२ रोजा लाइन चलेगी। खास चांस प्रथम ज्येष्ठ बदि त्रयोदशी को वृष संक्रान्ति लगने से धमाके की मन्दी खाद्यान्नों में आयेगी और हल्दी में लास्ट मन्दी आयेगी। प्रथम ज्येष्ठ शुदि दौज को चन्द्र दर्शन मंगलवारी होने से सोना चांदी में जोरदार तेजी चमकेगी। शुदि चौथ को गुरु उदय रात्रि को होने से हल्दी में जोरदार तेजी आयेगी ही लेकिन अगर गुड़ में छठ को मार्केट खुलने से ४५ मि. में कतई मन्दी न जावे या ३० पै. से ज्यादा मन्दी न जावे तो मन्दी एकदम खत्म होकर तेजी का बोलबाला होगा। प्रथम ज्येष्ठ शुदि अष्टमी को वक्री शुक्र होते ही सफेद रंग की तमाम वस्तु कपड़े में जोरदार तेजी चमकेगी। प्रथम ज्येष्ठ शुदि चर्तुदशी को एटम बम जैसा चांस गुड़ में तेजी का सम्पन्न होगा। इसलिए इस मिति को ५०० तेजी अपोजिट में ५० मन्दी लगाने से हजारों लाखों का लाभ हो सकेगा। इसी प्रकार के चांस यदि आप खास खास तमाम वर्ष के चाहते हैं तो डाक पता सिर्फ ओंकाराश्रम, पो. हापुड. जि. गाजियाबाद पिन २४५१०१ ही चांस मंगाने के लिए पर्याप्त है।

## द्वितीय ज्येष्ठ सम्वत् २०४५ के चांस

द्वितीय ज्येष्ठ के महीने में पांच बुधवार हैं, बुध व्यापार पति होता है और इस माह में यह विशेषता है कि स्वग्रही बुध हैं। इसलिए जोरदार तेजी मीठे में, इसके अलावा बुध के अधिकार की वस्तुओं में बहुत जोरदार तेजी आनी चाहिए। शुरु में तो मन्दी रहेगी क्योंकि ज्येष्ठ बदि में तिथि क्षय होना ज्योतिष शास्त्र में मन्दी कारक माना गया है। बुध शुक्र से युद्ध करेगा और शुक्र का अस्त भी साथ ही [illegible] बदि एकादशी को हो जाएगा। अतः जिन वस्तुओं में ज्येष्ठ बदि द्वादशी शनिवार को पिछले बुधवार के नीचे भाव क्रौस होंगे तो जोरदार मन्दी और भाव क्रौस न हुए तो भयंकर तेजी का योग बन जाएगा। क्योंकि [illegible] खास चांस द्वितीय ज्येष्ठ शुदि पंचमी में शुक्र उदय होने पर चांदी शुक्र के अधिकार की तमाम वस्तु जैसे रस और कश, श्रृंगार की तमाम वस्तु हाजिर और वायदे में बहुत जोरदार तेजी १० रोजा आयेगी। यही इस माह का खास चांस है।

### आषाढ़ सम्वत् २०४५ के चांस

लगते ही आषाढ़ के पांच दिन के अन्दर-अन्दर शुक्र के अधिकार की वस्तुओं में जोरदार तेजी देखकर ऊँची तेजी में मत आना क्योंकि आषाढ़ बदि चौथ को मार्गी शुक्र और षट सप्तमी का एक होना ध्रुव मण्डल का योग बनाता है। इस महीने में एक बार को तो बदि पक्ष में स्टाकिस्ट घबरा जाएँगे और यह घबराहट आषाढ़ शुदि चौथ तक चलेगी। इससे आगे कर्क संक्रान्ति के ३ अंश बीत जाने पर मार्केट में स्थिरता आ जाएगी। इस महीने में पांच गुरुवार और पांच ही शुक्रवार रुई, चांदी, गुड़, बिनौला, अलसी, सरसों में मंदी कारक है। आषाढ़ शुक्ल पक्ष में शुदि चौथ को मृगे शुक्र और दूसरे दिन पुष्ये रवि भिन्न भिन्न असर कारक होने से आषाढ़ शुदि छठ को १२ ब. १० मि. से जिस वायदे सट्टे में जिस ओर की लाइन चलेगी वही लाइन ३ दिन में मालामाल कर देगी। आषाढ़ शुदि अष्टमी की रात्रि को बुध का अस्त हो रहा है। मिथुन राशि में बुध के अस्त का होना केवल राजा को पीड़ित करना लिखा है। इसलिए राज्य में उत्पात होने के कारण शेयर मार्केटों में जोरदार मन्दी अवश्य आयेगी। ज्योतिष वेत्ताओं का मत है कि केवल बुधास्त ही व्यापारियों को लखपति बना सकता है और यह ठीक भी है क्योंकि नव ग्रहों में केवल बुध ही व्यापार पति कहलाता है। हम सारांश रूप में यह अवश्य लिखेंगे कि मडरिया नवमी शनिवारी होने से इस दिन १२ ब.५४ मि. तक जिस वस्तु में जो लाइन बन जाए वही लाइन पांच दिन में ही मोटा लाभ देगी। खुलासा विवरण लेख के विस्तार से हम नहीं लिख रहे हैं। अगर चाहें तो ओंकाराश्रम, पो. हापुड, जि. गाजियाबाद (उ. प्र.) के पते पर पत्र व्यवहार करें।

### श्रावण सम्वत् २०४५ के चांस

इस महीने में शुरू में तो तमाम वस्तुओं की लाइन जो आषाढ़ से चली आ रही थी, थोड़ी थोड़ी रियक्शन लेते हुए श्रावण बदि द्वादशी तक चलेगी। श्रावण बदि त्रयोदशी को मार्केट खुलने के साथ ही जोरदार तेजी उन्हीं वस्तुओं में आयेगी जिन वस्तुओं में पहले मन्दी आई थी। सिंह की संक्रान्ति ३० मुहूर्ती श्रावण शुदि चौथ को प्रारम्भ होते ही सूखे की स्थिति होने से रसदार और कशदार और सूर्य के अधिकार की तमाम वस्तुओं के मार्केटों में मामूली घटाबढ़ी रक्षाबन्धन तक होगी। चीनी, वनस्पति, तेल, हल्दी बादाम, छुआरे, सर्व प्रकार के कोष धान्य, सरसों, लाल रंग के पदार्थ एवं सुगन्धित पदार्थों में तेजी का बोलबाला होगा। अतः मन्दी का रियक्शन आने पर घबराना नहीं। यही उपरोक्त चांस इस माह का अन्तिम है।

### भाद्रपद सम्वत् २०४५ के चांस

इस महीने में ५ रविवार प्रजा में पीड़ा कारक हैं और इस माह रविवार को सूर्य ग्रहण घी, तेल, गुड, खांड, रुई, सूत कपास में तेजी कारक है। बुध सूर्य से आगे तमाम महीने चलता रहेगा। इस मास की कन्या संक्रान्ति शुक्रवारी और ४५ मुहूर्ती मन्दी कारक है। तमाम ग्रह चालों के तारतम्य को देखते हुए यह साफ स्पष्ट होता है कि मार्केट दुर्तफा चलेंगे। प्रारम्भ में बदि पक्ष में तृतीयातिथि का क्षय और शनि मार्गी होने से भाद्रपद बदि दौज से १५ दिन में उत्तरी देशों में तथा चीन आदि में भूकम्प के झटके लगेंगे और शनि के अधिकार की वस्तुओं में मन्दी आयेगी। भादों बदि छट की शाम कर्क का शुक्र रसादि पदार्थ, शक्कर, घृत, तेल आदि में तेजी चांदी में मन्दी रुई में पहले मन्दी बाद तेजी आया करती है। यहा की चालू लाइन अमावस्या सूर्य ग्रहण तक चलेगी। ग्रहण पर अगर वर्षा हो जाती है तो विशेष मन्दी धमाके की आती है। अगर सूखा हो तो जोरदार तेजी सूर्य के अधिकार की वस्तुओं में आती है। अमावस्या पर मीन राशि में मंगल वक्र पोजीशन में होने से मंगल के अधिकार की वस्तुओं में जोरदार तेजी ५ दिन में ही आयेगी। वनस्पति घी का स्टाक करके लाभ उठाना। जीरा, चना, धनिया, मेथी में विशेष तेजी एक सप्ताह में ही आयेगी। भादों शुदि छट शनिवार के दिन जिस वस्तु में भी पिछले बुधवार के ऊंचे भाव एक पैसा भी क्रौस होंगे तो उसमें जोरदार तेजी आयेगी और अगर नीचे के भाव जिस वस्तु में क्रौस होंगे उसमें मन्दी एकादशी तक भयंकर आयेगी। इतना ध्यान रखकर व्यापार कर लेना। आखिर में भादों शुदि चतुर्दशी का क्षय होना और वक्री गुरु का होना पीली और सफेद वस्तुओं में चमचमाती तेजी आकर मार्केट टप्प हो जाऐंगे। यही इस माह का खास चांस है।

### आश्विन सम्वत् २०४५ के चांस

आश्विन सम्वत् २०४५ में ५ सोमवार और ५ ही मंगलवार हैं। सोमवार शहद, फल, फूल, जल से उत्पन्न होने वाले पदार्थ चावल, जौ, गेंहू, रस, मोती, ईख चांदी और नमक का स्वामी होता है। अतः इन वस्तुओं में जब जब चन्द्रमा स्वग्रही उच्च का आयेगा तब तब मन्दी करेगा। विशेष रूप से उच्च का चन्द्रमा आश्विन वदि षष्ठी के सूर्यास्त के बाद तक। इसी प्रकार चन्द्र स्वग्रही राशि में आश्विन बदि नवमी से एकादशी तक जोरदार मन्दी उपरोक्त वस्तुओं में विशेष रूप से चांदी चावल और सफेद अन्य वायदे की सफेद वस्तुओं में सम्पन्न होगी। इसके विपरीत में ५ मंगल होने से लाल रंग के फल, गुड, तीक्ष्ण पदार्थ मसिल, तांबा, लाल रंग की धातु निकिल, मूंगा में तेजी करेगा। मंगल मेष वृश्चिक का स्वामी होता है और मकर का उच्च का होता है। इन राशियों में चन्द्रमा से कन्जक्शन आश्विन बदि दौज से चौथ और आश्विन शुदि तीज से चौथ और अष्टमी से दशमी, इन उक्त तिथियों में जोरदार तेजी आयेगी। इसलिए मंगल के अधिकार की वायदा वस्तुओं में भी तेजी लगानी चाहिए और माल खरीदना चाहिए। तिलहन, दलहन और पंसारठ, निकिल, जूट पाट, बोरी बारदाना और कौपर सभी वायदा वस्तुओं में बुध वक्री का असर २८ सितम्बर को होगा। यह जोरदार तेजी कारक है। २८ सितम्बर की रात्रि को सिंह का शुक्र वायदा, सटटा चांदी में जोरदार चांस देगा। इसके अलावा तमाम किस्म के रेशमी वस्त्र और कम्बल, हाजिर मणि, हीरा आभूषण, जलज वस्तु, स्फटिक, दाल, चीनी, त्रिफला, अगर, जायफल, बच किराने की वस्तुओं का संग्रह करना भी पन्द्रह दिन में ही जोरदार लाभ देगा।

ता. ४ अक्टूबर की लास्ट घटी पर १०० तेजी तो ५० मन्दी और साथ ही मूंगफली, तिल, तेल, तैयारी में तो तेजी आयेगी ही साथ ही वायदे सट्टे में भी आयेगी। असौज शुदि में सप्तमी के बाद एक सप्ताह में ही जोरदार तेजी, इस आखिरी सप्ताह में मन्दे माल खरीदना, बिना जोखिम का व्यापार करना बहुत ही लाभदायक रहेगा।

### कार्तिक सम्वत् २०४५ के चांस

कार्तिक में ५ बुधवार हैं। बुध व्यापार पति कहा जाता है और मूंग, ज्वार, मटर, अरहर वनस्पति हरे रंग की वस्तुएं सुगन्धित पदार्थों वाली वस्तु हरे वस्त्रों का स्वामी होने से इन उपरोक्त हाजिर की तमाम वस्तुओं को लेना चाहिए। वायदा सट्टा, निकिल, कौपर, चांदी, सोना, गुड़, तिलहन व अरन्डा में आश्विन शुक्ल पक्ष की लाइन ही कार्तिक बदि अष्टमी के बाद मन्दी का धमाकेदार चांस तिलहन के तमाम सट्टों में और गुड में भी आयेगी। दीपावली के बाद बुधास्त होने से या तो मार्केट पानी-पानी हो जायेगा या बहुत जोरदार तेजी दीपावली से १ सप्ताह में आयेगी। यद्यपि दीपावली के दिन बहुत मोटी तेजी मन्दी नहीं चलेगी। लेकिन आज १२ बजकर ३० मिनट से २ घन्टे में और लक्ष्मी पूजन के समय जिस ओर को मार्किट चले यानि झुकाव हो जाये वही लाइन असौज शुदि छठ तक चलेगी। इसके बाद नवमी तक कोई चांस नहीं है। असौज शुदि दसमी के साढ़े ग्यारह बजे से ४ दिन का जोरदार तेजी का चांस हर वस्तुओं में सम्पन्न होगा। हल्दी में तो एक प्रकार से आग लग जायेगी। लेकिन यह जोरदार तेजी तभी आयेगी जब कि असौज शुदि दसमी को पिछले बुधवार का नीचा भाव नहीं कटेगा। इतना ध्यान रखकर बेधड़क व्यापार करें। बाकी दैनिक तेजी मन्दी की जानकारी अन्य समय से समय के लक्ष्मी चांस स्पेशल या साधारण रिपोर्ट मंगाकर लाभ उठाइये।

### मार्गशीर्ष सम्वत २०४५ के चांस

इस माह में ५ गुरुवार और ५ ही शुक्रवार हैं। गुरु और शुक्र में गुरु विशेष रूप से हल्दी, जटामांसी, तगर, मोम, पीले रंग के पदार्थ, सरसों, गेहू आदि का स्वामी है और शुक्र हीरा, चांदी, स्फटिक, दालचीनी, चोब चीनी, पठानी लोध, जायफल और बच आदि किराने की चीजें और रुई इन वस्तुओं के स्वामी होने से जोरदार मन्दी आयेगी। गुड, चीनी, खंडसारी में लगते ही मँगशिर की पड़वा से पचमी तक मामूली घटबढ़ रहते हुए पंचमी की रात्रि को जब कृतिका के तृतीय चरण में गुरु वक्री होगा तब मन्दी

का बोलवाला नवमी तक रहेगा। बदि नवमी को ३ बजे के करीब माल खरीदने से ३ दिन में ही मोटी तेजी आयेगी। अमावस्या पर शनि का अस्त होते ही आगे शुक्ल पक्ष में तीज से सप्तमी तक अरन्डा, सींगदाना, गुड़, निकिल व पीतल में तेजी का जोर रहेगा। मूल के चौथे चरण में शनिश्चर अष्टमी को २ बजे के करीब आने से घन्टी बन्द तक जिस वस्तु में जो लाइन चलेगी वही लाइन आखिर मंगशिर शुदि पूर्णिमा तक चलती रहेगी।

### पौष सम्वत् २०४५ के चांस

इस माह में ५ शनिवार होने से शनि के अधिकार की वस्तु चाहे हाजिर की हो और चाहे वायदा की , सभी में तेजी का बोलबाला रहेगा। कड़वी तीखी वस्तुएं, नील, काला, नमक, पंसारठ का सामान, तेल, लोहा, काली मिर्च, बिजली का सामान, डिफर्ड शेयर में जोरदार तेजी अमावस्या पर और शुदि में सप्तमी से एकादशी के मध्य आयेगी। निकिल, कौपर में शुरु के ५ दिन में और शुक्ल पक्ष की पंचमी से दसमी जोरदार तेजी कारक है। इन्ही उपरोक्त तिथियों में जूटपाट, बारदाना में जोरदार तेजी चमकेगी और अरन्डा में भी मार्केट तेज होगा। गुड़ वायदा में बुध का उदय पौष बदि पड़वा की रात्रि को होते ही जोरदार तेजी बदि षष्ठी तक आयेगी। बदि सप्तमी पर मकर का बुध आते ही अगर बदि सप्तमी को पिछले मंगलवार के ऊँचे भाव क्रौस हो गये तो अन्दाज से ज्यादा तेजी आयेगी। अगर ऊँचे भाव क्रौस न होकर नीचे के भाव क्रौस हो जावें तो ५ या ४ रुपये की मन्दी का पक्का ऐलान जानें। चांस अमावस्या तक चलेगा। पौष शुदि में पहले ही दिन अश्विनी मेष में मंगल आने से डेढ़ महीने तक गुड में या तो पानी पानी हो जायेगा या बहुत भंयकर तेजी आयेगी। मेष राशिगत मंगल को शास्त्रकारों ने गुड़, चना, मूंग , मोंठ, आदि में मंदी कारक माना है। लेकिन सोना, चांदी, मूंगा, मोती पाट, बारदाना में तेजी कारक माना है। हमारी राय में विशेष विचार यह है कि पौष शुदि तीज मंगलवार को १०॥ से ११ बजे की अवधि में अगर मन्दी चली तो जोरदार मन्दी ४ दिन में ही आयेगी। लेकिन मकर संक्रान्ति पौष शुदि सप्तमी को लगने से जोरदार तेजी की मांग होगी और छुट भैया तेजी में जुट जायेंगे। पौष शुदि त्रयोदशी गुरुवार को १० ब. ३७ मि. से ५० घन्टे में १)९० से ३)२० की लाइन गुड़ में अरन्डा में ७) से ९)०० हल्दी में ४) से ११) रुपये चलेगी। यहां दुर्तफा गली लगाकर लाभ उठाना। अन्य वस्तुओं में लाइन ज्यों की त्यों चलती रहेगी। शेष विशेष ऊँचे नीचे भाव और समय का ताजा विचार मालूम करना हो तो केवल डाक पताः- श्री ओंकाराश्रम, पो. हापुड़, जि. गाजियाबाद (उ. प्र.) से सम्पर्क स्थापित करें।

### माघ सम्वत् २०४५ के चांस

माघ मास में ५ सोमवार जोरदार मन्दी तैयारी, शहद, जौ, चावल, गेंहू, रस, मोती, ईख, चांदी, सफेद वस्त्र व नमक में धमाके की मन्दी आयेगी। वायदे मार्केट में चांदी में भी जोरदार मन्दी माघ मे पहले पांच दिन और दो दिनों में और सोमवती अमावस्या के दो दिन आगे और दो दिन पीछे, माघ शुदि अष्टमी से दसमी में क्योंकि यहां चन्द्रमा उच्च के हैं और माघ शुदि द्वादशी की उन्तीस घड़ी पर स्वग्रही चन्द्रमा होते ही १५ से २८ रुपये या दुगनी मन्दी आने के चांस बन जाऐंगे। माघ महीने में पैदा होने वाली तमाम वस्तुएँ जोरदार मन्दी होंगी। तिलहन में गुड़ के साथ जोरदार मन्दी आयेगी। माघ बदि दौज को श्रवण का रवि रात्रि को आते ही माघ बदि तीज के ११ बजे से २५ मि. में जिधर की लाइन चलेगी वही लाइन ५ दिन में १॥ से २॥ रुपये या ७ रुपये तक चलेगी । माघ बदि अष्टमी को अगर पिछले गुरुवार के नीचे भाव गुड में कटेंगे तो मार्केट पानी-पानी हो जाएगा। अगर भाव नीचे के न कटें तो रियक्शन की तेजी ही आयेगी क्योंकि माघ बदि नवमी को बुध का उदय और बुध का अमावस्या को मार्गी होना ऐसा ही असर करता है जैसा कि हम लिख रहे हैं। लेकिन जूटपाट, बारदाना में लगते ही माघ प्रारम्भिक तेजी जरूर आयेगी। भविष्य भारती में लिखा है:-

"पांच रवि और सोम हैं, माघ मास के माय।
सोमवती मावस हुयी, वस्तु मन्दी हो जाय।"

यह असर केवल बदि पक्ष में ही होगा क्योंकि शुक्ल पक्ष में पूर्णिमा को चन्द्र ग्रहण और माघ शुदि तीज का क्षय होना तेजी कारक है। कुम्भ की संक्रान्ति माघ सुदि सप्तमी रविवार को बैठने के बाद माघ शुदि अष्टमी सोमवार के १० ब. २२ मि. से ४० मि. से जो लाइन बनेगी वही पूर्णमासी तक चलेगी। यही इस माह का खास चांस है।

### फाल्गुन सम्वत् २०४५ के चांस

फाल्गुन में पांच मंगलवार हाजिर मार्केट की कुछ वस्तुओं में भयंकर तेजी का योग बनाते हैं। लाल रंग के तमाम पदार्थ, गुड़ पारा, मन्सिल, मिश्री, तांबा, आलू, मूंगा आदि में जब भी भाव मन्दी में रहें हाथों हाथ खरीदो और ताकणी करो। हल्दी में एक बार को फिर खड़ी तेजी होगी। वायदे सट्टे तिलहनादि में दुर्तफा घटाबढ़ी के फेर से व्यापारी चक्कर में पड़ जायेंगे। मंगल मेष, वृश्चिक का स्वामी होता है। अतः फाल्गुन बदि षष्टी से ३ दिन में और फाल्गुन शुदि तीज से ५ दिन में गुड़ में जोर दार तेजी चमकेगी चांदी में भाव उठ उठ कर गिरेंगे। दीगर वस्तुओं में जिनका नाम नहीं लिया है स्पेशल रूप से चाहें तो ओंकाराश्रम, ज्योतिष भवन, पो. हापुड से सम्पर्क करें। यही पता डाक के लिए पर्याप्त है। लेख विस्तार के भय से बहुत सी वस्तुओं का नाम व धारणा का उल्लेख करना रह जाता है।

### चैत्र कृष्णा सम्वत् २०४५ के चांस

चैत्र का आधा पक्ष सम्वत् २०४५ में और आधा भाग सम्वत् २०४६ में चला जाता है। यहां पर हम सं. २०४५ के बदि पक्ष का ही हवाला देंगे। चैत्र के लगते ही चैत्र बदि एकम् और दौज में सभी वस्तुओं में पूर्व लाइन ज्यों की त्यों चलेगी कोई फेरबदल नहीं है। लेकिन चैत्र बदि दौज की रात्रि को मीन का बुध होते ही तीन दिन में रुई में ५० रुपये खंडी की सोना, चांदी में पहले जितनी तेजी आयेगी उतनी ही बाद में धमाके की मन्दी आयेगी। गुड़, खांड़, चीनी गेहूं में जोरदार मन्दी कुछ घन्टो में समाप्त होने वाली आयेगी। उन घन्टों का विवरण तो हम नहीं दे रहे हैं लेकिन यह स्पष्ट है कि चैत्र बदि अष्टमी गुरुवार को पिछले सोमवार के जिस वस्तु में नीचे भाव कट जाऐंगे उनमें तीन दिन में बहुत ही मोटी मन्दी आयेगी। भाव न कटें तो रियक्शन की तेजी आकर मार्केट पड़ जाएगा। चैत्र बदि नवमी की प्रातः रेवत्याम् रवि आने से रुई, चावल , चांदी, नमक सरसों, अलसी, लाख, गेंहू, जौ, चना आदि में तेजी चमकेगी और यह चांस दिन के दिनही समाप्त होगा। इसी प्रकार दसमीं शनिवार को रेवती नक्षत्र में बुध का असर चैत्र बदि द्वादशी को दिन के दिन में ही होगा। और अगर मंगल को भी सोमवार की बनी लाइन चलती रही तो सभी वस्तुओं में वही लाइन चैत्र बदि मावस ता. ६ अप्रैल तक यह जोरदार लाइन व्यापारियों को विशेष लाभदायक चलेगी।

सम्पर्क सूत्र—श्री औकाराश्रम ज्योतिष भवन
(मार्केट रिसर्च, डिपार्टमेंट)
मौ० ब्रह्मंनान, खारीकुआं पो० हापुड़।

# * व्यापार-भविष्य सन् १९८८ ई. *


**लेखक : प्रो. बी.सी. मेहता,** ज्योतिष-मार्तण्ड, ज्योतिष-सम्राट

**संचालक :— जैन ज्योतिष ब्यूरो ब्यावर (राजस्थान)** पिन-३०५९०१, फोन-२०९२९, तार-मेहता


श्री विश्व विजय पंचांग के माध्यम से, हम प्रिय पाठकों की सेवा गत २४-२५ वर्षों से अपने "व्यापार-भविष्य" लेख द्वारा बराबर करते आ रहे हैं, तथा व्यापारिक जगत में हमारा यह लेख व बाजारों की घट-बढ़ की भविष्य-वाणियों का बहुत बड़ा महत्व है तथा हर साल हमारे पास श्री विश्व विजय पंचांग के प्रिय पाठकों द्वारा समय-समय पर प्रशंसा पत्र भी आते रहते हैं, हम उन सबही व्यापारिक-बन्धुओं का हृदय से आभार प्रदर्शित करते हैं। हिन्दी में हमारा लेख केवल श्री विश्व विजय पंचाग में व्यापार भविष्य छपता है श्री विश्व विजय पंचांग मे प्रधान सम्पादक श्री पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदी जिनके कारण ही श्री विश्व विजय पंचांग को विश्वव्यापी सफलता मिली है। वह हमारे परम मित्र हैं तथा उनके ही आदेशों का पालन कर हम् इस श्री विश्व विजय पचांग बराबर लेख भेजते रहते है तथा जहां तक बन पडेगा जीवन पर्यन्त भेजते रहेंगे। यूं तो कई दूसरे पंचांग इस लेख को तोड़-मरोड कर हमारे नाम से छाप देते हैं। आपको उनको ज्यादा महत्व नहीं देना चाहिए यह हमारी विनती है।

"सन् १९८८" का वर्ष व्यापार जगत के लिये एक यादगार व असाधारण घटा-बढ़ी का वर्ष हमको लगता है, क्योंकि इस वर्ष "शनि हर्षल व नेपृच्यून" तीनों महान् क्रूर-अशुभ व बड़े ग्रह एक ही राशि में इकट्ठे हो रहे हैं। ता. १५ दिसम्बर १९८७ को शनि ग्रह धनुराशि अर्थात् नं. ९ की राशि में प्रवेश होता है तथा ता. २ जनवरी ८७ को इसमें प्रवेश कर चुका है, नेपृच्यून काफी अर्से से इस धनु राशि में चल रहा है, अतः "१९८८" के साल में पूरे ही वर्ष "शनि, हर्शल व नेपृच्यून" एक भारतीय ज्योतिष का सबसे बड़ा व महान् क्रूर ग्रह-शनि जो ढाई वर्ष एक ही राशि में चलता है दूसरा हर्षल जो सात वर्ष एक राशि मे चलता है। तथा तीसरा नेपृच्यून जो एक राशि मे पूरे १४ वर्ष तक रहता है इन तीनों बहुत महत्वपूर्ण ग्रहों का एक राशि धनु में इकट्ठा होना अपने आप में एक विशिष्ट योग है।

यह योग हमारे ख्याल से पहली बार बना है। वर्षों व युगो के बाद ऐसे महत्वपूर्ण योग बनते हैं। इन तीनो ही ग्रहो का संयोग कम से कम अगले ढाई वर्ष तक चलता रहेगा हां यह बात जरूर है कि कभी इन तीनो ग्रहों में कोई ग्रह वक्री भी होगा लेकिन एक राशि में न ९ की राशि मे ये तीनो ग्रह बराबर ही चलते रहेगे। इन तीनो ग्रहो के इस महत्वपूर्ण संयोग का विश्व ी राजैतिक-आर्थिक व समाजिक स्थितियों पर बहुत जबरदस्त असर पड़े बिना नहीं नहीं रहेगा। यह महान् अशुभ योग है, तथा इसका असर सब ही सीमे में हम शुभ नहीं मानते। गये साल सन् १९८७ मे हर्शल व नेपृच्यून केवल दो ग्रह इस धनु राशि में इकट्ठे हुए थे जिसका प्रभाव भी आपने जरूर अनुभव किया होगा तो फिर शनि हर्शल व नेपृच्यून तीन ग्रहो का एक राशि मे संयोग व सम्मेलन हमारे ख्याल से विशेष भयानक सिद्ध हो सकता

यो तो इस एक ही योग से हमको इस वर्ष व्यापारिक जगत मे असाधारण घटा-बढ़ी व उथल-पुथल आती लगती है। कई बाजारों मे ऐसी तेजी आ सकती है। जिसका अन्दाजा अभी कोई नहीं लगा सकता। कई बाजारों में बड़ी नर्मी भी आ सकती है व्यक्तिगत जीवन में भी इस तीन क्रूर ग्रहों से योग का बड़ा असर पड़ सकता है, यदि आपका जन्म ता. १५ दिसम्बर से १४ जनवरी के बीच में हुआ है तो इन ग्रहो का क्रॉस आपके सूर्य से होगा, यह योग परेशानी व बाधाएं देने वाला सिद्ध हो सकता है। अर्थात् यदि आपकी जन्म-कुण्डली में न. ६ की राशि मे सूर्य-चन्द्रमा-मंगल आदि ग्रह बैठे हैं तो यह योग आपके लिये अशुभ बन सकेगा।।

अब हम कुछ महत्वपूर्ण जिन्स-बजारों का जिनका व्यापार हाजिर एव वायदा का प्रचुर मात्रा मे होता है उनका विस्तृत रूप से भविष्य-दिग्दर्शन आपकी सेवा में प्रस्तुत करते हैं।

**तिलहन-बाजार-भविष्य :—** तिहलन-बाजारों का धन्धा आजकल सबसे ज्यादा होता है इसके अन्तर्गत तिलहन सम्बधी अनेक चीजें आती हैं जैसे:- तेल, मूंगफली, सरसो, एरण्डा, अलसी, कपासिया, वनस्पति वेजीटेबल तथा कोकोनेट आयल आदि-आदि।



तिलहन-बाजारों की घटा-बढ़ी पर हमने वर्षों अध्ययन अनुसन्धान के अनुभव के बाद तिलहन-बाजार की एक कुण्डली बनाई है तथा हम इस नतीजे पर पहुंचे हैं कि तिलहन- बाजारों का विशेष सम्बन्ध वायु तत्व की तीन राशियां मिथुन, तुला तथा कुम्भ राशियों से है तथा तिलहन की कुण्डली मिथुन नं. ३ की राशि से शुरु होती है। उपरोक्त मिथुन राशि की कुण्डली में शनि, राहु, गरु मंगल जो इस तिलहन-बाजार की घटा-बढ़ी पर सबसे ज्यादा वर्चस्व व प्रभुत्व रखते हैं। यदि इन ग्रहों का प्रसार व दृष्टियोग इन राशियों से हो जाता है तो इन बाजारों में बड़ी घटा-बढ़ी आ जाती है। क्रूर ग्रह के प्रसार से भयंकर तेजी व शुभ ग्रह के प्रसार से मन्दी आ जाती है। हर्शल नेपृच्यून एवं प्लूटो भी बड़े ग्रह हैं पाश्चात् ज्योतिष शास्त्रकारों ने इन तीनों ग्रहों को भी क्रूर व अशुभ ग्रह की संज्ञा दी है। तिलहन-बाजारों में शनि ग्रह का विशेष महत्व हम मानते हैं तथा इसी कारण सन् १९८५-८६ की साल में हमने अपने व्यापार भविष्य सम्बन्धी लेख में जो इसी 'श्री विश्व विजय पंचाग' सन् १९८५-१९८६ के अंको मे प्रकाशित हुआ था। बहुत स्पष्टरूप से संकेत दे दिया था कि चूंकि २० दिसम्बर १९८४ को शनि ग्रह तुला राशि छोड़ कर वृश्चिक राशि में प्रवेश हो रहा है। अतः तिलहन-बाजार में बड़ी तेजी का योग संप्रास होता है; और हुआ भी यही सन् १९८५-१९८६ मूल मन्दी प्रधान ही सिद्ध हुए। छोटे-मोटे योग से तेजी के रिएक्सन आते रहे लेकिन बाजार धीरे-धीरे मन्दीवालों के हाथ मे ही रहा तथा खूब घटा।

सन् १९८७ में हमारा अन्दाजा एक बार तो बिल्कुल ही फेल हो गया। हमने ता. ३ फरवरी १९८७ से गरु मीन राशि में प्रवेश से तेजी शुरु होने को लिख दिया था लेकिन वह तेजी नहीं आयी हमको झटका-सा लगा। क्योंकि हमने तो कुम्भ राशि में गुरु के हटने से तथा मीन में गुरु प्रवेश से तेजी धारी थी फिर हमने अपनी गलती समझने की कोशिश की तो समझ में आ गयी। नं. १ यह गुरु मीन राशि में अतिचारी आया था। ता. ३ फरवरी १९८७ को नं. २ इस गुरु के साथ मीन राशि में राहु भी आ गया जो मन्दी का बड़ा योग था। अतः गुरु के मीन-प्रवेश से मन्दी आयी और जिस दिन "गुरु-राहु" की युति होकर गुरु राहु आगे निकाला और तभी तेजी सभी तिलहन-बाजारों में अप्रैल, मई ८७ में आ गयी। सिद्धान्त तो हमारे अत्यधिक सही हैं; लेकिन हमसे भी कभी-कभी गलती हो जाती है। सन् १९८७ में शनि वृश्चिक में ही चल रहा है। अतः इस मन्दी के बड़े योग से बड़ी तेजी कैसे आ सकती है।

लेकिन सन् १९८८ की साल में यह शनि वृश्चिक राशि छोड देता है तथा ता. १५ दिसम्बर ८७ को यह शनि धनु अर्थात् नं. ९ की राशि में प्रवेश कर जाता है अतः यह योग हमको तिलहन बाण के लिए बड़ी तेजी का लगता है। ता. २० देसम्बर ८४ से जो मन्दी तिलहन-बाजारों के लिये शुरू हुई थी अब समाप्त हो जाती है

**नोट कर लें !** धनु राशि में शनि प्रवेश होते ही यह मूल नक्षत्र में प्रवेश कर जायेगा। मूल नक्षत्र तिलहन-बाजारों का प्रमुख नक्षत्र है। इसके अन्तर्गत सभी तिलहन-बाजार खास तौर से बिनौला एवं सरसों आते हैं। अतः तेजी का यह नया योग १९८८ में बराबर चलता ही रहेगा। इसके अलावा एक और योग इन तिलहन-बाजारों में तेजी का बनता है वह है ता.५, ७ मार्च १९८८ को राहु ग्रह का कुम्भ राशि में प्रवेश, कुम्भ राशि भी वायु तत्व की एक राशि है तथा इसमें राहु जैसे क्रूर ग्रह का प्रवेश व प्रसार भी शास्त्रकारों ने तिलहन में तेजी का बड़ा फैक्टर माना है। धनु र का शनि इस राहु से Sextere योग बनायेगा। धनु के शनि की पूर्ण दृष्टि मिथुन नं. ३ तथा कुम्भ नं. ११ एवं इस कुम्भ राशि में स्थित राहु पर पड़ेगी। अतः १९८८ का वर्ष हमको मूल बड़ी तेजी प्रधान लगता है। विशेष सावधानी से व्यापार करें। गत तीन वर्षों से तेजी मनोवृत्तिवाले व्यापारियों को काफी परेशानी का सामना करना पड़ा है। उनके लिय यह वर्ष १९८८ एक वरदान स्वरूप सिद्ध हो सकेगा। तथा यदि सावधानी से व्यापार करेंगे तो गत तीन वर्षों की कसर इस एक साल १९८८ मे निकल सकेगी नोट कर लें !

ता. १५ दिसम्बर १९८७ के बाद तेजी का धंधा करने का मानस बनायें। तथा शुरू में थोड़ा धन्धा तेजी का करें तथा बाजार का फेवर मिलने पर व्यापार बढाते जायें, एक विनती हमारी आप से जरूर है कि यदि बाजार विपरीत चलना शुरू हो जायें तो व्यापार आगे नहीं बढ़ाये तथा over Trading कभी नहीं करें तथा आप हमसे ब्यावर आफिस से जबाबी पत्र तथा दो रुपये का स्टाम्प भेजकर ताजी सलाह मंगा सकते हैं।

ता. १ फरवरी १९८८ को गुरु मेष में प्रवेश होने से एक मन्दी आ सकती है, लेकिन ता. ५, ७ मार्च १९८८ को राहु

कुम्भ में प्रवेश होने पर पुन: तेजी का ट्रेण्ड शुरु हो जायेगा। मेष के गुरु से मन्दीवाले समय-समय पर तेजी को रोकने का प्रयास करेंगे। लेकिन ता. २० जून के बाद जब गुरु वृष में आ जायेगा तब तेजीवाले व्यापारियों का मानस बढता जावेगा तथा अक्तूबर तक एक बार तेजी के टाँप भाव सभी तिलहन-बाजारो में हो सकेंगे। सावधानी व सफलतापूर्वक व्यापार करने की हमारी विनती है।

**रुई, कपास, बाजार-भविष्य:** रुई, कपास, बाजार का भी महत्व हमारे देश में कम नहीं है। रुई, कपास से कपड़ा सूत आदि बनता है। अत: कपड़े व सूत के सभी लाखो व्यापारी रुई, कपास की घटा-बढी व तेजी-मन्दी में दिलचस्पी रखते हैं।

रुई, कपास में गत २-२॥ वर्षों से मन्दी का विशेष प्रभाव नजर आया है। रुई, कपास की कारक राशि तुला है तथा १९८२ के अक्तूबर से दिसम्बर ८४ तक इस तुला राशि में शनि ग्रह का प्रसार चल रहा था, तथा उन २-२॥ वर्षों में रुई कपास बाजारो में तेजी का बडा तूफान आया तथा मिलवाले को तो रुई ब्लेक मे भी कठिनाई से उपलब्ध होती थी ;लेकिन ज्योंही ता. २१ दिसम्बर ८४ को इस शनि ने तुला राशि छोडी, रुई, कपास-बाजारो में मन्दी की प्रतिक्रिया शुरु हुई और पूरा सन् १९८५-१९८६ जबरदस्त मन्दी प्रधान गया तथा १९८६ मे रुई, कपास के व्यापार मे दिलचस्पी रखने वाले व्यापारियों ने रुई का धन्धा करने की कसम खाने का इरादा कर लिया। यदि ध्यानपूर्वक हमारे लेख व्यापार-भविष्य जो इसी श्री विश्व विजय पंचांग मे सन् १९८५-१९८६ के अंकों में छपे थे उनको ध्यानपूर्वक पढ़ते तो शायद इन नुकसानों से बच जाते ;क्योंकि हमने तो साफ व स्पष्ट शब्दों में अपने लेख मे तथा अपने वार्षिक भावी-फल जो हर साल छपते है – संकेत दिया था कि ये वर्ष मूल मन्दी रुई कपास बाजारों के लिए हैं।

सन् १९८७ के साल में हमने जरूर रुई-कपास के व्यापारियो को तेजी का धंधा करने की सलाह दी थी, क्योंकि इस १९८७ की साल मे गुरु ग्रह मीन राशि मे आने वाला था। मीन राशि न. १२ की राशि में गुरु का प्रसार बड़ी तेजी का फेक्टर हम मानते हैं। लेकिन हमारा यह अन्दाजा विशेष सही नहीं हुआ। यद्यपि १९८७ की साल में रुई, कपास-बाजारो में दो तीन बार अच्छी तेजी आयी, तथा लम्बी तेजी ठहरी भी नहीं ;हमें अपनी गलती मंजूर कर लेने में तनिक भी संकोच नहीं है, क्योंकि यह व्यापारिक ज्योतिष एक विशाल विद्या है। ता. ३ फरवरी १९८७ को मीन नं.१२ की राशि में गुरु जरूर आया, लेकिन वह गुरु अतिचारी होकर आया इस बात को हमने विशेष महत्व नहीं दिया तथा यह गुरु जिस दिन मीन न. १२ की राशि में आया उसके कुछ महीने पहले अर्थात् ता. १८ अगस्त १९८६ को राहु ग्रह जो मन्दी का रुख बाजार के लिये बड़ा फेक्टर है, वह मीन में आ गया और इस गुरु का राहु से मीन राशि में क्रांस हो गया जिससे बड़ी तेजी मीन के गुरु की नहीं आ सकी। राहु गुरु की युति के बाद जरूर एक अच्छी तेजी का उछाले इस रुई बाजार में आया फिर भी सन १९८६ की घर-घर मन्दी १९८७ की साल में बिल्कुल रुक गई तथा बाजार अच्छी तेजी में आ गया अभी तो मीन का गुरु सही रूप में ता. २६ अक्टूबर ८७ को पुन: मीन राशि मे आवेगा। अत: रुई-कपास बाजारों में सन् १९८८ का साल बड़ी तेजी का आपको समझना चाहिये। दीपावली जो ता. २२ अक्तूबर ८७ की इस साल उस टाइम से ही तेजी का थोड़ा-थोडा धन्धा आपको शरू कर देना चाहिए।

इस वर्ष सन् १९८८ में धनु राशि का शनि जो ता. १६ दिसम्बर १९८८ को आ रहा है। वह भी तेजी का एक बड़ा फेक्टर रुई बाजार के लिये इस वर्ष बन रहा है। शनि सन् १९८८ में इसी धनु राशि मे चलता रहेगा। धनु राशि के शनि की पूर्ण दृष्टि मिथुन न. ३ कुम्भ न. ११ एव कन्या न. ६ की राशि पर पड़ेगी। कन्या राशि रुई कपास की Crop अर्थात् पैदावार की राशि है। इस पर शनि की दृष्टि से रुई कपास की पैदावार इस वर्ष थोड़ी डिस्टर्बड अर्थात खराब हो जाएगी। फसल खराब होने से रुई कपास की पैदावार कम हो सकती है जिससे रुई, कपास में तेजी आने की सम्भावना है, हमारा ख्याल है कि १६-१७ दिसम्बर १९८७ से भी एक तेजी दो एक महीने की आ सकती है। फरवरी में फिर गुरु मेष में प्रवेश होने मन्दी के रिएक्सन की सम्भावना है। मेष का गुरु ता. १९ जून १९८८ तक चलेगा फिर वृष राशि मे प्रवेश हो जाएगा वृष का गुरु भी तेजी की प्रधानता बताता है। अत: यह वर्ष रुई कपास के लिये तेजी प्रधान व अभी तेजी का लगता है। यों तो समय-समय पर बाजार ज्यादा बढने पर मन्दी के बड़े रिएक्शन भी आते रहेंगे लेकिन हमारा ख्याल है कि इस वर्ष तेजी की प्रधानता रुई कपास में विशेष रहेगी। **नोट कर लें !** तेजी मनोवृत्ति वाले व्यापारियों को विशेष सावधानी पूर्वक व सहास पूर्वक व्यापार करना चाहिए, भगवान चाहेगा तो सब पुरानी कसर निकल जायेंगी, चाहें तो हमारा सम्पर्क भी आप पत्रों द्वारा रख सकते हैं।

**गुड़, खांड़ बाजार-भविष्य:--** गुड़, खांड बाजारों की घटा-बढी का सम्बन्ध मुख्यरुप से जलतत्व की राशियों से हमारे अनुभव में आया है। मीन, वृश्चिक एवं कर्क ये तीन राशियां जल तत्व की हैं। मीन का मालिक गुरु वृश्चिक का मालिक मंगल तथा कर्क का मालिक चन्द्रमा, मीन राशि का मालिक नेपच्यून एवं वृश्चिक राशि का मालिक प्लूटो भी इन बाजारो में विशेष महत्व रखता है। शनि तथा राहु ग्रह क्रूर हैं तथा इनका प्रभाव भी गन्ना की खेती से विशेष है।

गत २-२॥ वर्षों में गुड़ व खाँड बाजारों में मन्दी की ही प्रधानता रही। कारण वृश्चिक राशि में शनि जब से आया है यह गुड़, खाँड बाजार को विशेष बढने नहीं देता। सन् १९८८ में गुड़-खाँड में हमको तेजी की प्रधानता इसलिए लगती है कि इस वर्ष शनि ग्रह ता. १६ दिसम्बर १९८७ को वृश्चिक देता है तथा ता. ६ मार्च को राहु भी मीन राशि को छोड देता है। और कुम्भ राशि में प्रवेश कर जाता है। अत: ये दोनों योग तेजी के हमको लगते हैं। दोनों ही बड़े योग है। गुड़-खाण्ड में गुरु ग्रह का भी विशेष वर्चस्व मानते है। गुरु ग्रह ता. १५ अक्तूबर १९८७ को मेष से बड़ी गति से पुन: मीन मे प्रवेश होता है। अत: यह योग भी हमको तेजी का लगत है। फिर गुरु ता. ९ फरवरी को मेष में आता है। यह दो महीने मन्दी के रिएक्सन दे सकेगा। लेकिन ता. १९ जून १९८८ को जब गुरु वृष राशि में प्रवेश होगा तब यह भी तेजी का सूचक हो जायेगा तथा अगले २-३ महीना तेजी सूचक रहेगा। जनरल योग १९८८ मे हमको तेजी के लगते है। गुड-खांड दोनें बाजारो मे सन १९८७ के मुकाबले १९८८ का वर्ष अच्छी तेजी का हमको लगता है। ता. १९ जून १९८८ के बाद खांड़ बाजार अच्छा बढ़ सकता है अक्तूबर से पुन: मन्दी के रिएक्सन आने लगते हैं। फिर भी हमको १९८८ का साल तेजी प्रधान की लगता है। विशेष सावधानी से व्यापार करें। चान्स गलत चले तो व्यापार रोक कर हमसे ताजी सलाह ले सकते है।

**जूट-बारदाना बाजार भविष्य :–** जूट-बारदाना बाजारों में काफी अर्से से सन् १९८५ से आज तक मन्दी की प्रधानता ही रही है। दर असल इन बाजारों में जिस दिन से शनि ने तुला को छोड़ा है अर्थात् ता. २० दिसम्बर ८४ को तब से ही पाट-बारदाना बाज़ारों के धंधे में तेजी मनोवृतिवाले व्यापारियों को निराशा ही हुई है। तेजी कभी-कभी रिएक्सन रूपी आती है ;लेकिन ठहरती नही, लेकिन अब यह वर्ष सन १९८८ का हमको तेजी मनोवृत्तिवाले व्यापारियो के लिए एक वरदान स्वरुप सिद्ध होगा, क्योंकि यह साल हमको तेजी का लगता है तथा जिस प्रकार गत दो वर्षों में मन्दी,का वातावरण चलता रहा तथा बीच-बीच में छोटे-मोटे तेजी के रिएक्सन आते रहे। ठीक इसी प्रकार इस वर्ष में तेजी की प्रधानता रहेगा तथा बीच-बीच में मन्दी के रिएक्सन छोटे-मोटे आते रहेंगे।

दर असल जूट बारदानाबाजार का विशेष सम्बन्ध वायु तत्व की तीन राशियो से है। मिथुन न. ३ तुला नं. ७ तथा कुम्भ न. ११ तथा इसका विशेष वर्चस्व गुरु, शनि, राहु तथा मंगल ग्रह से हमारे अनुभव में आया है।

सन् १९८८ में कुछ महत्वपूर्ण ग्रहों का परिवर्तन हो रहा है सबसे बडा चेंज शनि ग्रह का ता. १६ दिसम्दर ८७ को हो रहा है तथा यह वृश्चिक राशि छोड़कर धनु न. ९ की राशि में प्रवेश हो रहा है। अत: शनि जो गत २॥ वर्षों से मन्दी में चल रहा था वह अब तेजी में आ रहा है, क्योंकि इस शनि की सीधी दृष्टि मिथुन नं. ३ तथा नं. ११ कुम्भ राशियों पर पड़ती है। ये दोनों राशियां वायु तत्व की राशियाँ हैं। अलावा इसके ता. ५ मार्च ८८ को राहु कुम्भ राशि में प्रवेश होता है। कुम्भ राशि का राहु हमारे ख्याल से बड़ी तेजी का फेक्टर इन बाजारों में है। क्योंकि कुम्भ राशि भी वायु तत्व की राशि है। अत: जूट-बारदाना बाजारों में १९८८ का साल हमको तेजी प्रधानता व अच्छी तेजी का लगती है विशेष सावधानी से व्यापार करें। ता. १६ दिसम्बर १९८७ मे शनि के चेंज होने के बाद २-३ दिन बाजार की घट-बढ देखे हमको ऐसा लगता है कि कोई न कोई तेजी का सॉलिड कारण शनि चेंज के बाद बाजार में आ सकेगा। इसके बाद एक तेजी ता. ६ मार्च १९८८ को जब राहु कुम्भ राशि में प्रवेश होगा [illegible] दोनों ही एक-एक डेढ महीने के चान्स हैं। फिर वृष का गुरु ता. २० जून १९८८ को होने पर बडी तेजी हमको लगती है। यह तेजी भी दो महीने की समझनी चाहिए। मन्दी के रिएक्शन बाजार ज्यादा बढने पर आ सकेंगे।

इस वर्ष हमारा विश्वास है कि तेजी मनोवृत्तिवाले व्यापारियों को काफी बड़ी राहत मिल सकेगी। यदि आप तेजी मनोवृत्तिवाले व्यापारी हैं तथा जूट-वारदाना के व्यापार में विशेष दिलचस्पी रखते हैं तो आपसे हमारी प्रार्थना है कि आप हमसे पत्र व्यवहार से सम्पर्क रखें। पता ऊपर लिखा हुआ है। आपको व्यापार में जरूर लाभदायक सिद्ध होगा।

**अनाज दालवाना बाजार-भविष्य :**– गत वर्ष अनाज-दालवाना भविष्य अपने लेख में देना भूल गये थे। जिनसे बहुत से व्यापारियों के हमारे पास पत्र आये अनाज-दालवाना बाजारों का सम्बन्ध खासतौर से पृथ्वी-तत्व की राशियों से हैं तथा शनि-राहु-गुरु तथा मंगल ग्रहों का इन बाजारों पर विशेष वर्चस्व व असर है १९८८ के साल में हमको इन बाजारों में तेजी का प्रभाव विशेष रूप से लगता है। कारण शनि ग्रह ता. १६-१७ दिसम्बर १९८७ को धनु राशि में प्रवेश होता है। जिसकी पूर्ण दृष्टि कन्या राशि पर पड़ती है। जो पृथ्वी तत्व की महत्वपूर्ण राशि है। अतः अनाज दालबाना की पैदावार में कुछ प्राकृतिक प्रकोप के कारण से कमी आयेगी। अतः तेजी की प्रधानता रहेगी। वर्ष के शुरु में ही तेजी चालू होगी तथा घटा-बढ़ी व बीच-बीच में रिएक्सन के साथ अक्टूबर तक तेजी चल सकेगी। अगले वर्ष मानसून मे कमी से तेजी की संभावना है।

**चांदी, सोना बाजार-भविष्य :**– गत वर्ष १९८७ में चांदी, सोना बाजार मे बहुत तेजी आयी। यद्यपि हमने पंचाग में चाँदी, सोने का भविष्य नहीं दिया था। लेकिन अन्य हमारे लेखों तथा हमारे भावी फल १९८७ में हमने इस तेजी का पुरजोर उल्लेख दिया था। चाँदी-सोना बाजारों की कारक राशि कर्क है तथा जल तत्व की राशियों का इसका खास सम्बन्ध है। गुरु, राहु, शनि तथा मंगल ग्रहों का वर्चस्व विशेष है। सन् १९८७ में ता. ३ फरवरी १९८७ को गुरु मीन में प्रवेश हुआ। इसकी पूर्ण दृष्टि कर्क राशि पर पड़ी जहाँ यह गुरु उच्च का होता है। अतः इसने बड़ी तेजी कर दी।

सन् १९८७ के ता. २५ अक्टूबर से गुरु पुनः मीन में आता है। यह एक तेजी देगा, फिर फरवरी से मेष में आने से मन्दी तथा ता. १९ जून को वृष में आने से पुनः तेजी देगा। इस वर्ष तेजी व मन्दी दोनों व्यापारियों को लाभ हो सकेगा। वृष के गुरु के बाद दो तीन महीने तेजी की अच्छी प्रतिक्रिया होगी।

**शेयर बाजार-भविष्य :**– शेयर बाजार में वृश्चिक राशि इसकी कुण्डली की लग्न राशि है। अतः जब से शनि ग्रह वृश्चिक में आया यानि ता. २० दिसम्बर ८४ से शेयर बाजार में मन्दी की प्रधानता रही. कभी-कभी तेजी के भी रिएक्सन आये, लेकिन तेजी ठहरी नहीं हमारा अंदाजा ता. ३ फरवरी १९८७ से तेजी शुरु होने का था। मीन के गुरु के कारण, तेजी नहीं आयी। बड़ा कारण शनि का वृश्चिक राशि अर्थात् शेयर बाजार की कुण्डली की प्रथम राशि में प्रसार चालू था। अब यह शनि वृश्चिक राशि ता. १६ दिसम्बर १९८७ को छोड़ कर धनु राशि में प्रवेश होता है। अतः १९८८ में हमको पुनः शेयर बाजार में तेजी की सम्भावना है। चालू शेयर भावों के मध्य पूर्व क्षेत्र से कम-से-कम २५-३० परसेन्ट की तेजी हमको लगती है। घटा-बढ़ी के साथ तेजी चलेगी विशेष सावधानी से व्यापार करें।

**एक विशेष जरूरी निवेदन :**– यदि आपकी जन्म कुण्डली में नं. ९ की राशि में सूर्य चन्द्रमा मंगल है अथवा नं. ११ की राशि में सूर्य चन्द्रमा मंगल व गुरु बैठे है तो आपके इन ग्रहों से शनि व राहु का क्षेत्र होता है, यह काल खराब बाधक या हानिकारक है। आप अपनी कुण्डली खोल कर देखें। यदि नं. ९ अथवा नं. ११ की राशि में इन ग्रहों में-से कोई एक दो या तीन ग्रह बैठे हैं तो आपको अपने व्यापार में सावधानी रखनी जरूरी है, वरना गलती हो सकती है और नुकसान हो सकता है। यदि आपकी कुण्डली में ऐसे ग्रह हो तो कृपया अपनी जन्म-कुण्डली की नकल हमें भेज दें। हम आपको खुलासेवार विवरण व सरल उपाय लिख भेजेंगे। एक कुण्डली का लवाजम मात्र २१) मात्र भेजें। आपको लौटती डाक से जवाब दे देंगे।

**आपके लिए एक विशेष लाभ की बात :**– आपकी विशेष सेवा के उद्देश्य से हमने इस वर्ष सन् १९८८ ई. के साल के लिए एक विशाल पुस्तक प्रकाशित की है। जिसका नाम वायदा-हाजिर एवं तिलहन बाजार भविष्य सन् १९८८ है। यह भविष्य फल करीब ४०० पृष्टों का है। इससे दीपावली १९८७ से दिसम्बर १९८८ तक के अर्थात् आगामी १४ महीना के सबही २५-२६ प्रमुख बाजारों की घटा-बढ़ी का भविष्य



अलग-अलग १५ स्वतन्त्र पुस्तकों के रूप में प्रस्तुत किया गया है। तिलहन-रुई-कपास-जूट-वारदाना-गुड़-खाँड़-अनाज दालबाना-जूट-किराना शेयर आदि। सभी जिन्सों के छोटे-बड़े चान्स मासिक भविष्य स्पेशियल चान्स आदि दिये हैं। आपको अत्यधिक पसन्द आयेगा। यह हमारी पुस्तक भावीफल व्यापारी जगत में अत्यधिक लोकप्रिय है। कीमत १०१) पंचांग के पाठकों से ९५) मनीआर्डर भेजकर फौरन रिजर्व करवा लें, वी.पी. नहीं भेज सकेंगे।

**विशेष विशिष्ट सेवा :**– यदि आप किसी विशेष जिन्स बाजार के धन्धे में दिलचस्पी रखते हैं तो हम आप को हर महीने स्पेशल रिपोर्ट मय दैनिक घटा-बढ़ी के भेज सकेंगे। इसका वार्षिक ग्राहक लवाजम १२५) है। वार्षिक ग्राहक बन जाने पर आपको अगले १२ महीने तक स्पेशल मासिक रिपोर्ट भेजी जायेगी तथा पूरे १२ महीने आपका हमारा पत्रों द्वारा निरन्तर सम्पर्क चल सकेगा। एक से अधिक जिन्स के भी आप वार्षिक ग्राहक बन सकते हैं। एक जिन्स १२५), दो के २५०) चार्ज है। सन् १९८८ का वर्ष विशेष व असाधारण घटा-बढ़ी का वर्ष है। अतः हमारी प्रार्थना कि आप अवश्य वार्षिक ग्राहक बन कर हमारी विशेष सेवा का लाभ उठावें। जिस दिन आपका मनी-आर्डर आवेगा उस तारीख से अगले १२ महीने के आप वार्षिक ग्राहक बन जायेंगे। भूल-चूक के लिए क्षमा प्रार्थी है।

आपका स्नेह-भाजन

प्रोफेसर बी.सी. मेहता

ज्योतिष-मार्तण्ड, ज्योतिष-सम्राट

जैन-ज्योतिष ब्यूरो ब्यावर (राजस्थान) पिनकोड-३०५९०१

फोन-२०९२९ ]

तार-मेहता

# दैनिक चन्द्रोदयास्त भा. स्टै. टा. में—संवत् २०४५



## ता १९ मार्च १९८८ से १९ अप्रेल १९८९ तक

**यहाँ भारत के चार प्रसिद्ध नगरों (दिल्ली, कलकता, बम्बई, मद्रास) का शुद्ध सुक्ष्म गणित द्वारा दैनिक चन्द्रमा का उदय और अस्तकाल भारतीय स्टैण्डर्ड टाईम घंटा मिनटों में यहाँ नीचे दिया जा रहा है।**

### अप्रैल सन् १९८९ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में-संवत् २०४५ वि.

| अप्रैल | दिल्ली | | | | कलकत्ता | | | | बम्बई | | | | मद्रास | | | | अप्रेल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८९ | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | ८९ |
| ता. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | ता. |
| १ | २ | ४७ | १३ | २५ | १ | ४७ | १२ | ५१ | २ | ४४ | १४ | ०३ | २ | ०२ | १३ | ४३ | १ |
| २ | ३ | २९ | २४ | ३३ | २ | ३३ | १३ | ५५ | ३ | ३१ | १५ | ०५ | २ | ५१ | १४ | ४२ | २ |
| ३ | ४ | ०७ | १५ | ४१ | ३ | १४ | १४ | ५९ | ४ | १४ | १६ | ०७ | ३ | ३८ | १५ | ४१ | ३ |
| ४ | ४ | ४३ | १६ | ४८ | ३ | ५४ | १६ | ०३ | ४ | ५६ | १७ | ०९ | ४ | २३ | १६ | ३९ | ४ |
| ५ | ५ | १८ | १७ | ५७ | ४ | ३२ | १७ | ०७ | ५ | ३७ | १८ | ११ | ५ | ०७ | १७ | ३७ | ५ |
| ६ | ५ | ५३ | १९ | ०७ | ५ | १२ | १८ | १३ | ६ | १८ | १९ | १४ | ५ | ५२ | १८ | ३८ | ६ |

### मार्च सन् १९८८ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में-संवत् २०४५ वि.

| मार्च | दिल्ली | | | | कलकत्ता | | | | बम्बई | | | | मद्रास | | | | मार्च |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८८ | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | ८८ |
| ता. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | ता. |
| १९ | ७ | ०३ | २० | १९ | ६ | २० | १९ | १२ | ७ | २६ | २० | १४ | ६ | ५८ | १९ | ३८ | १९ |
| २० | ७ | ३७ | २१ | १० | ६ | ५८ | २० | १४ | ८ | ०६ | २१ | १४ | ७ | ४२ | २० | ३५ | २० |
| २१ | ८ | १४ | २२ | १७ | ७ | ३९ | २१ | १७ | ८ | ४९ | २२ | १५ | ८ | २७ | २१ | ३४ | २१ |
| २२ | ८ | ५५ | २३ | २२ | ८ | २३ | २२ | २० | ९ | ३५ | २३ | १६ | ९ | १६ | २२ | ३३ | २२ |
| २३ | ९ | ४१ | — | — | ९ | १० | २३ | २० | १० | २४ | — | — | १० | ०७ | २३ | ३१ | २३ |
| २४ | १० | ३१ | ० | २४ | १० | ०२ | ०० | ०० | ११ | १६ | ० | १६ | ११ | ०० | — | — | २४ |
| २५ | ११ | २५ | १ | २१ | २० | ५७ | ० | १७ | १२ | ११ | १ | १२ | ११ | ५४ | ० | २७ | २५ |
| २६ | १२ | २२ | २ | १२ | ११ | ५२ | १ | ०९ | १३ | ०६ | २ | ०४ | १२ | ४८ | १ | १९ | २६ |
| २७ | १३ | २० | २ | ५५ | १२ | ४७ | १ | ५४ | १४ | ०० | २ | ५० | १३ | ४१ | २ | ०७ | २७ |
| २८ | १४ | १६ | ३ | ३३ | १३ | ४१ | २ | ३५ | १४ | ५२ | ३ | ३२ | १४ | ३१ | २ | ५१ | २८ |
| २९ | १५ | ११ | ४ | ०७ | १४ | ३४ | ३ | ११ | १५ | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| ३० | १६ | ०५ | ४ | ३६ | १५ | २४ | ३ | ४४ | १६ | ३२ | ४ | ४३ | १६ | ०६ | ४ | ०७ | ३० |
| ३१ | १६ | ५८ | ५ | ०४ | १६ | १४ | ४ | १४ | १७ | २० | ५ | १६ | १६ | ५१ | ४ | ४२ | ३१ |

### अप्रैल सन् १९८८ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में-संवत २०४५ वि

| अप्रैल | दिल्ली | | | | कलकत्ता | | | | बम्बई | | | | मद्रास | | | | अप्रेल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८८ | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | ८८ |
| ता. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | घ. | मि. | ता. |
| १ | १७ | ५१ | ५ | ३० | १७ | ०४ | ४ | ४४ | १८ | ०८ | ५ | ४७ | १७ | ३७ | ५ | १६ | १ |
| २ | १८ | ४६ | ५ | ५७ | १७ | ५५ | ५ | १४ | १८ | ५७ | ६ | १८ | १८ | २३ | ५ | ५० | २ |
| ३ | १९ | ४२ | ६ | २५ | १८ | ४८ | ५ | ४५ | १९ | ४९ | ६ | ५१ | १९ | ११ | ६ | २६ | ३ |
| ४ | २० | ४१ | ६ | ५५ | १९ | ४४ | ६ | १८ | २० | ४३ | ७ | २७ | २० | ०३ | ७ | ०४ | ४ |
| ५ | २१ | ४३ | ७ | ३० | २० | ४३ | ६ | ५६ | ११ | ४० | ८ | ०७ | २० | ५७ | ७ | ४६ | ५ |
| ६ | २२ | ४७ | ८ | ११ | २१ | ४४ | ७ | ३९ | २२ | ४० | ८ | ५२ | २१ | ५५ | ८ | ३३ | ६ |
| ७ | २३ | ५० | ८ | ५८ | २२ | ४६ | ८ | २९ | २३ | ४१ | ९ | ४३ | २२ | ५५ | ९ | २६ | ७ |
| ८ | ०० | ०० | ९ | ५४ | २३ | ४६ | ९ | २५ | ०० | ०० | १० | ४० | २३ | ५६ | १० | २४ | ८ |
| ९ | ० | ५० | १० | ५७ | ०० | ०० | १० | २८ | ० | ४१ | ११ | ४२ | ०० | ०० | ११ | २५ | ९ |
| १० | १ | ४४ | १२ | ०५ | ० | ४२ | ११ | ३३ | १ | ३८ | १२ | ४७ | ० | ५४ | १२ | २८ | १० |
| ११ | २ | ३२ | १३ | १४ | १ | ३३ | १२ | ४० | २ | ३० | १३ | ५१ | १ | ४८ | १३ | ३० | ११ |
| १२ | ३ | १४ | १४ | २३ | २ | १८ | १३ | ४५ | ३ | १६ | १४ | ५४ | २ | ३७ | १४ | ३० | १२ |
| १३ | ३ | ५१ | १५ | ३० | २ | ५९ | १४ | ४८ | ३ | ५९ | १५ | ५५ | ३ | २३ | १५ | २८ | १३ |
| १४ | ४ | २५ | १६ | ३६ | ३ | ३७ | १५ | ५० | ४ | ३९ | १६ | ५५ | ४ | ०७ | १६ | २५ | १४ |
| १५ | ४ | ५८ | १७ | ४२ | ४ | १३ | १६ | ५२ | ५ | १८ | १७ | ५५ | ४ | ४९ | १७ | २१ | १५ |
| १६ | ५ | ३१ | १८ | ४८ | ४ | ५१ | १७ | ५४ | ५ | ५८ | १८ | ५५ | ५ | ३२ | १८ | १८ | १६ |
| १७ | ६ | ०७ | १९ | ५५ | ५ | ३० | १८ | ५७ | ६ | ३९ | १९ | ५६ | ६ | १६ | १९ | १६ | १७ |
| १८ | ६ | ४६ | २१ | ०२ | ६ | १३ | १० | ०१ | ७ | २३ | २० | ५९ | ७ | ०३ | २० | १६ | १८ |
| १९ | ७ | ३० | २२ | ७ | ६ | ५९ | २१ | ०४ | ८ | १२ | २२ | ०० | ७ | ५४ | २१ | १६ | १९ |
| २० | ८ | २० | २३ | ०८ | ७ | ५० | २२ | ०४ | ९ | ०४ | २३ | ०० | ८ | ४८ | २२ | १४ | २० |
| २१ | ९ | १४ | ०० | ०० | ८ | ४५ | २२ | ५९ | ९ | ५९ | २३ | ५५ | ९ | ४३ | २३ | ०९ | २१ |
| २२ | १० | ११ | ० | ०३ | ९ | ४२ | २३ | ४८ | १० | ५५ | ०० | ०० | १० | ३९ | — | | २२ |
| २३ | ११ | ०९ | ० | ५० | १० | ३८ | ०० | ०० | ११ | ५१ | ० | ४४ | ११ | ३३ | ०० | ०० | २३ |
| २४ | १२ | ०७ | १ | ३१ | ११ | ३३ | ० | ३१ | १२ | ४४ | १ | २८ | १२ | २४ | ० | ४६ | २४ |
| २५ | १३ | ०३ | २ | ०६ | १२ | २६ | १ | ०९ | १३ | ३६ | २ | ०७ | १३ | १३ | १ | २७ | २५ |
| २६ | १३ | ५७ | २ | ३७ | १३ | १७ | १ | ४३ | १४ | २५ | २ | ४२ | १४ | ०० | २ | ०५ | २६ |
| २७ | १४ | ५० | ३ | ०५ | १४ | ०७ | २ | १५ | १५ | १४ | ३ | १५ | १४ | ४६ | २ | ४१ | २७ |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | १६ | ०२ | ३ | ४७ | १५ | ३१ | ३ | १५ | २८ |
| २९ | १६ | ३७ | ३ | ५८ | १५ | ४८ | ३ | १४ | १६ | ५० | ४ | १८ | १६ | १७ | ३ | ४९ | २९ |
| ३० | १७ | ३३ | ४ | २६ | १६ | ४० | ३ | ४५ | १७ | ४१ | ४ | ५१ | १७ | ०५ | ४ | २४ | ३० |

## मई सन् १९८८ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में-संवत् २०४५ वि.

| मई | दिल्ली | | कलकत्ता | | बम्बई | | मद्रास | | मई |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८८ | उदय | अस्त | उदय | अस्त | उदय | अस्त | उदय | अस्त | ८८ |
| ता. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | ता. |
| १ | १८ ३१ | ४ ५६ | १७ ३५ | ४ १८ | १८ ३५ | ५ २६ | १७ ५६ | ५ ०२ | १ |
| २ | १९ ३३ | ५ २९ | १८ ३४ | ४ ५४ | १९ ३२ | ६ ०४ | १८ ५० | ५ ४३ | २ |
| ३ | २० ३७ | ६ ०८ | १९ ३५ | ५ ३६ | २० ३२ | ६ ४८ | १९ ४८ | ६ २९ | ३ |
| ४ | २१ ४१ | ६ ५५ | २० ३८ | ६ २५ | २१ ३४ | ७ ३८ | २० ४९ | ७ २१ | ४ |
| ५ | २२ ४४ | ७ ४९ | २१ ४० | ७ २० | २२ ३५ | ८ ३४ | २१ ५० | ८ १८ | ५ |
| ६ | २३ ४१ | ८ ५१ | २२ ३८ | ८ २१ | २३ ३४ | ९ ३६ | २२ ४९ | ९ १९ | ६ |
| ७ | — — | ९ ५७ | २३ ३० | ९ २६ | — — | १० ४० | २३ ४४ | १० २२ | ७ |
| ८ | ० ३० | ११ ०६ | ०० ०० | १० ३२ | ० २७ | ११ ४४ | — | ११ २४ | ८ |
| ९ | १ १३ | १२ १४ | ०० १६ | ११ ३७ | १ १४ | १२ ४७ | १ २० | १२ २४ | ९ |
| १० | १ ५१ | १३ २० | ०० ५७ | १२ ३९ | १ ५७ | १३ ४७ | २ ०३ | १३ २१ | १० |
| ११ | २ २४ | १४ २४ | १ ३५ | १३ ३९ | २ ३७ | १४ ४५ | २ ४४ | १४ १६ | ११ |
| १२ | २ ५७ | १५ २८ | २ ११ | १४ ३९ | ३ १५ | १५ ४३ | २ ४४ | १५ १० | १२ |
| १३ | ३ २९ | १६ ३२ | २ ४७ | १५ ४० | ३ ५३ | १६ ४१ | ३ २५ | १६ ०५ | १३ |
| १४ | ४ ०३ | १७ ३७ | ३ २४ | १६ ४१ | ४ ३२ | १७ ४१ | ४ ०८ | १७ ०२ | १४ |
| १५ | ४ ४० | १८ ४३ | ४ ०५ | १७ ४४ | ५ १५ | १८ ४२ | ४ ५३ | १८ ०० | १५ |
| १६ | ५ २१ | १९ ४९ | ४ ४९ | १८ ४७ | ६ ०१ | १९ ४४ | ५ ४२ | १९ ०० | १६ |
| १७ | ६ ०९ | २० ५३ | ५ ३८ | १९ ४९ | ६ ५२ | २० ४५ | ६ ३५ | १९ ५९ | १७ |
| १८ | ७ ०१ | २१ ५१ | ६ ३२ | २० ४७ | ७ ४६ | २१ ४२ | ७ ३० | २० ५७ | १८ |
| १९ | ७ ५८ | २२ ४२ | ७ २९ | २१ ३९ | ८ ४३ | २२ ३५ | ८ २६ | २१ ५० | १९ |
| २० | ८ ५७ | २३ २६ | ८ २६ | २२ २६ | ९ ४० | २३ २२ | ९ २२ | २२ ३९ | २० |
| २१ | ९ ५६ | — — | ९ २३ | २३ ०६ | १० ३५ | — — | १० १५ | २३ २२ | २१ |
| २२ | १० ५२ | ० ०४ | १० १७ | २३ ४१ | ११ ३७ | ० ०३ | ११ ०६ | —— | २२ |
| २३ | ११ ४७ | ० ३६ | ११ ०९ | ०० ०० | १२ १८ | ० ४० | ११ ५४ | ० ०२ | २३ |
| २४ | १२ ४१ | १ ०५ | ११ ५९ | ० १४ | १३ ०६ | १ १४ | १२ ४० | ० ३८ | २४ |
| २५ | १३ ३३ | १ ३३ | १२ ४९ | ० ४४ | १३ ५४ | १ ४६ | १३ २५ | १ १३ | २५ |
| २६ | १४ २६ | १ ५९ | १३ ३८ | १ १३ | १४ ४२ | २ १७ | १४ १० | १ ४६ | २६ |
| २७ | १५ २१ | २ २६ | १४ ३० | १ ४३ | १५ ३१ | २ ४९ | १४ ५७ | २ २१ | २७ |
| २८ | १६ १८ | २ ५४ | १५ २३ | २ १५ | १६ २४ | ३ २२ | १५ ४६ | २ ५७ | २८ |
| २९ | १७ १९ | ३ २६ | १६ २१ | २ ५० | १७ १९ | ३ ५९ | १६ २९ | ३ ३७ | २९ |
| ३० | १८ २३ | ४ ०३ | १७ २२ | ३ ३० | १८ १९ | ४ ४१ | १७ ३६ | ४ २१ | ३० |
| ३१ | १९ २९ | ४ ४७ | १८ २५ | ४ १६ | १९ ३१ | ५ २९ | १८ ३७ | ५ ११ | ३१ |

## जून सन् १९८८ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में-संवत् २०४५ वि.

| जून | दिल्ली | | कलकत्ता | | बम्बई | | मद्रास | | जून |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८८ | उदय | अस्त | उदय | अस्त | उदय | अस्त | उदय | अस्त | ८८ |
| ता. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | घ. मि. | ता. |
| १ | २० ३४ | ५ ३९ | १९ २९ | ५ १० | २० २५ | ६ २४ | १९ ३९ | ६ ०८ | १ |
| २ | २१ ३४ | ६ ४० | २० ३० | ६ ११ | २१ २६ | ७ २५ | २० ४१ | ७ ०९ | २ |
| ३ | २२ २७ | ७ ४७ | २१ २६ | ७ १७ | २२ २२ | ८ ३१ | २१ ३९ | ८ १३ | ३ |
| ४ | २३ १२ | ८ ५७ | २२ १४ | ८ २४ | २३ १२ | ९ ३७ | २२ ३१ | ९ १७ | ४ |
| ५ | २३ ५२ | १० ०६ | २२ ५७ | ९ ३० | २३ ५७ | १० ४१ | २३ १९ | १० १८ | ५ |
| ६ | — — | ११ १३ | २३ ३६ | १० ३३ | — — | ११ ४२ | — — | ११ १७ | ६ |
| ७ | ० २६ | १२ १८ | ०० ०० | ११ ३४ | ० ३७ | १२ ४० | ० ०३ | १२ १२ | ७ |
| ८ | ० ५९ | १३ २१ | ० १२ | १२ ३३ | १ १५ | १३ ३७ | ० ४४ | १३ ०६ | ८ |
| ९ | १ ३० | १४ २३ | ० ४७ | १३ ३२ | १ ५२ | १४ ३४ | १ २४ | १३ ५९ | ९ |
| १० | २ ०३ | १५ २७ | १ २३ | १४ ३२ | २ ३१ | १५ ३२ | २ ०५ | १४ ५४ | १० |
| ११ | २ ३८ | १६ ३१ | २ ०२ | १५ ३३ | ३ ११ | १६ ३१ | २ ४९ | १५ ५० | ११ |
| १२ | ३ १७ | १७ ३६ | २ ४४ | १६ ३५ | ३ ५५ | १७ ३२ | ३ ३५ | १६ ४८ | १२ |
| १३ | ४ ०१ | १८ ३९ | ३ ३० | १७ ३६ | ४ ४३ | १८ ३२ | ४ २५ | १७ ४७ | १३ |
| १४ | ४ ५१ | १९ ३९ | ४ २२ | १८ ३६ | ५ ३६ | १९ ३१ | ५ १९ | १८ ४५ | १४ |
| १५ | ५ ४६ | २० ३३ | ५ १७ | १९ ३० | ६ ३१ | २० २५ | ६ १५ | १९ ४१ | १५ |
| १६ | ६ ४५ | २१ २० | ६ १५ | २० १९ | ७ २८ | २१ १५ | ७ ११ | २० ३१ | १६ |
| १७ | ७ ४४ | २२ ०० | ७ १२ | २१ ०२ | ८ २५ | २१ ५८ | ८ ०६ | २१ १७ | १७ |
| १८ | ८ ४२ | २२ ३५ | ८ ०८ | २१ ३९ | ९ १९ | २२ ३७ | ८ ५८ | २१ ५८ | १८ |
| १९ | ९ ३८ | २३ ०५ | ९ ०१ | २२ १२ | १० १० | २३ १२ | ९ ४७ | २२ ३६ | १९ |
| २० | १० ३२ | २३ ३३ | ९ ५२ | २२ ४३ | १० ५९ | २३ ४५ | १० ३३ | २३ ११ | २० |
| २१ | ११ २४ | २३ ५९ | १० ४१ | २३ १३ | ११ ४७ | — — | ११ १९ | २३ ४४ | २१ |
| २२ | १२ १७ | — — | ११ ३० | २३ ४२ | १२ ३४ | ० १६ | १२ ०३ | — | २२ |
| २३ | १३ १० | ० २६ | १२ २० | ०० ०० | १३ २२ | ० ४७ | १२ ४८ | ० १८ | २३ |
| २४ | १४ ०५ | ० ५३ | १३ १२ | ० १२ | १४ १२ | १ १९ | १३ ३६ | ० ५३ | २४ |
| २५ | १५ ०३ | १ २३ | १४ ०७ | ० ४५ | १५ ०६ | १ ५४ | १४ २६ | १ ३० | २५ |
| २६ | १६ ०५ | १ ५७ | १५ ०५ | १ २३ | १६ ०३ | २ ३३ | १५ २९ | २ १२ | २६ |
| २७ | १७ १० | २ ३८ | १६ ०८ | २ ०६ | १७ ०४ | ३ १८ | १६ २० | २ ५९ | २७ |
| २८ | १८ १६ | ३ २६ | १७ १२ | २ ५६ | १८ ०८ | ४ १० | १७ २२ | ३ ५३ | २८ |
| २९ | १९ २० | ४ २४ | [illegible] | [illegible] | १९ ११ | ५ ०९ | १८ २६ | ४ ५३ | २९ |
| ३० | २० १७ | ५ ३० | १९ १५ | ५ ०० | २० ११ | ६ १४ | १९ २७ | ५ ५७ | ३० |

